ऋषभ पाँच, गंधार तीन, मध्यम चार, पंचम एक, धैवत पाँच, और निषाद तीन श्रुतिका—इस प्रकार बाईस श्रुतियाँ पूरी होती हैं। मेल-प्रस्तार में यह ६५ वाँ मेल है। इस प्रकार इन १९ मेलों के नियम और स्वरूप समझाये गये हैं जो कि व्यवहार में चालू है।

अथेदानीं विचार्यन्ते रामामात्येन लक्षिताः।
मेलप्रकरणे मेलाः स्वरमेलकलानिधौ ॥ १७५ ॥
तथा हि विंशतिर्मेलानाह रामो विमूढधीः।
युज्यते तत्कथं वेति तत्पृच्छामो वयं पुनः॥ १७६ ॥
त्वदुक्तरीत्या सारंगनाटकेदारगौळयोः।
संप्राप्तमेकमलत्वं मेलाः स्युर्विंशतिः कथम् ॥ १७७ ॥
ननु विंशतिमेलानां मध्ये पंचदशस्वपि।
मेलेषु पंचमेलानामंतर्भावस्त्वयेरितः॥ १७८ ॥
अन्यस्य पुनरन्यस्मिन्नन्तर्भावो भविष्यति।
अंतराख्यानगांधारकाकल्याख्यनिपादयोः ॥ १७९ ॥
स्थाने प्रतिनिधित्वेन संगृह्येते यदा स्वरौ।
च्युतमध्यमगांधारच्युतपड्जनिपादकौ ॥ १८० ॥
तदा विंशतिमेलानां मध्ये पंचदशस्वपि।
मेलेषु पंचमेलानामन्तर्भावस्त्वयेरितः ॥ १८१ ॥
सालंगनाटकेदारगौळमेलद्वयेऽपि च।
अविशेषेण भवता संग्राह्यत्वे सकर्मकौ ॥ १८२ ॥
च्युतमध्यमगांधारच्युतपड्जनिपादकौ।
अन्यस्य पुनरन्यस्मिन्नन्तर्भावो भवेत्तदा ॥ १८३ ॥
ततो विंशतिमेलोक्तिव्याख्यातेयं दुरुत्तरा।
मेलानां विंशतेर्यानि लक्ष्माण्युक्तानि हि त्वया ॥१८४॥
तानि सर्वाणि दृश्यन्ते विरुद्धान्येव केवलम् ॥
तत्रस्थाविपुलाख्यानन्यायेन कतिचित् पुनः।
लक्षणानि प्रदश्यन्ते राम पश्चैव मोहितः॥ १८५ ॥
न हि तान्यत्र शक्यन्ते दूषणानि त्वयेरिते।
ग्रंथे गणयितुं दोषसहस्रमथने मया ॥ १८६ ॥
तथा हि भैरवो रागः शंकराभरणस्तथा।
गौडिरागश्च कथितास्त्वया श्रीरागमेलजाः ॥ १८७ ॥
तत्कथं भैरवशुद्धधैवतेनान्विता खलु।
शंकराभरणो रागोऽन्तरगांधारवांस्तथा ॥ १८८ ॥

स काकलीनिषादश्च गौडी रागस्त्वयं पुनः।
जातो मालवगौळाख्यरागमेलादिसंस्थितः ॥ १८९ ॥
रागाणां पुनरेतेषां जन्म श्रीरागमेलकः।
कथं विकत्थसे राम राम राम तव भ्रमः ॥ १९० ॥
यच्चोक्तं भवता शुद्धरामक्रीरागमेळकः।
पाडीरागाद्देशाख्यरागजन्म भवेदिति ॥ १९१ ॥
तद्दोषजातये राम रामस्मरणमानतु।
पाड्यार्द्देशिरागौ च प्रसिद्धौ गौळमेलजौ ॥ १९२ ॥
यद्यप्यदेवता राम रामबुद्धिविरामता।
देशाक्षीमेळ एवैष कैशिक्याख्यनिपादकम् ॥ १९३ ॥
प्राप्य कन्नडगौळः स्याद्गौळस्थातिमृपाघहा।
कन्नडगौळः श्रीरागमेलनतो मतो न किम् ॥ १९४ ॥
यच्च कन्नडगौळस्य मेले समुपजायते।
घंटारव इति प्रोक्तं पातकेनामुना पुनः ॥ १९५ ॥
सत्यं विमोक्ष्यसे राम रामसेतुं गतोऽपि न।
भैरवीमेलसंभूतो रागो घंटारवः खलु ॥ १९६ ॥
यद्यप्युक्तं त्वया नादरामक्रीरागमेलके।
साधारणाख्यगांधारः संग्राह्य इति तत्त्वतः ॥ १९७ ॥
अपूर्ववयकारत्वमावेदयति राम ते।
नादरामक्रियमेलगांधारोऽप्यन्तराभिधः ॥१९८ ॥
यच्चोक्तं रीतिगौळाख्यरागमेलश्च लक्षणम्।
शुद्धाः सरिगमाः पश्च पंचश्रुतिकधैवतः ॥ १९९ ॥
कैशिक्याख्यनिपादश्चेत्यथ रामक्रियस्तथा।
भैरवीरागमेलोत्थो रीतिगौळः प्रकीर्त्यते ॥ २०० ॥
शुद्धर्षभश्च गांधारः पंचश्रुतिकधैवतः।
यच्च केदारगौळाख्यरागमेलस्य लक्षणे ॥ २०१ ॥
संग्राह्यश्रुतषड्जाख्यनिपाद इति कल्पितम्।
तत्रस्थानैव शोचामि तव रामाभिधां पुनः ॥ २०२ ॥
कैशिक्याख्यनिपादो हि मेले केदारगौळके।
यदप्युक्तं त्वया राम हेज्जुज्जीरागमेलके ॥ २०३ ॥
काकल्याख्यनिपादस्तु संग्राह्य इति तत्पुनः।
अतितुच्छं यतस्तस्मिन्मेले शुद्धनिपादकः ॥ २०४ ॥
गृह्यते निखिलैर्लोकैर्वादकैर्गायकैरपि।
यच्चोक्तं भवता राम कांभोजीमेललक्षणम् ॥ २०५ ॥

गनी अन्तरकाकल्यौ रिधौ पंचश्रुती तथा।
शेषाः शुद्धाश्च समपाः कांभोजीमेलके त्विति ॥ २०६ ॥

तत्तावत्त्वदगीतज्ञबहिष्कार्यत्वसाधनम्।
कांभोजीरागमेलस्य कौशिक्याख्यानिषादकः ॥ २०७ ॥

इति नो वेत्ति किं वीणावादिनां गृहदास्यपि।
तस्माद्विकाररामोक्तान्मेलान्विश्वस्य वैणिकैः।
कांतारकूपे वेष्टव्या उद्धृत्य भुजमुच्यते ॥ २०८ ॥

**इतिश्रीवेंकटेश्वरदीक्षितस्य कृतौचतुर्दण्डि प्रकाशिकायां चतुर्थ मेलप्रकरणं संपूर्णम्।**

अनुवाद— अब रामामात्य पंडित ने "स्वरमेलकलानिधि" के मेल प्रकरण में जो मेल कहे हैं उनका विचार करेंगे। क्यों कि मूढ़ रामामात्यने बीस मेल कहे हैं तो हम उससे पूछना चाहते हैं कि क्यों कर ये बीस मेल हो सकते हैं? तुमने कही हुई रीति से सारंगनाट एवं केदारगौळ ये दोनों का स्वरूप एक ही हैं। बीस मेल कैसे होंगे? फिर (तुमने कहे हुए) बीस मेलों में से पांच मेल शेष पंधरा मेलों में ही आ जाते हैं। किसी दो वस्तुओं का जो भिन्न भिन्न हैं आपस में अन्तर्भाव नहीं हो सकता। जब अंतर गंधार एवं काकली निषाद के स्थानों में क्रमशः च्युतमध्यमगंधार एवं च्युतषड्जनिषाद प्रतिनिधि करके लिये जा सकते हैं। तब बीस मेलों में से पांच मेल बाकी बचे हुवे पंधरा मेलों में समाविष्ट हो जाते हैं। सालंगनाट और केदारगौळ इन दो मेलों में तो च्युतमध्यमगंधार और च्युतषड्जनिषाद ये जैसे के वैसे ही तुमने रखे हैं तो इनमें कोई भेद नहीं है एक से दूसरा बिलकुल मिल जाता है। अतएव बीस मेलों की तुम्हारी गिनती व्यर्थ है। बीस मेलों के जो नियम तुमने समझाये हैं वे सब शास्त्रविरुद्ध जान पड़ते हैं। उनमें से कुछ तो प्रचार की दृष्टि से अधुरे हैं। इन्ही में रामामात्य ने गलतियाँ की हैं। (हे रामामात्य!) तुमने लिखे हुए ग्रंथ में के दोषों की गिनती नहीं हो सकती; क्यों कि वे बहुत से हैं। देखो, भैरवी, शंकराभरण और गौडी ये राग तुमने श्रीराग मेल से उत्पन्न होते हैं ऐसा कहा है। परन्तु भैरवी में शुद्ध धैवत, शंकराभरण में अंतर गंधार और गौडी में काकली निषाद आते हैं; और गौडी मालवगौड मेल में से उत्पन्न होता है। फिर इन रागों की उत्पत्ति श्रीराग मेल से तुमने क्यों बताई? हे राम! कैसा तुम्हारा भ्रम! फिर तुम्हारे पाडी एवं आर्द्रदेशी इनकी उत्पाति शुद्धरामक्री मेल में कही है। उससे जो दोष उत्पन्न हुवा है उसके कारण तुम्हें अब रामस्मरण ही करना होगा। पाडी और आर्द्रदेशी ये गौड मेल के राग प्रसिद्ध हैं। हे राम! तुम्हारी अदेवता (निगुडेपण) एवं तुम्हारा बुद्धि नाश कैसा खोटा है कि जो तुमने कन्नडगौळ में कैशिकनिषाद होते हुवे भी उसको श्रीराग मेल में न रखते हुवे देशाक्षी मेल में ही कहा है। एवं घंटारव कन्नडगौळ मेल में से उत्पन्न होता है, ऐसा जो तुमने कहा है इस पातक से हे राम, तुम रामसेतु उल्लंघन करने पर भी मुक्ति न पावोगे। वास्तव में घंटारव तो भैरवी मेल में से उत्पन्न होता है। नादराम की मेल में साधारण गंधार लेना चाहिए, यह तुमने कहा है जो कि तुम्हारा अपूर्व कौशल्य दिखलाता है। नादराम की मेल में तो अंतर गंधार ही होना चाहिए। रीति गौळ राग के मेल का लक्षण तुमने शुद्ध सारिगम; प, पंच—श्रुति ध, एवं कैशिक निषाद ये स्वर बताये हैं और रीतिगौळ तुमने भैरवी मेल में बताया है। फिर केदार गौळ मेल में तुमने च्युतषड्ज निषाद कहा है, उसको देखते हुवे भी तुम्हारा नाम "राम" (किसने रखा?) कैसा है, इसका मुझे दुःख होता है। केदार गौळ में तो कौशिक

निषाद चाहिए। आगे चलकर हेजुज्जी राग के मेल में तुमनें काकली निषाद कहा है, वह भी गलत है। क्यौं कि उसमे शुद्ध निषाद ही सब गायक-वादक लेते हैं। कांभोजी मेल के लक्षण में तुमनें अंतर गंधार, काकली निषाद, पंचश्रुति रि-ध, एवं शुद्ध स, म, प,-स्वर कहे हैं। यह भी तुम्हारा कहना तिरस्करणीय है। कांभोजी मेल में तो कैशिक निषाद होना चाहिए-यह बात वीणा वादकों के घर की नौकरानी भी जानती है। अतएव रामामात्य के कहे हुवे भ्रामक मेलों को वीणाकारों ने सचमुच हाथ उठाकर जंगल में फेंक देना चाहिए।

**इस प्रकार** व्यंकटेश्वर **दीक्षित की रची हुई** चतुर्दण्डिप्रकाशिका **का चौथा मेल प्रकरण संपूर्ण हुआ।**

( क्रमशः )

# मार्ग और देशी संगीत

लेखकः—श्री. जयदेव सिंह, नई दिल्ली.

हमारे संगीत शास्त्रों मे प्रायः यह लेख मिलता है कि संगीत दो प्रकार का है–मार्ग और देशी। देशी संगीत का तो कुछ वर्णन मिलता है, पर मार्ग संगीत क्या है इस पर ग्रंथकारों ने पर्याप्त प्रकाश नहीं डाला है। मार्ग संगीत नाना प्रकार की काल्पनिक अत्युक्तियों से इस प्रकार आच्छादित हो गया है कि उसके स्वरूप का पता लगाना अत्यन्त कठिन है। कोई कहता है कि मार्ग संगीत देवताओं का संगीत था, कोई कहता है कि वह मृत्युलोक से अब देवलोक को चला गया है।

श्री. शार्ङ्गदेवने 'संगीत रत्नाकर' के प्रथम अध्याय में कहा हैः—

**मार्गो देशीति तद्द्वेधा तत्र मार्गः स उच्यते।**
**यो मार्गितो विरिञ्च्याद्यैः प्रयुक्तो भरतादिभिः॥ २२॥**
**देवस्य पुरतः शम्भोर्नियताभ्युदयप्रदः।**
**देशे देशे जनानां यद्रुच्या हृदयरञ्जकम्॥ २३॥**
**गीतं च वादनं नृत्यं तद्देशीत्यभिधीयते।**

अर्थात् संगीत दो प्रकार का है–मार्ग और देशी। मार्ग वह है जिसकी खोज ब्रह्मादि देवों ने की, जिसका भरतादि मुनियों ने भगवान् शिव के सामने प्रयोग किया और जो अभ्युदयको निश्चय देने वाला है। देश–देश में भिन्न जनों की रुचि के अनुकूल हृदय-रञ्जक गीत, वादन और नृत्य को देशी संगीत कहते हैं।

प्रायः इसी प्रकार की बात सभी ग्रंथों में मिलती है। किसी ने यह नहीं बतलाया कि मार्ग–संगीत के लक्षण क्या हैं, उसकी क्या विशेषतायें हैं जिनके द्वारा हम उसे देशी संगीत से पृथक् कर सकें। एक कठिनाई यह भी है कि यदि प्राचीन ग्रंथों में मार्ग–संगीत के विषय में संकेत भी नहीं है तो इसके विषय में हम जो कुछ विचार करेंगे वह निराधार ही ठहरेगा। सौभाग्यवश, संगीत रत्नाकर में दो एक स्थानों पर ऐसे संकेत मिलते हैं, जिनके आधारपर हम यह अनुमान कर सकते हैं कि मार्ग-संगीत क्या रहा होगा।

पहिला संकेत कल्लिनाथ की टीका से मिलता है। "यो मार्गितो: विरिंच्याद्यैः" पर टीका करते हुए कल्लिनाथ कहते हैं "मार्गित्वान्मार्गः चतुर्षु वेदेष्वन्विष्य कृतत्वात्"। 'मार्ग' का खोजना, ढूंढना अर्थ होता है। चारों वेदों में से खोजकर जिस संगीत का प्रयोग हो, वह मार्ग–संगीत है।

दूसरा संकेत संगीत रत्नाकर के प्रबन्धाध्याय में मिलता है। इस अध्याय के आदि में ही गांधर्व और गान का भेद बतलाया गया है।

**रञ्जकः स्वरसंदर्भो गीतमित्यभिधीयते।**
**गान्धर्वगानमित्यस्य भेदद्वयमुदीरितम्॥ १॥**
**अनादि सम्प्रदायं यद् गान्धर्वैः सम्प्रयुज्यते।**
**नियतं श्रेयसो हेतुस्तद्गान्धर्वं जगुर्बुधाः॥ २॥**
**यत्तु वाग्गेयकारेण रचितं लक्षणान्वितम्।**
**देशीरागादिषु प्रोक्तं तद्गानं जनरञ्जनम्॥ ३॥**

अर्थात् रञ्जक स्वरसन्दर्भ को गीत कहते हैं। इसके दो भेद हैं–गांधर्व और गान। जिस गीत का अनादि सम्प्रदाय है, जिसका गान्धर्व लोग प्रयोग करते हैं, जो नियत है और श्रेय का हेतु है, उस गीत को बुद्धिमान् लोग गान्धर्व कहते हैं। जिस गीत की रचना वाग्गेय-कार करते हैं, जो लक्षणों से युक्त होता है, जिसका

देशी रागोंमें प्रयोग होता है और जो जनकरञ्जक होता है, उस गीत को गान कहते हैं।

इन श्लोकोंपर टीका करते हुए कल्लिनाथ कहते हैं:— "गांधर्वमार्गः। गानं तु देशीत्यवगन्तव्यम्। अनादिसम्प्रदायमित्यनेन गान्धर्वस्य वेदवदपौरुषेयत्वमिति सूचितं भवति। गानं तु वाग्गेयकारादि परतन्त्रत्वात्पौरुषेयमेव।" अर्थात् गान्धर्व गीत और मार्ग एक ही हैं। 'गान' को देशी समझना चाहिए। अनादि सम्प्रदाय कहने से यह सूचित होता है कि यह (गान्धर्व गीत) अपौरुषेय है। गान वाग्गेयकारों पर निर्भर है, अतः वह पौरुषेय है।

तीसरा संकेत एक और स्थल से मिलता है। शार्ङ्गदेवने कहा है कि संगीत क्रियात्मक कला है। अतः लक्ष्य (क्रिया) और लक्षण (शास्त्र) में जहाँ विरोध हो, वहाँ लक्ष्य अर्थात् क्रियाको ही प्रधानता दी जायगी।

**यद्वा लक्ष्यप्रधानानि शास्त्रण्येतानि मन्वते।**
**तस्माल्लक्ष्यविरुद्धं यत्तच्छास्त्रं नेयमन्यथा॥**

'एतानि शास्त्राणि' पर कल्लिनाथ की टीका है:— "देशीविषयाणीत्यर्थः" अर्थात् देशी संगीत में ही लक्ष्य (क्रिया) प्रधान है। देशी संगीत में ही जनरुचि के अनुसार संगीत की क्रिया बदलती रहती है। जब क्रिया बदल जाती है तो क्रिया और शास्त्र में विरोध हो जाता है। अतएव शास्त्र और क्रिया में सामञ्जस्य रखने के लिये क्रिया के अनुकूल शास्त्र में उचित परिवर्तन कर लिया जाता है। कल्लिनाथ के "शास्त्रविषयाणि" का "देशीविषयाणि" अर्थ करने से यह ध्वनित होता है कि देशी संगीत में ही लक्ष्य प्रधान है, मार्ग संगीत में नहीं। मार्ग संगीत का लक्ष्य जनरुचि के अनुसार बदलता नहीं रहता। उसका लक्ष्य (क्रिया) लक्षण (शास्त्र) से इतना नियंत्रित रहता है कि उसमें परिवर्तन नहीं हो सकता।

संक्षेप में इन तीनों संकेतों का हम इस प्रकार संग्रह कर सकते हैं:—

१—चारों वेदों में से खोजकर जिस संगीत का प्रयोग करते हैं, उसे 'मार्ग' संगीत कहते हैं। इसका एक निर्धारित पथ है। जनरुचि के अनुसार देशी संगीत के समान इसमें परिवर्तन नहीं होता रहता।

२— गान्धर्व गीत 'मार्ग' का पर्यायवाची है। इसका अनादिकाल से सम्प्रदाय चला आया है। सम्प्रदाय के विरुद्ध इसमें हेर-फेर नहीं कर सकते। वेद के समान यह अपौरुषेय है। यह वाग्गेयकारों पर निर्भर नहीं। गान में वाग्गेयकार रंजकता के लिये यत्र-तत्र परिवर्तन कर सकते हैं। अतः यह पौरुषेय है। गान देशी का पर्याय है।

३— मार्ग नियत है। उसमें रुचि के अनुसार परिवर्तन नहीं किया जा सकता।

४—मार्ग श्रेय का हेतु है।

५—देशी संगीत में ही लक्ष्य प्रधान है। मार्ग में लक्ष्य का लक्षण के विरुद्ध प्रयोग नहीं कर सकते।

अब देखना चाहिए मतंग मुनिने इस विषयमें क्या कहा है। "आलापादिनिबद्धो यः स मार्गः प्रकीर्तितः। आलापादिविहीनस्तु स च देशी प्रकीर्तितः" इससे यह पता चला कि मार्ग संगीत में आलापादि का नियम था, पर देशी संगीत में न था।

एक स्थान पर कल्लिनाथ ने देशी संगीत के विषय में एक बात कही है, जो ध्यान देने योग्य है:— "देशित्वं च तत्तद्देशमनुजमनोरञ्जनैकफलत्वेन कामचारप्रवर्तितम्।" अर्थात् देशी संगीत वह है जिसका उद्देश्य भिन्न भिन्न देशों के लोगों का मनोरञ्जन

मात्र हैं। वह "कामचार प्रवर्तित" है, नियमबद्ध नहीं है। उसे लोग अपनी इच्छानुकूल गाते बजाते हैं।

संगीत-रत्नाकर के प्रथम अध्याय के २२ वें श्लोक के 'देशी' शब्द पर टीका करते हुए कल्लिनाथ कहते हैं:—"देशीति, देश–शब्देन तत्रत्या जना लक्ष्यन्ते, तैर्यथेच्छं क्रियमाणायां गीतादि क्रियायामाचार्यकृता संज्ञा।" इसमें भी "यथेच्छं" शब्द ध्यान देने योग्य है। अर्थात् अपनी इच्छा के अनुकूल जो गीत गाया जाता था, जो नियम विशेष से जकडा न था, उसे देशी संगीत कहते थे।

ऊपर के सब उल्लेखों से यही प्रतीत होता है कि देशी संगीत वही था जिसे हम आज लोकगीत कहते हैं। तो फिर मार्ग-संगीत क्या था?

श्री रामस्वामी अय्यरने 'स्वरमेलकलानिधि' की भूमिका में इस मत का प्रतिपादन किया है कि सामगान ही मार्ग-संगीत था। परन्तु कुछ कारणवश यह मत सर्वथा मान्य नहीं। एक तो "आलापादि निबद्धो यः स मार्गः प्रकीर्तितः" यह सिद्ध करता है कि 'मार्ग' संगीत की पूर्णरूप से विकसित, अलंकृत, उत्कृष्ट शैली थी सामगान सरल, सहज संगीत था। वह आलाप, अलंकार आदि से भरा हुआ नहीं था। दूसरे, ऋषि वाल्मीकि का निम्नलिखित श्लोक यह सिद्ध करता है कि रामायण आदि मार्ग विधि से गायी जाती थी :—

"ततस्तु तौ रामवचः प्रचोदितावगायतां मार्गविधान-सम्पदा।" अर्थात् श्री रामचन्द्रजी के कहने पर लव और कुशनें 'मार्ग' विधिसे गाया। यदि केवल सामगान ही मार्गसंगीत था, तो उसके बहुत बाद की रामायण कैसे 'मार्ग' शैली से गायी गई। अतः सिद्ध है कि 'मार्ग' संगीत केवल सामगान न था। तो फिर मार्ग–संगीत क्या था?

वैदिक संगीत के आधार पर आलाप, अलंकार आदि से संपन्न हो कर संगीत का जो उत्कृष्ट विकास हुआ था उसे ही प्राचीन काल में मार्ग–संगीत कहते थे। अर्थात् गांधर्व संगीत ही मार्ग संगीत था। कल्लि-नाथ की टीका से एक उद्धरण दिया जा चुका है, जिसमें स्पष्टरूप से कहा है हि कि "गान्धर्वो मार्गः" यह प्राचीन समय में संगीत का एक व्यवस्थित, नियमित, अलंकृत, उत्कृष्ट स्वरूप था। वैदिक काल में भी जब सामगान के अतिरिक्त संगीत के मर्मज्ञ गान्धर्व लोग संगीत का सुन्दर स्वतंत्र कला के रूप में प्रयोग करते थे तो उसे गान्धर्व कहते थे यही गान्धर्व मार्ग संगीत था। गांधर्व की परिभाषा भरत ने यों की है:—"प्रीतिकारं पुनः गन्धर्वाणां च यस्माद्धि गान्धर्व-मुच्यते"। जिस संगीत से गन्धर्व अधिक प्रीति रखते थे, वह गान्धर्व कहलाया। अमरकोश के टीकाकार क्षीरस्वामीनें गन्धर्व के विषय में लिखा है, "गन्धर्वा-स्तुंबुरुप्रभृतयो देवगायकाः। देवों के गायक तुम्बरु इत्यादि गन्धर्व थे। तैत्तिरीय संहिता मे स्वान, भ्राज, अंधारि, बंधारि, हस्त, सुहस्त, कुशानु इत्यादि गन्धर्वों के नाम हैं। उस समय के शास्त्रीय संगीत को गन्धर्व वेद भी कहते थे।

शास्त्रों ने जो कुछ मार्ग-संगीत के विषय में कहा है, उसका पूर्वापर सम्बंध देखते हुए यदि उपपत्तिपूर्वक परीक्षा की जाय, तो यही निष्कर्ष निकलता है कि गान्धर्व ही मार्गसंगीत था। भरत के नाट्यशास्त्र के २८ वे अध्याय में गान्धर्व का लक्षण इस प्रकार दिया है:—

**यत्तु तन्त्रीकृतं प्रोक्तं नानान्तोद्यसमाश्रयम्**
**गान्धर्वमिति तज्ज्ञेयं स्वरतालपदात्मकम्॥ ८॥**
**अत्यर्थमिष्टं देवानाम्॥ ९॥**

अर्थात् जो गीत तार के वाद्य के साथ गाया जाता

हो, जिसमें नाना प्रकार के वाद्यों का समावेश हो, जो स्वर–ताल–पद से युक्त हो और जो देवों को अत्यन्त इष्ट हो उसे गान्धर्व कहते हैं। (१) तन्त्री के साथ गान तथा (२) स्वरतालपदात्मकता।

मतंगने देशी संगीत का जो वर्णन दिया है उसकी तुलना कीजियेः—"येषां श्रुतिस्वरग्रामजात्यादि नियमो न हि" अर्थात् जिसमें श्रुति, स्वरग्राम, जाति इत्यादि का नियम नहीं, उसे देशी संगीत कहते हैं। संगीत दो प्रकार का होता है–मार्ग और देशी। जिसमें श्रुति, स्वरग्राम इत्यादि का नियम न हो वह देशी संगीत बतलाया गया है। विपर्यय से यह सिद्ध हुआ कि जिसमें ये सब नियम हों, वह मार्ग संगीत है। भरत ने इस नियमवाले संगीत को गान्धर्व कहा है। अतः यह स्पष्ट हो गया कि गान्धर्व ही मार्ग संगीत था। भरत ने गान्धर्व संगीत के जो लक्षण दिये हैं उनमें दो बातें विशेष ध्यान देने योग्य हैं–एक तो तन्त्री के साथ गान, दूसरे स्वर, ताल और पदयुक्त होना। स्वर और ताल तो स्पष्ट ही है। 'पद' को समझना होगा। 'पद' के लिये छन्दो-विधान आवश्यक था। गान्धर्व संगीत में जो गति गाया जाता था, उसका छन्दोबद्ध होना आवश्यक था। इन लक्षणों से युक्त "गान्धर्व" ही मार्ग-संगीत था।

हम ऊपर कह चुके हैं कि जगह जगह पर लोग अपनी रुचि के अनुसार संगीत-शास्त्र के किसी नियम से बिना बंधे हुए जो 'धुनें' (ध्वनियाँ) गाते थे, उसे देशी कहते थे। कालान्तर में इन धुनों (ध्वनियों) में स्वरग्राम ताल इत्यादि नियम घुसे और ये ध्वनियाँ 'देशीराग' में परिवर्तित हो गयीं। अतः आलाप, तान इत्यादि अलंकारों से युक्त तथा स्वर, ताल इत्यादि से व्यवस्थित गान आधुनिक समय का मार्ग-संगीत है और नियम बन्धन से मुक्त, केवल रञ्जकता के लिये स्वेच्छानुकूल जो 'धुन' (ध्वनि) गायी जाती है, वह आधुनिक समय का देशी संगीत है। अतएव आधुनिक समय मे भी संगीत के मार्ग और देशी दो भेद हैं ही। प्राचीन समय और आधुनिक समय के मार्ग-संगीत में मुख्य भेद निम्नलिखित हैं:–

१–प्राचीन समय का मार्ग-संगीत षड्ज, मध्यम और गान्धार तीनों ग्रामों में बरता जाता था। आजकल का मार्ग-संगीत जिसे कुछ ग्रंथों ने 'देशी-राग' कहा है केवल षड्जग्राम का ही होता है। रामामात्य ने 'स्वरमेलकलानिधि' में (५।१७) देशी राग का लक्षण इस प्रकार बतलाया है:–

देशीरागाश्च सकलाः षड्जग्रामसमुद्भवाः।
ग्रहांशन्यासमन्द्रादि षाडवौडवपूर्णकाः॥

अर्थात् सभी देशी राग षड्जग्राम से निकलते हैं। प्रत्येक राग का अपना ग्रह, अंश, न्यास आदि होता है और राग के तीन भाग होते हैं– षाडव, औडव और संपूर्ण। इस पर विचार करने से स्पष्ट हो जायगा कि ग्रह, अंश, न्यास, षाडव, औडव, संपूर्ण इत्यादि लक्षण मार्ग-संगीत में भी पाया जाता है। भेद इतना ही है कि मार्ग-संगीत के लिये यह आवश्यक न था कि वह केवल षड्जग्राम का ही हो।

२–प्राचीन समय का मार्ग-संगीत वीणा इत्यादि वाद्यों के साथ गाया जाता था। आजकल के मार्ग-संगीत के लिये वीणा आवश्यक नहीं। वह केवल तम्बूरे के साथ गाया जा सकता है।

३–प्राचीन समय के मार्ग-संगीत के गीत छन्दोबद्ध होते थे। आजकल के मार्ग-संगीत के गीत में छन्द प्रायः नहीं के बराबर हैं।

४–प्राचीन समय का मार्ग-संगीत केवल श्रेय के

लिये होता था, आजकल के मार्ग-संगीत के लिये श्रेय का बन्धन नहीं।

५– प्राचीन समय का मार्ग लक्षण–प्रधान था, आजकल का मार्ग–संगीत लक्ष्य–प्रधान है।

अस्तु, यह कहना कि मार्ग–संगीत लुप्त हो गया, सर्वथा भ्रान्तिपूर्ण है। प्राचीन समय में गान्धर्व को ही मार्ग–संगीत कहते थे। प्राचीन समय का मार्ग–संगीत अब उसी रूप में वर्तमान नहीं हैं। परन्तु संगीत के मार्ग (वैज्ञानिक, शास्त्रीय) और देशी (धुनें) ये दो भेद सनातन और सार्वभौम हैं। ये दो सदा और सर्वत्र रहे हैं और रहेंगे। केवल समय–समय के मार्ग–संगीत के आदर्श और लक्षणों में भेद होता रहता है। विशेषज्ञों और साधारण लोग का संगीत सदा भिन्न होता है और मार्ग और देशी–संगीत इन्हीं दोनों स्वाभाविक भेदों के सूचक हैं।

# संगीत का ग्रंथालय–एक योजना

लेखकः श्री. प्रभाकर नारायण चिंचोरे, एम्. ए., संगीतनिपुण.

प्राचार्य, माधव संगीत महाविद्यालय, ग्वालियर.

'संगीत' शब्द समुदायवाचि होने से उसके अंतर्गत गीत एवं वाद्य श्रव्यकला तथा नृत्य दृश्यकला का समावेश होता है। संगीत का आनंद अनुभव करने के श्रोत तथा चक्षु यही दो प्रमुख इंद्रिय माने जाते हैं। इस विषय की साधना एक प्रायोगिक अंग होने के कारण इतिहास, तर्कशास्त्र अर्थशास्त्र के भाँति एकांत में आराम–कुर्सी पर लेटे लेटे लंप के प्रकाश में केवल पुस्तकें पढ़कर ज्ञानार्जन करना कुछ अपूर्णसा ही है। आनंद अनुभव करने वाली व्यक्ति जिस प्रकार कर्ण एवं चक्षु का उपयोग करती है, उसी प्रकार शिक्षार्थी कान से सुनकर अपने उस्ताद का अनुकरण करता है। कला के सूक्ष्मातिसूक्ष्म स्वरूप को आत्मसात करने में कान के तैयारी का महत्त्व संगीत विद्यार्थी के जीवन में अत्यधिक हो जाता है। कान का कच्चा, संगीत की हर बात से कच्चा रह जाता है।

विश्व की सभी संगीत प्रणालियों में कान की शिक्षा का महत्त्व माना जाता है। किन्तु आज प्रत्यक्ष में ऐसा प्रतीत होता है कि स्वरलिपि, निमिष मात्र में पढ़कर पाश्चात्य कलाकार कला का स्वरूप प्रकट करता है तो इसके विपरीत भारतीय कलाकार स्वरलिपि की पुस्तकें घर की अलमारियों में छोड़कर अपनी कला का प्रदर्शन खुद के कानपर ही विश्वास करते हुए करता है। अर्थात् एक कलाकार कान के बनिस्बत अपनी आँखों का

उपयोग अधिक करता है तो दूसरा आँखों के बनिस्बत कान का।

पाश्चात्य राष्ट्रों के प्रबन्धकारों की कृतियाँ तैयार होते ही मुद्रणालय की ओर भेजीं जाती हैं। देश की प्रत्येक रचना चाहे वह शास्त्रीय गीत हो अथवा लोक-गीत भिन्न भिन्न प्रकाशन संस्थाओं द्वारा मुद्रित हो कर सुरक्षित की जाती हैं व प्रत्येक कला प्रदर्शनके अवसर पर कलाकार आँखों द्वारा पढकर उनका प्रदर्शन करता है, तो उसके विपरीत भारतीय रचनाएँ मुखपाठ करते हुए उनकी सच्चाई-झुठाई कान से सुनकर निश्चित की जाती हैं। दोनो प्रणालियों का जो भिन्न भिन्न प्रकार है उसी के कारण भारतीय संगीत की कृतियाँ कम प्रमाण में स्वरलिपि बद्ध कराई जाती हैं। कुछ हद तक यह भी मानना पड़ेगा कि हमारी स्वरलिपि पाश्चात्यों की अपेक्षा कुछ अपूर्ण ही है। उसे कडाकड़ी के चिन्ह उपचिन्हों द्वारा परिपूर्ण कराने की हमें आवश्यकता भी नहीं पड़ी। राग स्वरूप प्रकट करने वाली स्वर-संगतियों के उच्चारण, स्वरविन्यास आदि का सही सहीं स्वरकरण होना एक तो असंभव है तथा उसके द्वारा रागोच्चारण की अपार सृष्टि भी सीमित हो जाने का भय होता है। संभवतः इसी कारणवश मोहनजोदारो की संस्कृति में अथवा वेदों की दुनिया में जिस देश में संगीत की स्वरलिपि निर्माण हो चुकी थी उस देश में संगीत के स्वरलिपि के वास्तविक प्रचार का कार्य अभी अभी बीसवीं शताब्दी के कुछ संगीतज्ञों द्वारा हुआ। भारतीय प्रबन्धकारों की कृतियाँ स्वरलिपि के अभाव के कारण या तो मिट गईं अथवा अपने वास्तविक स्वरूप को संदेहावस्था में छोड़ गईं। ४० वर्ष पूर्व प्राचीन गीत प्राप्त करना यानि लोहे से टक्कर झेलना था। किन्तु वह समस्या आज प्रायः नहीं के बराबर हो चुकी है। परंपरागत गीत प्रबन्धों की पुस्तकें बन गई हैं, व बन रही हैं, जिन्हें संगीत के ग्रंथालयों में योग्य स्थान मिलना उचित ही है। फिर भी ऐसे किसी संग्रह को ग्रंथालय मानना एक प्रकार से अर्धसत्य ही है।

संगीत के ग्रंथालय में साधारणतया प्राचीन, मध्य-कालीन एवं आधुनिक संगीत को समझाने वाले ग्रंथ होते हैं। संगीत से सम्बन्धित हर जानकारी से परिपूर्ण होते हुवे भी वह ग्रंथालय पूर्णरूप से समृद्ध ग्रंथालय समझना आज के वैज्ञानिक युग में उचित नहीं है। राष्ट्र के जीवन में शास्त्रीय विवेचनात्मक ग्रंथ व निबन्धों का अपना एक अटल महत्त्व होता है। इतिहास प्राप्त करना, कला अथवा शास्त्र का स्वरूप चिरजीवी करना, उसका उत्थान करना यह सब बातें ग्रंथों के अभ्यास द्वारा होती हैं। बड़े बड़े विचारप्रवर्तक, युगनिर्माता ग्रंथों के अध्ययन द्वारा ही होते हैं। परन्तु संगीत जैसी कला का प्रात्यक्षिक स्वरूप प्रकट करने में प्राचीन ग्रंथों का कलाकारों को कितना उपयोग होगा, यह कहना कुछ कठिन ही है। ऐसे कलाकारों को जनता चाहे अशिक्षित समझ ले; कला का अत्युच्च स्वरूप तो ऐसे ही चंद कलाकारों ने प्रकट किया हुआ सर्वज्ञात है। इस अवस्था में संगीत के ग्रंथालय का स्वरूप क्या होना चाहिए, ऐसा एक प्रश्न उपस्थित हो जाता है।

(१) साधारणतया ग्रंथालयों में प्राप्य, दुष्प्राप्य, अप्रकाशित, प्राचीनतम **पुस्तकों का संग्रह** किया जाता है उनके विभिन्न प्रकार के सूचि-पत्र (कॅटलॉगिंग) बनाना, अंक-चिन्हित (नंबरिंग) करना, यह एक कौशल्य विशेषता मानी जाती है। वेदकाल, पुराणकाल, महाकाव्यकाल, ग्राम-जाति-मूर्च्छनाकाल, बौद्धकाल, जैनकाल, राग-रागांगकाल, वैष्णवकाल, प्रबन्धगीतकाल ध्रुपदकाल, भक्तियुग, ख्याल-ठुमरी का समय, आंग्लसमय, वर्तमान व भविष्य इन काल-खंडों में संगीत के इतिहास

को विभाजित किया जा सकता है। श्रुति-स्वर चर्चा; सप्तक का गठन, राग विवेचन, प्रबन्ध-गीत रचना, ताल, वाद्य, नृत्यादि विषयों को लेकर भिन्न भिन्न प्रकार के सूचिपत्र तैयार कराना, वादन की पुस्तकों को स्वर प्रधान एवं ताल-प्रधान ऐसे दो प्रमुख अंगों में विभाजित करते हुए गज के वाद्य, मिज़राब के वाद्य, वितत, घन, सुषिर आदि उपविभागों में सूचिपत्र तैयार करना चाहिए। हर ग्रंथालय में विभिन्न विषयों को लेकर ग्रंथों का इस प्रकार विभाजन हो ता कि वाचकों को अपनी आवश्यकतानुसार किस विषय पर किस ग्रंथ का कौन सा प्रकरण पढ़ना है इसका यथार्थ ज्ञान सूचि-पत्रों द्वारा हो सके। अर्थात् यह कार्य करनेवाला व्यक्ति संगीत विषय का गंभीर व गहन अध्ययन किया हुआ होना आवश्यक है। ऐसी सूचियाँ बनाना: उच्चस्तरीय विद्यार्थियों के लिए शिक्षा का विषय है। पुस्तकों पर प्रेम करना, उनका योग्य उपयोग करना, उनकी देखभाल करना आदि के शिक्षा का प्रबन्ध शिक्षण संस्थाओं में होना इतना ही आवश्यक है जितना कि यमन-भूपाली की तानें।

(२) ग्रंथालय का दूसरा अंग **कान के तैयारी का प्रबन्ध**। इस विभाग में समस्त प्राप्य-अप्राप्य **ग्रामफोन रेकॉर्डों का संग्रह** व विशिष्ट प्रकार से बनाये हुए उनके सूचि-पत्र संस्था के उपयोगार्थ एवं सदस्यों के लिये पुस्तकों की भाँति वितरित करने हेतु रखा जावें। विभिन्न गीत प्रकार, गायन शैली (घरानों की विभिन्न गायकी), रागों की नामवार सूचि, परम्परागत गीतों का भिन्न भिन्न प्रकार का शृंगार, स्वर एवं शब्दोच्चारण की विविधता, वाद्य प्रकार व उनकी शैलियाँ आदि को लक्षित करने वाली सूचियाँ अध्यापन कार्य में बहुत प्रभावशाली सिद्ध होंगी। यदि वसंतराग सीखना हो तो वसंत राग के हर पहलू; हर पुर्जे का ज्ञान तालीम के पूर्व, साथ साथ व उनके पश्चात् विद्यार्थी कर सकेगा। वर्षों तक बेसुरे, बेताले विद्यार्थियों के साथ बैठकर 'सासा रे रे' के पाठ हथेलियों पर तालियाँ देते हुए सिखाते सिखाते कला का उच्च स्तरीय अभ्यास कायम रखना अध्यापक के लिए एक समस्या हो जाती है। ऐसी अवस्था में गायकी-ढंग सिखाना, विभिन्न गायन शैलियों के रागस्वरूप-स्वरोच्चार-शब्दोच्चारण आदि जटिल किन्तु मनोहारी विषय समझाने के लिए माने हुए कलाकारों की कृतियों का कितना लाभ हो सकेगा इसका विचार पाठक स्वयं कर सकते हैं।

(३) **टेप-रेकॉर्डों का संग्रह:**— संगीत उत्सव, सम्मेलन; रेडिओ कार्यक्रम, जलसों में गायी हुई कला-कृतियों को ध्वनिमुद्रित करके उनका विशाल संग्रह करना ग्रंथालय की तीसरी शाखा होगी। शिक्षार्थी इस संग्रह का समय समय पर उपयोग कर सके इस हेतु इसका भी कॅटलॉगिंग महत्त्वपूर्ण हो जाता है। यह कार्य कितना कठिन है इसका अनुभव स्वयं टेप-रेकॉर्डर का उपयोग करने वाले ही जान सकते हैं।

प्रत्यक विद्यार्थी का समय समय पर ध्वनिमुद्रण करते हुए उसे बार बार सुनाने पर अपनी त्रुटियाँ मिटाने की ओर अनायास ही उसका ध्यान आकृष्ट होगा। कला प्रदर्शन का गिरा हुआ स्तर ऊँचा उठाने में इस शाखा का उपयोग हो सकेगा। अप्राप्य ग्रामोफोन रेकॉर्डों का मुद्रणकार्य भी इसी शाखा में समाविष्ट होगा।

(४) **लोकगीतों का संग्रह:**—भारत जैसे सांस्कृतिक दृष्टि से अखंड किन्तु विशाल देश के ३६ करोड (वास्तव में ४५ करोड) जनता की अगणित गीत सम्पदा मुद्रित करके उनका संग्रह करना

कॅटलॉगिंग करना क्या एक एक व्यक्ति का या एक संस्था का कार्य है? सैकडों होनहार संगीत शिक्षा प्राप्त युवकों की सहायता से देशव्यापी (पंच वर्षीय) योजनाएँ बनाने पर अंश मात्र कार्य होना सम्भव है। किन्तु ग्रंथालयों द्वारा कुछ न कुछ प्रयास तो अवश्य हो जाना चाहिये। वेदों के मंत्रपाठ से लेकर जाति—गीति—प्रबन्ध—राग—वाणी के गायन का लुप्तप्राय इतिहास प्रकाश में लाने का महान् कार्य इन्ही लोक गीतों के संग्रह पर आधारित संशोधन से सम्भव होना एक सर्वमान्य सत्य है।

(५) **वस्तुसंग्रहालयः**—विशाल ग्रंथालय के साथ संगीत विषयक वस्तुओं का संग्रह उसकी पाँचवी शाखा हो सकेगी। संगीत रत्नाकर में उल्लेखित वाद्यों की नामवार सूची पढने के बाद आज के चंद वाद्यों को देखकर प्रत्येक संगीत प्रेमी के आँखों में आँसू आना स्वाभाविक है, क्या से क्या हुए है, इसका वह ज्वलंत उदाहरण है। इस दुरावस्था की रोकथाम कराने में ग्रंथालय का वस्तु-संग्रहालय अति आवश्यक हो जाता है। नूतन वाद्य निर्मिति, वर्तमान बनावट सजावट में सुधार आदि विषयों का अध्ययन ऐसे वस्तुसंग्रहालयों ही द्वारा हो सकेगा।

**ग्रंथालय का वाचनकक्ष**:— उपरोक्त विभिन्न शाखाओं को ध्यान में रखते हुए संगीत ग्रंथालयों का वाचनकक्ष भी एक विशिष्ट प्रकार का होना अनिवार्य हो जाता है। आधुनिक साधनों से सुसज्जित इस ग्रंथालयमें भारतीय संगीत की परम्परानुसार कर्ण तथा चक्षु दोनों इंद्रियों द्वारा शिक्षार्थी की संगीत साधना की व्यवस्था रहेगी। टेबल—कुर्सियों द्वारा सजाए हुए वाचन कक्ष के अतिरिक्त ग्रंथालय के साथ साथ 'लिसनिंग रूम,' अध्ययन कक्ष, स्टुडिओ, 'ऑडिटोरियम' की आवश्यकता होगी जहाँ शिक्षार्थियों को एकत्रित करते हुए विभिन्न विषयों पर टेप, ग्रामोफोन, रेडिओ, आदि द्वारा सप्रयोग व्याख्यान आयोजित किये जाय।

(७) **प्रकाशन विभागः**— इस प्रकार से संशोधनात्मक कार्य की जिम्मेवारी सम्हालकर चंद दिनों बाद ग्रंथालयको अपनी एक स्वतंत्र प्रकाशन शाखा भी खोलने की आवश्यकता पडे तो क्या आश्चर्य है।

ऐसा ग्रंथालय यानि एक सपना नहीं है। पाश्चात्य राष्ट्रों में कई ऐसी शिक्षण संस्थाएँ हैं जहाँ की इस प्रकार का कार्य उनके ग्रंथालयों द्वारा होता है। पाश्चात्य स्वरलिपि में लिखा हुआ हर एक ग्रंथ ब्रिटिश ब्रॉड-कास्टिंग कॉर्पोरेशन में सुरक्षित रक्खा जाता है; देशभर के विद्वान उसका उपयोग भी करते हैं। संगीत शिक्षा क्षेत्र की ज्येष्ठतम संस्थाएँ ऐसे विशाल ग्रंथालय की आकांक्षा रखना स्वाभाविक ही है, किन्तु उसकी पूर्व तैयारी प्रारंभ करना, यह भी हम सबों का एक कर्तव्य है।

# 'राग और रस'

लेखकः श्री. हेमचंद्र जोशी, गोरखपूर ( उ. प्र )

सभी ललित कलाओं का मुख्य प्रयोजन रसानुभूति है। संगीत भी अन्यतम ललित कला है। अतः अन्य ललित कलाओं की भाँति संगीत के अभ्यास व श्रवण द्वारा भी हम रसानुभूति की अपेक्षा करते हैं। आचार्य मम्मट ने अपने अनुपम ग्रंथ 'काव्य-प्रकाश' में कहा है:—

**"सकलप्रयोजनमौलिभूतं समनन्तरमेव रसास्वादन-समुद्भूतं विगलितवेद्यान्तरमानन्दम्।**

काव्य के सब प्रयोजनों में मौलिभूत प्रयोजन आनन्द प्राप्ति है। यह आनन्द काव्य-श्रवण करते ही रसास्वादन द्वारा होता है तथा उस अवस्था में विषयान्तर की अनुभूति नहीं होती। मेरे विचार में संगीत के विषय में भी यह बात सर्वथा लागू होती है सुमधुर गीत अथवा वाद्य-संगीत द्वारा भी हमें अनिर्वचनीय आनन्द होता हैं, रसानुभूति होती है। उपनिषद कहते हैं, "अरा इव रथनाभौ कला यस्मिन्प्रतिष्ठिताः।" उस आत्मा अथवा ब्रह्म में ही सब कलायें प्रतिष्ठित हैं। जितनी भी कलायें हैं वह अपने शुद्ध सात्विक रूप में आत्मानुभव कराती हैं वह आत्मा आनन्दमय है। वह रसमय है। "रसो वै सः।"

इस संबंध में एक विचारणीय प्रश्न उपस्थित होता है। प्राचीन आलंकारिकों का मत है कि काव्य में रस अर्थ द्वारा अभिव्यक्त होता है। शब्दों से पहले अर्थ-प्रतीति होती है तथा अर्थ-प्रतीति के अनन्तर सहृदय के हृदय में रसानुभूति होती है। अर्थात् अर्थ रस-व्यञ्जक है। साथ ही आलंकारिकों का यह भी कथन है कि शब्दार्थ बिना भी रसाभिव्यक्ति होती है जैसे संगीत के स्वरों द्वारा। इस पर यह प्रश्न उठता है कि क्या यह संगीत का रस तथा काव्य का रस एक ही है। कुछ विद्वानों का मत है कि दोनों कलाओं द्वारा व्यज्यमान रस का स्वरूप एक ही है। दूसरे शब्दों में, जिस प्रकार काव्य द्वारा शृंगार, हास्य, करुण, वीर, रौद्र, भयानक, बीभत्स तथा अद्भुत रस व्यंग्य हैं, उसी प्रकार कण्ठ एवं तन्त्री संगीत से भी उपर्युक्त आठ रसों की अभिव्यक्ति होती है।

मेरा विनम्र मत इससे भिन्न है। स्वरों से अथवा स्वर-समुदाय-विशेष रागों से रसानुभूति होती है; किन्तु उस रूप में नहीं जिस रूप में काव्य द्वारा होती है। इस बात को अधिक स्पष्ट से समझने के लिये हमें संक्षेप में यह समझ लेना आवश्यक होगा कि रस क्या है। यह बात मानने में हमें कोई भी आपत्ति नहीं होनी चाहिए कि 'रस' और चाहे कुछ भी हो सर्व प्रथम वह आनन्द अवश्य है, जैसा पहिले कहा जा चुका है—"रसो वै सः"। वह आत्मा 'रस' है। जिस किसी बाह्य अथवा आभ्यन्तर विषय के ज्ञान में आनन्द होता है वह आनन्द "आत्मा" के स्वरूपभूत आनन्द का एक अंश है। "एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति।" अतः यह सिद्ध है कि काव्य के नव रस, तथा कटु, अम्ल, लवण, आदि रसना के षड्रस एवं संगीत का रस-इन सब रसों का मुख्य उपादान आत्मानन्द है। किन्तु काव्य अथवा संगीत के रस में आत्मानुभूति ही न होने से यह आनन्द

अखण्ड अथवा निरुपाधि आनन्द नहीं है। इस रसानुभूति के अन्य उपादान भी हैं जिनके द्वारा वह रस अभिव्यक्त होता है। संगीत में वह उपादान स्वर हैं तथा काव्य में विभाव, अनुभाव, संचारी-भाव तथा स्थायी-भाव हैं। इन्हीं व्यञ्जकों के भेद से इनके द्वारा अभिव्यक्त रस में भी कुछ भेद अवश्य मानना पड़ेगा। इस बातको को अधिक स्पष्ट रूपसे समझने के लिये हमे काव्य द्वारा रसानुभूति तथा संगीत के द्वारा रसानुभूति की प्रक्रिया पर विचार करना होगा। पहिले काव्य को लें।

हम सब मनुष्यों के हृदय में रति, हास, शोक इत्यादि आठ स्थायी भाव संस्कार रूप में विद्यमान होते हैं। काव्य अथवा नाट्य में शकुन्तला आदि आलम्बन विभाव तथा उद्यान, चन्द्रिका आदि उद्दीपन विभाव, कटाक्ष, भुजाक्षेपादि अनुभाव एवं निर्वेदादि संचारी-भाव द्वारा वह रत्यादि-भाव अभिव्यक्त होता है तथा विभावादि के साथ उसी की चर्वणा होती है जिसे 'रस' कहते हैं। इस चर्वणा में आत्मा का भी स्फुरण होता है। कवि के अलौकिक शब्दार्थ की महिमा से 'विभावादि' 'तथा 'स्थायी' का 'साधारणीकरण' हो जाता है अर्थात् उनका 'स्व', 'मित्र', 'अरि' तथा 'तटस्थ' किसी से सम्बन्ध नहीं रहता। इसी व्यक्तिगत सम्बन्ध के विलयन के परिणाम स्वरूप ही हमें उस अलौकिक आनन्द की प्रतीति होती है। हमें अपने दैनिक जीवन में जो सुख मिलता है वह हमारे व्यक्तिगत सम्बन्धों से इतना सम्पृक्त होता है कि वह सुख आनन्द की भूमि तक नहीं पहुँच पाता। वह सुख सदा परिछिन्न होता है। कवि भी अपनी जिस अनुभूति को अपनी कृतियों में उपनिबद्ध करता है वह अनुभूति व्यक्तिगत होने पर भी व्यक्तिगत नहीं है। कवि अपनी रचना अपनी उत्कट व्यक्तिगत अनुभूति की दशा में नहीं करता किन्तु अपनी प्रकृतिस्थ दशा में वह अतीत अनुभूति को व्यक्तिगत सम्बन्धों का उच्छेदक, रचनोपनिबद्ध करता है। इस प्रकार अपरिच्छिन्न होने के कारण काव्य का रस अलौकिक होता है। फलतः हम देखते हैं कि काव्यगत रस में आत्मानुभव के अतिरिक्त विभावादिक तथा रत्यादिक की भी चर्वणा होती है। किन्तु इन उपादानों का पृथक् आस्वाद हमें नहीं मिलता। यह सभी उपादान समुदित रूप से परस्पर अपृथक् हमें आनन्दित करते हैं। यह ठीक वैसे ही होता है जैसे हमें एक शरबत के गुड़, मरिच, इत्यादि विभिन्न उपादानों का स्वाद पृथक् पृथक् नहीं मिलता किन्तु एक साथ समस्त रूप से मिलता है।

अब संगीत को लें। गायक अथवा वादक अपने सुमधुर कण्ठस्वर अथवा सुमधुर तन्त्री के आस्फालन एवं अपूर्व स्वर-संयोग द्वारा सहृदय श्रोता को ऐन्द्रिय जगत् से ऊपर उठा देते हैं। जिससे उसको विषयान्तर की अनुभूति नहीं होती और वह अन्तर्मुख हो जाता है। फलतः उसे झटिति आनन्द की, 'रस' अनुभूति होती है। संगीत का सम्बन्ध स्वरों से होने से संगीत-श्रवण -संभूत रस चर्वणा की प्रक्रिया लम्बी नहीं होती; इसमें अर्थ-प्रतीति के तथा विभावादि के साधारणीकरण का प्रश्न नहीं उठता। जैसा पहिले कहा जा चुका है, संगीत का सम्बन्ध केवल स्वरों से है। अतएव संगीत के 'रस' में केवल आत्मानुभव तथा स्वर-चर्वणा होती है। इससे यह स्पष्ट है कि संगीत का 'रस' अधिक शुद्ध है। उसमें आत्मा का स्फुरण काव्य की अपेक्षा अधिक होता है। इसी कारण तथा अर्थ प्रतीति एवं विभावादिक का व्यवधान न होने से संगीत का प्रभाव अधिक व्यापक है। संगीत श्रवण से सर्प आदि हिंस्र एवं मृग आदि मुग्ध पशु भी वश में हो जाते हैं तथा रोगी का रोग दूर हो जाता है। निद्राभंग से पीड़ित

रोगी भी सुषुप्तिमग्न हो जाता है। काव्य सुनाकर अथवा सुन्दर चित्र दिखाकर मृग अथवा सर्प वशीभूत होते हुए नहीं देखे गये।

इस प्रकार हमने देखा कि संगीत के स्वरों द्वारा भी रसाभिव्यक्ति होती है। इस रसानुभूति के दो उपादान हैं—आत्मानन्द तथा स्वरों का संयोग (कदाचित् ताल और लय भी)— इन दो कारणों से श्रोता को विषयान्तर का भान नहीं होता। वह संगीत में तन्मय हो जाता है और व्यक्तिगत सम्बन्धों से उठ जाने के कारण स्वरादि से अविछिन्न आत्मानन्द का अनुभव करता है। यह आनन्द रूप रस काव्य के श्रृंगारादि रस से भिन्न हैं, अवच्छेदक भेद के कारण। (काव्य के रस के अवच्छेदक—Determining Factors—रत्यादि हैं)

अब प्रश्न उठता है, राग तथा रस के सम्बन्ध का स्वरों के समुदाय विशेष को ही राग कहते हैं। यह समुदाय रञ्जकता का आपादन करता है—रञ्जतीति रागः। यहाँ पर 'राग' तथा 'मेल' में क्या अन्तर है, राग कितने होते हैं, इन सब प्रश्नों का हमें विचार नहीं करना है। स्वरों के समुदाय विशेष को राग कहते हैं, रञ्जकता इसका मुख्य लक्षण है—इतना ही समझना हमारे लिये इस प्रकरण में आवश्यक है। रञ्जकता तथा स्वरसमूह—विशेष होने के कारण रागों से रस प्रतीति होगी ही। उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो गया होगा कि रागों से भी जिस रस की अभिव्यक्ति होगी वह काव्य के श्रृंगारादिक रस नहीं हैं। कारण बतलाया जा चुका है। हाँ, यह बात और है कि किसी राग में कोई श्रृंगार—रस की कविता का पाठ किया जाय तो वहाँ श्रृंगार की अभिव्यक्ति होगी। किन्तु ऐसी दशा में राग कविता का उपकरण हो जाता है। उसके स्वतंत्र प्रयोग की इति श्री हो गई। हमारा विचार केवल स्वरोपात्त संगीत से है। रागों से अभिव्यक्त होनेवाले रस को हम दो भागों में बाँट सकते हैं—मृदु (Tender, mellow) तथा उदात्त (Sublime)। कुछ रागों की रस—प्रतीति में मार्दव गुण रहता है तथा कुछ अन्य रागों मे उदात्तता। जैसे कल्याण (यमन); भैरवी; खमाज, पीलु, बागीश्वरी (इस राग की 'ध़ मि' अथवा 'म प ध ग़' में करुण अभ्यर्थना निहित है), इत्यादि रागों में मृदुता होती है तथा भैरव, मालकौंस (इस राग की 'सा-म' संगति श्रोताओं को प्रबुद्ध सा करती है) तथा दरबारी आदि रागों में उदात्तता। प्रश्न उठ सकता है, तो क्या आलंकारिकों ने स्थायी भावों का विश्लेषण करके नव स्थायी भाव तथा उन्हीं के संवादी नव रसों की जो परिगणना की है वह असम्पूर्ण है। मेरा उत्तर है कि वह गणना अपूर्ण है। वह इसलिये कि संगीत के रागों का रस विलक्षण है। अथवा हम यों कह सकते हैं कि काव्य के विवेचन के लिये वह परिगणना पर्याप्त हो सकती है, किन्तु राग विवेचन के लिये नहीं। बल्कि कुछ विद्वान तो काव्य के विवेचन के लिये भी 'नव' संख्या को पर्याप्त नहीं मानते। उनके मत में "वात्सल्य" तथा "भक्ति" ये दो अतिरिक्त रस हैं। विश्लेषण से नये नये प्रकार प्रकाश में आ सकते हैं। अलंकार शास्त्र के चिंतन के उषःकाल में केवल तीन चार अलंकारों की मान्यता थी और अब....? एक बात और भी है। जिस समय आनन्दबर्धन आदि मनस्विजनों ने रस सम्बन्धी विचार किया उस समय 'रागदारी' संगीत का विकास नहीं हुआ था। उस समय जातियाँ थीं तथा उन जातियों में पद गाये जाते थे। आजकल की भाँति केवल "आकार" में अथवा "रे, ते, ने, नोम्" में घंटे दो घंटे तक केवल रागालाप नहीं होता था। अतः उन लोगों ने 'राग' के द्वारा व्यज्यमान श्रृंगारादि-विलक्षण 'रस' का विवेचन नहीं किया।

इस प्रकार हम देखते हैं कि रागों के दो भेद होते हैं—उदात्त तथा मृदु। हम यह नहीं कह सकते कि अमुक राग से शृंगार रस की अभिव्यक्ति होती है तथा अमुक राग से करुण की। प्रत्येक राग चाहे वह उदात्त हो अथवा मृदु, अपना स्वतन्त्र व्यक्तित्व रखता है। प्रत्येक राग का विशेष वातावरण होता है, एक विशेष भावरूप (Mood) होता है, एक विशेष मूर्ति होती है। इसलिए प्राचीन शास्त्रकारों का रस विशेष से सम्बन्ध न बताकर उनके चित्र बनाये हैं, उनकी मूर्तियों की चर्चा की है।

अन्त में एक शंका का उत्तर देना और आवश्यक है। कुछ लोग इस प्रकार प्रश्न करते हैं—कवि जब कविता लिखता है तो वह अपनी अनुभूतियों की अभिव्यक्ति करता है; किन्तु जब कोई गायक किसी राग की अवतारणा करता है तो उस समय वह उस राग में उसने जो 'अधिकार' (Mastery) अथवा कौशल प्राप्त किया है, केवल उसका प्रदर्शन करता है। उसमें उसका अपना कुछ नहीं है। प्रत्येक राग का वादी स्वर तथा संवादी स्वर और उसकी 'पकड़' नियत है। गायक के लिये उसमें नवत्व (originality) अथवा स्वकीयत्व प्रदान करने का अवकाश नहीं है। अर्थात् राग द्वारा रस प्रतीति नहीं होती अपितु कौशल प्रदर्शन होता है। इसका केवल एक उत्तर है। वह रस प्रकार है। कहीं भी एकान्त नवत्व पाना असंभव है। कहते हैं कि "अघटन घटना पटीसही माया का स्वामी ईश्वर भी प्रलय के बाद जो सृष्टि करता है उस समय वह प्राक्तन सृष्टि का अनुकरण मात्र करता है।" "सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्"। आलंकारिकों का मत है कि आदि कवि वाल्मीकि ने जीवन के सब अंगों का विवेचन अपने आदि काव्य रामायण में कर दिया। परवर्ती कवियों के लिये उन्होंने कुछ भी बाकी नहीं छोड़ा। तो क्या कालिदास, भवभूति आदि महाकवि वाल्मीकि का ही अनुरणन करते थे? उनके काव्य में क्या कोई भी नवत्व नहीं है? इस पर आनन्दवर्धनाचार्य कहते हैं कि ध्वनि के विभिन्न प्रभेदों का अवलम्बन ही नवत्व का बीज है। एक ही अर्थ को नाना ध्वनि प्रभेदों से ध्वनित किया जाता है। वह कहते हैं:—

"ध्वनेर्यः सगुणीभूत व्यंगस्याध्वा प्रदर्शितः। अनेनानन्त्यमायाति कवीनां प्रतिभागुणः ॥ १ ॥ अतो ध्वन्यतमेनापि प्रकारेण विभूषिता। वाणी नवत्वमायाति पूर्वार्थान्वय वत्यपि ॥ २ ॥" (ध्वन्यालोक—चतुर्थ उद्योत)

इसी प्रकार रागों के स्वरादि के नियत होने पर भी गायक अथवा वादक अपनी मनोदशा एवं विविध स्वर संयोग द्वारा नवत्व का निर्वाह करते हुए रसास्वादन करा सकता है। आनन्दवर्धनाचार्य ने स्पष्ट शब्दों मे उद्घोषित किया है कि इस संसार में अनेक सुकवि हुए हैं किन्तु कालिदास सदृश महाकवि—कविता कामिनी के विलास—दो तीन या पाँच छह ही हो सकते हैं।

"अस्मिन्नतिविचित्र कविपरम्परा वाहिनि संसारे कालिदासप्रभृतयो द्वित्रा पञ्चषा वा महाकवय इति गण्यन्ते।"

इसी प्रकार किसी देश में अच्छे अच्छे अनेक संगीतज्ञ प्रत्येक युग में पाये जाते हैं किन्तु सर्व शक्ति सम्पन्न गायक वा वादक एक युग में दो या तीन ही होते हैं। जहाँ तक प्रश्न है रागों का नियमबद्ध होना, अतएव स्वतन्त्रता के लिये अवकाश न होना—इसका उत्तर यही है कि नियम कलाकार की सहायता करते हैं, उसे बांधते नहीं। सर्वथा नियमाभाव विप्लव को जन्म देता है। संसार में शान्ति तथा आनन्द नियमानुकूल रहने से होता है। यदि सूर्य, चन्द्र आदि नक्षत्र

अपने नियम को छोड़ दे तो प्रलय ही हो जायगा। महाकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर का कथन है कि यह नियम हमारी प्रगति में सहायक होते हैं। पक्षी के पंख उसकी गति को अवरुद्ध नहीं करते अपितु उसके आकाश में उड़ने के साधन हैं। फिर कुशल कलाकार कहीं कहीं नियमोंका उल्लंघन भी करता है और न तो राग की हानि होती है न रस निष्पत्ति में बाधा।

उसी प्रकार राग के नियम भी रस के साधक हैं; बाधक नहीं। उन्हीं नियमों के अन्दर गायक अथवा वादक को कल्पना तथा चमत्कार के लिये प्रचुर अवकाश है। एक ही स्वर को नाना प्रकार से गाया जा सकता है। स्वरों के संयोजन, प्रयोग, संकोचन, स्फीति तथा विश्रान्ति आदि द्वारा गायक श्रोता को नाना अनुभूतियाँ करा सकता है। एक भाव-विमग्न, 'सुशारीर' तथा 'आयत्त-कण्ठ' गायक क्या नहीं कर सकता-आबाल-वृद्ध, पशु-पक्षी, देव-मानव को रस-विभोर करने की क्षमता रखता है।

# संगीत में परम्परागत चीज़ों की महत्ता

लेखकः- श्री. **श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर, खैरागढ़.**

किसी एक नामांकित गायक से एक संगीत-प्रेमी सज्जनने पूछा, "गुरुवर, धृष्टता की क्षमा चाहता हूँ, परन्तु आपके मत से अच्छा गायक-वादक कौन है यह जानना चाहता हूँ।"

"बेटा," गायकवरने कहा, "संसार में गाना-रोना कौन नहीं जानता? गाने का अंग मनुष्य स्वभाव में ही है। तथापि संगीत विद्या की दृष्टि से हम लोग आदत, जिगर एवं हिसाब ये ती कसौटियाँ गुन की जाँच में मानते हैं। उपजत अंग-स्वभाव, परिश्रम अर्थात् नित्याभ्यास, स्वाध्याय एवं सुशिक्षा यही तीन कसौटियाँ हैं। इन तीनों में सौ नंबरी गुनी कचित् ही कहीं पाये जाते हैं। किसी में उपजत अंग-स्वभाव है, तो योग्य शिक्षा एवं अभ्यास की कमी है। किसी और को योग्य शिक्षा मिली है तो अंग-स्वभाव नहीं है, न उसनें अभ्यास रखा है। कोई अभ्यासशील है तो उसको यथायोग्य शिक्षा नहीं मिली है, न अंगस्वभाव ही उसमें है। इस प्रकार कम-अधिक होने के कारण गायकों में न्यूनाधिक गुण होता है। हम लोग सब से अधिक उस गुनी को मानते हैं कि जिसके पास परंपरागत गीत-प्रबंधों का भण्डार है। वैसे तो सिद्धकण्ठ गायक बहुत मिलते हैं, परन्तु कौव्वाल लोग, भजनी एवं थिएटर के गाने वाले कई ऐसे तनैत अर्थात् तैयार होते हैं कि संगीत व्यवसायी गायकों को भी कभी कभी उनसे हार खानी पड़ती है। अतएव कण्ठ की तैयारी में गुन का प्रमाण नहीं माना जाता। वास्तव में रागों के अंग-प्रत्यंगों का शृंगार दिखानेवाली विविध रस-रंग की

चीज़ों के भण्डार को ही हम लोग गुण समझते हैं। जिसके पास यह भण्डार हैं उसका अनुभव एवं कल्पना-शक्ति अवान्तर गायकों से अधिक हो, इसमें आश्चर्य की बात नहीं। ऐसे लोग राग के स्वभाव को चीज़ की गायकी को एवं उसमें प्रदर्शित की हुई मनोभावनाओं को यथायोग्य, स्वयम् समझते हुए एवं श्रोताओं को जचाते हुए गायन करते हैं, चाहे दो तानें तैयारी की वे कम ही क्यों न ले, और इन्हीं को हम लोग गुनी कहते हैं।"

गायकवर के यह उद्‌गार संस्मरणीय हैं। कला का आधार कलाकृति ही है। श्रेष्ठ कलावन्तो ने निर्माण की हुई दृश्य—श्राव्य—हृद्य प्रतिमाएँ कला के विकास के लिये आदर्श बन जाती हैं। ये कलाकृतियाँ होनहार कलावन्तों को मार्गदर्शक होती हैं। वरन् कला के स्वरूप, नियम धर्म इत्यादि के आधार ये ही उच्चतम कलाकृतियाँ होती हैं।

समस्त संसार के संगीत का आधार गेय पद हैं। गाना यह मनुष्यधर्म का एक अंग ही है। मनुष्य के कण्ठ में ठहरी हुई मधुर ध्वनि निकालने का सामर्थ्य रहता है। इस ठहरी हुई मधुर ध्वनि को नाद कहा जाता है, जिसमें संगीत का बीज है। ईश्वर का नाम लेते हुए अथवा अपनी सुख—दुःख की मनो भावनाएँ प्रकट करते हुए एक, दो, तीन, चार अथवा उससे भी अधिक स्वरों में ठहरी हुई कण्ठ ध्वनि को प्रथम कुछ छोटे छोटे साधे शब्दों में होते होते मनुष्य की वाणी, कविता एवं लयबद्ध पद्य—रचना में विकसित हुई। ऋग्वेद, सामवेद के मंत्र, फिर देवताओं के स्तोत्र, आरतियाँ, नाटक, यात्रा, मेलों के गेय पद, तदनन्तर प्रबन्ध, वस्तु, रूपकादि गीत; इत्यादि में विकसित होते हुवे अब इस समय ध्रुवपद, ख्याल, ठुमरी, टप्पा, चतरंग, त्रिवट, तराना, सरगम, लक्षणगीत, कजरी, चैती, सावन, झूला एवं दाक्षिणात्य प्रणाली में कीर्तन, कृति, तेवारम्, वर्णम्, पदम्, तिल्लाना, जावली इत्यादि गेय पदों के रूप में परम्परागत संगीत कला हम लोगों तक आ पहुँची है। ध्वनि-मुद्रण यंत्र साधन निर्माण होने से पूर्व संगीत के सभी आविष्कार गीत-प्रबन्ध एवं वाद्य-प्रबन्धों में ही मुद्रित होते थे। गायक-वादकों के पास वंश परम्परागत शिक्षा द्वारा यथासम्भव अपने मूल स्वरूपों में ये गीत प्रचलित रहते हुए चले आये हैं। प्राचीन तथा मध्य-कालीन इतिहासों में ध्वनिमुद्रण था ही नहीं न स्वरलिपि होती थी। कण्ठस्थ किये हुए सैकड़ों गीत-प्रबन्धों के ही द्वारा राग-रागिनियों के स्वरूपों का अभ्यास किया जाता था। संगीत शास्त्र भी जो कुछ था और है, सब इन्हीं गीत-प्रबन्धो पर आधारित है। गीत प्रबन्धों की स्वर-ताल रचना पर ही केवल विचार होने लगा, तब संगीतशास्त्र का उदय हुवा। इन गेय पदों को उनके शुद्ध स्वरूपों में गाना, इनकी स्वर-रचना को विस्तारपूर्वक सुस्वर कण्ठ में अलापना, वाद्य पर बजाना, एवं पदों के भावार्थ को तथा ध्वन्याकृति को मुद्रा, हावभाव, पादाघात द्वारा दिखाते हुए नृत्य करना "संगीत कला" कहलाती है। ये गेय-पद संगीत के आधारस्तम्भ हैं। उनको जब उनके शुद्ध स्वरूपों में गाया जाता है तब सुननेवालों पर विलक्षण संस्मरणीय परिणाम होता है। ये पद बड़े बड़े धुरीण गायक, नायकों के रचे हुए होते हैं। इन गीतों में प्राचीन, मध्यकालीन, अर्वाचीन सब प्रकार के नमूने हैं जो काल-गति के अनुसार नई नई कल्पना-सृष्टि का वैभव बढ़ाते हुए आये हैं। इन गीतों को गायक-वादकों की व्यावहारिक भाषा में 'अस्ताईयाँ' अथवा 'चीजें' कहा जाता है। इन चीज़ों में रागों के अंग-प्रत्यंग सुन्दरता-पूर्वक गढ़े हुए होते हैं, जिससे गाने वाला निरक्षर हो, शास्त्र का एक शब्द भी न जानता हो, राग शृंगार उसके शुद्ध स्वरूप के साथ भली भाँति कर सकता है।

ये गीत विविध प्रकार के, विविध गायन शैलियों में, विविध लयकारी में रागों को विविध स्थानों से छेड़ते हुए भिन्न भिन्न स्थान पर समाप्त करते हुए रचे हुवे होते हैं। एक एक राग में दसबीस ही नहीं, सैकड़ो रंगीलेरसीले गीत—ध्रुपद, ख़्याल, ठुमरी, टप्पा, तराने, त्रिवट, चतरंग, सरगम, लक्षणगीत, चैती, कजरी, सावन, झूला इत्यादि विविध ढंग के गेय-प्रबन्ध होते हैं। जिनके द्वारा रागों के स्वरूपों का विकास किया हुआ पाया जाता है। एक राग में जितने अधिक विविध प्रकार के गीत कण्ठस्थ हो उतना ही अधिक अधिकार राग पर प्राप्त होता है। जिसको सब से अधिक गीत परम्परागत कण्ठस्थ हो वह सबसे अधिक कसबी गायक माना जाता है। वास्तव में गायकों में गला फिरानेवाले तैयार गायक की अपेक्षा पुरानी चीज़ें अत्यधिक संख्या में उनके शुद्ध पाठों के साथ गानेवाला ही गायक अधिक माना जाता है। गला फिराने वाले तो कव्वाली, भजन, कीर्तन एवं नाटक के गीत गाने वालों में भी ऐसे तैयार पाये जाते हैं कि खानदानी गायक भी क्षण भर के लिये चकित होता है। पर जहाँ तानों की एवं उलटे सीधे ऊट्-पटांग, अव्यवस्थित अलापों की भरमार हो वहाँ न राग के माधुर्य के लिये न चीज़के सम्पूर्ण आविष्कार के लिये अवकाश है।

वर्तमान समय में तो पुरानी परम्परागत चीज़ों का स्थान डगमगा रहा है। इन चीज़ों की महत्ता पर संगीत व्यवसायी ओं में से भी कुछ गायकों का विश्वास नहीं सा प्रतीत होता है। कई गायकों को तो चीज़ पूरी आती ही नहीं, न उनको पूरी सीखने की आवश्यकता जँचती है। स्थायी के मुखड़े के दो शब्द मनमानी रीति से सम पर ला कर पटक देना, इतना ही उत्तरदायित्व चीज़ के सम्बन्ध में वे लोग समझते हैं।

इतनी निश्चिंतता का कारण संगीत शास्त्र के अर्वाचीन ग्रंथ भी हो सकते हैं, जिनमें हर एक राग का पूरा पूरा वर्णन विस्तारपूर्वक सोदाहरण दिया गया है। स्वरज्ञान हो व शास्त्रग्रंथ सामने हो फिर बुद्धिमान गायक-वादक को काहे की कमी? पुरानी चीज़ों से भी तो राग के उच्चार, लाग—डाँट, चलन ही का अनुभव लेना होता है। सो तो सब शास्त्र ग्रंथों में दिये ही हुए हैं। फिर क्या आवश्यकता चीज़ों की रटंती की? पर इसमें बड़ी भूल है। वास्तव में शास्त्र नियम कलाकृति में सहायता देने के लिये होते हैं। वे आदर्शों को, प्रतिमाओं को समझाने के लिये होते हैं। परम्परागत चीज़ों को कण्ठस्थ करने की आवश्यकता शास्त्र-नियमों के कारण मिट नहीं सकती। वे तो कंठस्थ करना हर एक गायक-वादक का कर्तव्य है। इस बात को केवल रटन्त विद्या का नाम दे कर हम लोग आजकल धुतकार देते हैं जन्मसिद्ध, स्वतःसिद्ध गायक को इस रटंत विद्या की क्या आवश्यकता? यही पक्की बात समझी जाने लगी है। अब हमारे बर्तमान गायकों में कितने जन्मसिद्ध, स्वतःसिद्ध हैं, इसका शोध करना एक बड़ी जटिल समस्या है। क्या जाने, क्या क्या मनोरंजक बातें इस संशोधन में निकलेंगी! जो सचमुच व्युत्पन्न, अद्वितिय सामर्थ्य रखने वाले कलाकुशल गायक-वादक गुणी होते हैं उनकी कलाकृति का, यद्यपि वह कलाकृति शास्त्रविहीन अर्थात् परम्परागत रूढ़ी से निराली भी हो, पर अपूर्व सौंदर्य, अपूर्व माधुर्य युक्त हो, तो अनुकरण सब लोग करते हैं वही एक रूढ़ी बन जाती है और कुछ समय बीतने पर इसी रूढ़ी का दिग्दर्शक शास्त्रनियम भी बनता है। भैरवी में तीव्र मध्यम, क्या जाने किस कलावन्त ने प्रविष्ट किया, पर इसी विवादी स्वर को एक ऐसे विलक्षण स्थान पर लगाया कि, अब तीव्र मध्यमवाला टुकड़ा भैरवी में जीवभूत हो गया है। जब तक यह टुकड़ा नहीं सुनाई देता तब तक

श्रोता को भैरवी अधूरी ही रही सी लगती है; सुननेवाले का जी नहीं भरता न गायक-वादक का ही जी भरता है पर यह सब मानते हुए भी यह कदापि नहीं हो सकता कि हर कोई मनमानी अपनी ही हाँके वह मान्य हो। सर्वसाधारण गायक-वादकों को पूर्व-परम्परा एवं रटंती से ही अपना मार्ग चलना है। जिसको चीज़ पूरी कण्ठस्थ नहीं, यदि सीख भी रखी हो तो वह पूरी गाने का अभ्यास न हो, केवल मुखड़ा ही मुखड़ा गाते हुए राग का विस्तार करनेवाला कोई गायक यदि राग सही सही गा सकता हो तो सिवाय इसके कि वह संगीत के शास्त्रीय ग्रंथों का अभ्यास करके गाता बजाता होगा, और क्या हो सकता है। प्रारम्भिक शिक्षा किसी सुरीले गायक अथवा वादक की निगरानी में हुई हो, आकार, इकार, उकार, सरगम, पल्टे, तानें आदि रट ली हों, नैसर्गिक कण्ठमाधुर्य प्राप्त हो, शास्त्रग्रंथों द्वारा राग नियम समझकर गा सकना कोई बड़ी बात नहीं। पर शास्त्रग्रंथों से ही रागों के नियमों का ज्ञान प्राप्त करने के पश्चात् उन्हीं शास्त्रग्रंथों को धुतकार देने की प्रवृत्ति आजकल हम लोगों में बढ़ रही है। न परम्परागत चीज़ों को, न शास्त्रनियमों को सम्हालकर आजकल गाना-बजाना होता है। केवल मनःपूत ऊटपटांग गलेबाज़ी पर ही जब राग का शृंगार दिखाई देने लगता है तब "इतो भ्रष्टः ततो भ्रष्टः" यह परिस्थिति देखकर सचमुच जी घबराता है। हमारी सर्वश्रेष्ठ सुंदर रागदारी संगीत का भविष्य संकट में गोते खाता हुआ प्रतीत होता ह। अभी हाल गुज़र हुए एक जगद्विख्यात कवि का भावना यह थी कि कलावन्त की कलाकृति क मार्ग में किसी प्रकार का, न परम्परागत नियमों का, न लोकाचार, शिष्टाचार का बन्धन होना चाहिए। कवि, गायक, चित्रकार, सचमुच निरंकुश हो तो ही उनके हृदय की मधुरता जैसी कुछ हो, व्यक्त हो सकती है। यदि यह तत्त्व स्वीकृत किया जाय तो हिन्दुस्तानी, कर्नाटकी, पाश्चात्य, पौर्वात्य, शिष्टसंमत, लोकसंमत, इत्यादि भेद संगीतसे मिट ही जाने चाहिए। चाहे राग हो, धुन हो, हार्मनी हो, ऑरकेस्ट्रा हो, संगीत का व्यक्तिगत ही आविष्कार हो सकता है। जिस किसी व्यक्ति के जैसा कुछ मन में आया, गा बजा दे सकता है। कहते ही हैं। "गाना रोना कौन नहीं जानता !" मनुष्यस्वभाव में ही यह है। रोनेमें अवश्य कोई राष्ट्रीय, सामाजिक, प्रादेशिक भेद नहीं होता। हिन्दुस्तानी रोना, कर्नाटकी रोना, पाश्चात्य रोना, पौर्वात्य रोना ये कोई अपने अपने स्वतंत्र नहीं होते। रोते तो सभी एकसे ही हैं। पर गाना ? गाने में अवश्य ये भेद माने जाते हैं। जब तक राष्ट्रीय, सामाजिक, प्रादेशिक भेद मनुष्यों के रीत-भात संस्कृति में रहेंगे तब तक संगीत में भी ये भेद रहेंगे। अखिल मनुष्य जाति का एक ही एक राष्ट्र बनेगा, एक ही एक संस्कृति बनेगी तब संगीत के भी ये भेद मिट जायेंगे और ऐसी परिस्थिति में जिस किसी ने जो कुछ गाया-बजाया और उसका परिणाम सब श्रोताओं पर अच्छा हुआ तो वह जग मान्य होगा। वह संगीत फिर अखिल मनुष्य जाति का संगीत होगा।

(अखिल भारतीय आकाशवाणी के सौजन्य से)

would be correct and there would be no danger of removing music from the context of cultural unity. In the midst of all kinds of controversies and tensions, I can only think of one lasting remedy and that is to stress to the utmost cultural unity of our music, a fact which has to be more actively appreciated and realized by all classes of people. And we who belong to Uttar Pradesh must neither forget nor forfeit this rich heritage.

# Book Review

" **RĀG-PARĀG** "—An illustrated song-book in Hindi with notation-composed, printed and published by Guru Gyān Prakāsh Sharman for Gyanayatan Publications, Bombay-1, at Usha Printers, 6, Tulloch Road, Fort, Bombay-1. (Price : Rs. 2·50 nP)

This is a marvellous book of songs written in Hindi by a German author, who is undoubtedly an exponent of Indian art, culture and literature. Rev. Father George Proksch, SVD, writes in Hindi under the pen-name of Guru Gyān Prakāsh Sharman. He is a well-known figure in educational and literary circles not only in Bombay but the country over. His mastery of Hindi language and literature, coupled with his deep and intense love for Indian music, has not only endeared him to an elegant few, but also a large number of young students. Fortunately for the children and the connoisseur it is the first in a very promising series brilliantly illustrated and devised by the author. Every one who has seen this book has exclaimed in wonder at it. Children want to take it off to a quiet corner and keep it for ever. Grown-ups pay a glowing tribute to this artistically designed book of song as supreme in mode, in rhythem and in melody.

While preserving the inherent quality of Indian classical music presentable to masses of India, the book abounds in an exhilarating lilt on the basis of folktunes that establish at once an appeal to the nobler instincts of man. The fourteen 'ragās' and 'dhuns' incorporated in "RĀG-PARĀG" are patriotic in character modern in concept and classical in presentation. The book fulfils the growing demand of community singing in modern India, comprising as it does into simple small units of its own. While some of the songs are based on authentic folktunes singable by thousands at a time, there are others which are accepted as good as 'nursery rhymes' graded emotionally for young beginners. The introduction to the book is helpful to the potential learner of Indian music and explains, inter-alia, certain similarities and differences between the Western and Indian music systems of notation. None could say more eloquently and anthoritatively about "RAG-PARĀG" than Dr. S. N. Ratanjankar, who has summed up his appreciation in the Foreword thus : "There is very original lilt in these tunes, which is bound to appeal to every music-lover, Indian and non-Indian alike." Printed in modern photo-offset, it is wonderfully easy to follow and aesthetically it is thoroughly pleasing.

—Capt. R. D. CHANDOLA.

# Ourselves

**THANKS**

The Management of the 'Lakshya Sangeet' acknowledges, with thanks, the receipt of Rs. 250/- donated by Shrimant R. V. Kalikar, Nagpur, as a Life Member of the Journal.

The Management has noted with deep regret the sad demise of Shri Govindrao Burhanpurkar, the famous Mridang Player on the 20th June last. It may be recalled that Shri Govindraoji was a receipient of the Presidential Award in the year 1955. The Management expresses their heart-felt condolences to the bereaved members of his family.

" पूर्णमेवावशिष्यते "

( भारतीय संगीत का एकमेव त्रैमासिक )

# लक्ष्य-संगीत

| चतुर्थ वर्ष | सप्टेंबर १९५७ | अंक २ रा. |
|---|---|---|



**प्रकाशक**

**श्री. चिदानन्द डी. नगरकर,**
लक्ष्य-संगीत कार्यालय,
हिल् व्ह्यू, राघवजी रोड, बम्बई २६.

## वस्तु-संग्रह

पृष्ठांक

### हिन्दी-विभाग


१ सम्पादकीय ... ... ... २५
२ 'चतुर्दण्डिप्रकाशिका' का हिंदी अनुवाद--श्री. ना. रातंजनकर ... ... २६
३ संगीत की परिभाषा—कु. कुसुम साठे ... ... ... ... २९
४ ध्रुपद का महत्त्व--श्री. घनश्यामदास कटनी ... ... ... ३५
५ स्व. गोविंदरावजी, 'गुरुजी' 'मृदंगाचार्य'--श्री. शंकर रामचन्द्र गोलवलकर ... ३९
६ स्वर्गीय पंडित विष्णु दिगम्बर पलुस्कर--श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर ... ४२
७ पं. ओंकारनाथजी का 'प्रणव-भारती'—श्री. चैतन्य देसाई ... ... ४५
८ पुस्तक-परिचय ... ... ... ... ५२
९ समाचार ... ... ... ... ५३


### प्रबन्ध-विभाग


१ राग-बिन्द्रावनी सारंग--त्रिताल ( मध्यलय )—श्री. गजाननराव आयलवार ... १५
२ राग-केदार--त्रिताल ( मध्यलय )--श्री. अमरेशचन्द्र चतुर्वेदी ... ... १६
३ राग-देस-भजन--त्रिताल ( मध्यलय )--श्री. महादेवराव सामंत ... ... १७
४ राग-कौंसीकान्हडा ( मालकौंस अंग )--त्रिताल ( मध्यलय )—आचार्य चिदानन्द नगरकर १९
५ राग-लंकादहन सारंग-मसीतखानी गत--त्रिताल--श्री. एम्. महेन्द्र, संगीत विशारद ... २०
६ राग-अहीर भैरव--त्रिताल ( मध्यलय )—श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर ... २१
७ राग-मीयाँ मलहार-ध्रुपद--चौताल ( विलम्बित )--श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर ... २२
८ राग-भटियार--त्रिताल ( मध्यलय )--श्री. भास्कर हरि गोडबोले ... ... २४
९ राग-मालकौंस तराना--त्रिताल ( मध्यलय )—श्री. नारायण गणेश मोघे... ... २५
१० राग-दुर्गा ( बिलावल थाट )--धमार--श्री. मुकुंद विष्णु कालविंट ... ... २६
११ राग-खमाज चतरंग--त्रिताल ( मध्यलय )--श्रीमती खोरशेद मुल्ला ... ... २७
१२ राग छायानट--त्रिताल ( मध्यलय )--श्री. अनन्त मनोहर जोशी ... ... २९
१३ राग सावनी ( बिहाग अंग )--झपताल ( त्रिताल )--स्व. काले खाँ साहेब श्री गुलाब रसूल खाँ ३०

# सम्पादकीय

संस्कृत साहित्य में ' लक्षण ' एक सर्वसामान्य शब्द शास्त्रीय परिभाषा में पाया जाता है। ' लक्षण ' का वास्तविक अर्थ चिह्न, विशिष्टता है जो किसी वस्तु का नियत अंग-स्वभाव दर्शाता है और जिससे वह वस्तु पहिचानी जाती है। पक्षिओं द्वारा उड़ना पक्षी की विशिष्टता, पक्षी का 'लक्षण' है। अग्नि ऊर्ध्वगामी होता है अतएव ऊर्ध्वगमन अग्नि की विशिष्टता, अग्नि का 'लक्षण' है। निम्न-गमन जल का ' लक्षण ' है। यह तो नैसर्गिक 'लक्षण' हैं। पर पौरुष अथवा मनुष्यनिर्मित वस्तुओं में, जैसे कि शब्दशास्त्र, धर्मशास्त्र, समाजशास्त्र, नीति; तथा कलाओं में भी वैयक्तिक, सामाजिक, प्रादेशिक, राष्ट्रीय तथा जागतिक ' लक्षण ' होते हैं। जीव-शिव का ऐक्य तथा वर्णाश्रम व्यवस्था सनातन धर्म का, सर्व-शक्तिमान् अमूर्त परमात्मा की इच्छा इस्लाम धर्म का, आत्मत्याग द्वारा अखिल संसार का उद्धार ईसाई धर्म का, लक्षण हैं। इसी प्रकार शिल्पकलाओं के भी जागतिक, राष्ट्रीय, प्रादेशिक, सामाजिक तथा वैयक्तिक ' लक्षण ' होते हैं। इन्हीं लक्षणों के द्वारा वह कला अपने अपने विशिष्ट स्वरूप में, अपने अपने विशिष्ट अंगस्वभाव में प्रकट होती है। संगीत, भारतीय संगीत, हिन्दुस्थानी संगीत, रागदारी, सुगम संगीत, लोकगीत इत्यादि एवं बैजू बावरा, गोपाल नायक, स्वामी हरिदास, तथा तानसैन का संगीत अपने अपने विशिष्ट स्वरूपों में, अपने अपने विशिष्ट अंग-स्वभावों में प्रकट हुए हैं। ये ही ' लक्षण ', ये ही विशिष्ट स्वरूप, ये ही विशिष्ट अंग-स्वभाव संगीत के जागतिक, राष्ट्रीय, प्रादेशिक, सामाजिक तथा वैयक्तिक भाव में उसके शास्त्र के रूप में वर्णन किये जाते हैं। मधुर ध्वनि-रचना, राग, यमन-बिलावल-बिहाग-देश-काफी आदि; ध्रुवपद, ख्याल, ठुमरी, टप्पा आदि तथा इनका वैयक्तिक आविष्कार इन सब के अपने अपने विशिष्ट ' लक्षण ' हैं, जो नियत रहते हैं। मधुर ध्वनि-रचना ही संगीत है, राग ही भारतीय संगीत है, यमन-बिलावल-बिहाग-देश-काफी आदि हिन्दुस्थानी संगीत के आविष्कार हैं, ध्रुवपद, धमार, ख्याल, आदि हिन्दुस्थानी रागदारी संगीत के ही गीत-प्रबन्ध हैं; उदात्त, प्रशान्त एवं धीर-गंभीर गायकी ही ध्रुवपद की गायकी है, धीर ललित गायकी, ख्याल गायकी है, कोमलता एवं शृंगार ठुमरी गायकी की विशेषता है तथा अंत में श्रेष्ठ कलाकारों की वैयक्तिक गायन-वादन शैली, ये सब किसी न किसी प्रकार लक्षणान्वित हैं। और इन्हीं लक्षणों के संकलन से संगीत शास्त्र निर्माण होता है। विशिष्ट कलाविष्कार, कलादर्श को जीवित रखने के लिये उस के ' शास्त्र ' को समझना अनिवार्य है।

पण्डित व्यंकटमखीकृत

# 'चतुर्दण्डिप्रकाशिका' का हिन्दी अनुवाद

अनुवादक : श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर, खैरागढ़.

( गताङ्क से आगे )

## पञ्चमं रागप्रकरणम् ।

चतुर्णां पुरुषार्थानां त्यागं यस्मात्करोत्यतः ।
त्यागराज इतिख्यातं सोमास्कंदमुपास्महे ॥ १ ॥

---

तुर्यप्रकरणे मेलाः सप्रपंचं निरूपिताः ।
अथ मेलोद्भवा रागा लक्ष्यन्ते नातिविस्तरम् ॥ २ ॥
रंजयन्ति मनांसीति रागास्ते दशलक्षणाः ।
भवन्ति ते मतंगाद्यैः प्रापितान्यानि च क्रमात् ॥ ३ ॥
लक्षणानि दशोक्तानि लक्ष्यन्ते तावदादितः ।
ग्रहांशौ मंद्रतारौ च न्यासापन्यासकौ तथा ॥ ४ ॥
अथ संन्यासविन्यासौ बहुत्वं चाल्पता तथा ।
लक्षणानि दशैतानि रागाणां मुनयो ब्रुवन् ॥ ५ ॥

### पाँचवा राग प्रकरण ।

**अनुवाद :** ( 'चतुर्णां पुरुषार्थानां....' इस श्लोक का अर्थ पहले दिया जा चुका है । अतएव उसे पुनः यहाँ दोहराया नहीं गया है। )

चौथे प्रकरण में मेलों को हमने पूर्णतया समझाये हैं। अब इन मेलों से उत्पन्न हुवे रागों को संक्षिप्त में समझाता हूँ । मन का रंजन जो करते हैं, उनको राग कहते हैं। राग में आवश्यक बातें दस हैं । ये दस लक्षण और कुछ उनसे अधिक, जो मतंगादि पंडितोंने समझाये हैं, उनको अब क्रम से समझाता हूँ । इन दस लक्षणों के नाम इस प्रकार हैं –( १ ) ग्रह ( २ ) अंश ( ३ ) मंद्र ( ४ ) तार ( ५ ) न्यास ( ६ ) अपन्यास ( ७ ) संन्यास ( ८ ) विन्यास ( ९ ) बहुत्व ( १० ) अल्पत्व, जैसे कि प्राचीन पंडितोंने बताये हैं ।

दशानामपि चैतेषां क्रमाल्लक्षणमुच्यते ।
येनादौ गीयते गीतं स्वरेण स भवेद्ग्रहः ॥ ६ ॥
बहुशो गीयते येन स्वरेणांशः स कथ्यते ।
अंशस्वरस्त्वसावेव जीवस्वर इति स्मृतः ॥ ७ ॥
नीचैः स्वरेण यद्गानं स मंद्रस्वर उच्यते ॥
उच्चैः स्वरेण यद्गानं स तारस्वर उच्यते ॥ ८ ॥
न्यासस्वरः स कथितो येन गीतं समाप्यते ।
अवान्तरसमाप्तिं यो रागस्यापि तनोति सः ॥ ९ ॥
अपन्यासः स स्मृतोऽन्यासस्त्वात्यंतिकसमाप्तिकृत् ।
इति भेदो भवेन्न्यासापन्यासस्वरयोर्द्वयोः ॥ १० ॥
सन्यासो नाम गीताद्यखंडभागसमाप्तिकृत् ।
गीतखंडाद्यावयवस्यान्ते तिष्ठति स स्वरः ॥ ११ ॥
विन्यास एतौ सन्यासविन्यासौ भरतादिभिः ।
अंतर्भूतावपन्यासस्वर एवेति कीर्तितौ ॥ १२ ॥
अलंघनं तथाभ्यासो बहुत्वं द्विविधं मतम् ।
स्वरस्यास्पर्शनं यत्र लंघनं तत्र कीर्तितम् ॥ १३ ॥
साकल्येन स्वरस्पर्शस्त्वलंघनमिति स्मृतम् ।
यद्वेकस्य स्वरस्यैव नैरंतर्येण वाथवा ॥ १४ ॥
व्यवधानेन भूयोऽपि भूयोप्युच्चारणं हि तत् ।
अभ्यास इति शंसन्ति बहुत्वं द्विविधं ततः ॥ १५ ॥
अल्पत्वं च द्विधा प्रोक्तं अनभ्यासाच्च लंघनात् ।
पूर्वोक्ताभ्यासराहित्यं अनभ्यासः प्रकीर्तितः ॥ १६ ॥
पूर्वोक्तालंघनाभावः लंघनं परिकीर्तितम् ।
लक्षणानि दशाप्येवं लक्षितानि मया स्फुटम् ॥ १७ ॥

**अनुवाद :** अब इनका स्वरूप समझाता हूँ ।

( १ ) जिस स्वर से गीत का आरंभ होता है, उसको 'ग्रह' कहते है ।

( २ ) जो स्वर सब से अधिक प्रयोग में आता हैं, उसको 'अंश' कहते है । अंशस्वर को 'जीवस्वर' भी कहते है ।

( ३ ) जिस स्वर तक कोई राग मन्द्र में जा सकता है, उसे उस राग का 'मन्द्र' स्वर कहते है ।

( ४ ) जिस स्वर तक तार सप्तक में जाना होता है, उसको 'तार' स्वर कहते है ।

( ५ ) जिस स्वर पर गीत समाप्त होता है, उसे उस गीत का 'न्यास' स्वर कहते है।

( ६ ) न्यासस्वर के अतिरिक्त बीच में अन्य जिन जिन स्वरों पर विश्रांति की जाती है, उसको 'अपन्यास' स्वर कहते है। न्यास स्वर तो बिलकुल अंतिम स्वर है। यही भेद 'न्यास' और 'अपन्यास' में है।

( ७ ) किसी गीत के पहिले तुक के विभागों के अंतिम स्वरों को 'सन्यास' कहते हैं।

( ८ ) गीत के तुकों के पाहिले विभाग के अंतिम स्वरों को 'विन्यास' कहते है। ये 'संन्यास' व 'विन्यास' भरतादिकों ने 'अपन्यास' के ही अंतर्भूत माने हैं।

( ९ ) 'बहुत्व' दो प्रकार का है। ( १ ) अलंघन ( २ ) अम्यास। किसी स्वर को छोड़ देने की क्रिया को 'लंघन' कहते है। उसी के विपरीत सब प्रकार से स्वर को लेना 'अलंघन' होगा। किसी एक स्वर का लगातार अथवा बीच बीच में अन्य स्वरों को लेकर बार बार उच्चारण करना 'अभ्यास' कहलाता है। यह दो प्रकार का बहुत्व हो गया।

( १० ) 'अल्पत्व' भी दो प्रकार का है। ( १ ) अनभ्यास ( २ ) लंघन। पूर्वोक्त 'अभ्यास', का न होना 'अनभ्यास' एवं पूर्वोक्त 'अलंघन' का अभाव 'लंघन कहलाता है। ये दस लक्षण स्पष्ट रूप से मैंनें समझाये हैं।

**अथैतल्लक्षणान् रागान् उद्दिशामि क्रमादहम्।**
**रागास्तावद्दशविधा भरताद्यैरुदीरिताः ॥ १८ ॥**
**ग्रामरागाश्चोपरागा रागा भाषाविभाषिकाः।**
**तथैवांतरभाषाख्या रागांगाख्यास्ततः परम् ॥ १९ ॥**
**भाषांगानि क्रियांगानि उपांगानीति च क्रमात्।**
**दशस्वेतेषु रागेषु ग्रामरागादयः पुनः ॥ २० ॥**
**रागास्त्वंतरभाषान्ता मार्गरागा भवन्ति षट्।**
**ततो गंधर्वलोकेन प्रयोज्यास्ते व्यवस्थिताः ॥ २१ ॥**
**तस्माद्रागांगभाषांगक्रियांगोपांगसंज्ञिकाः।**
**रागाश्चत्वार एवैते देशिरागाः प्रकीर्तिताः ॥ २२ ॥**
**तत्र रत्नाकरग्रंथे शार्ङ्गदेवेन धीमता।**
**चतुःषष्ट्यधिकं रागशतद्वयमुदीरितम् ॥ २३ ॥**
**लक्ष्यन्ते ते न कुत्रापि लक्ष्यवर्त्मनि संप्रति।**
**ततःप्रसिद्धिवैधुर्यात् त्यक्त्वा रागांस्तु तान् पुनः ॥ २४ ॥**
**सर्वत्र लक्ष्यमार्गेऽत्र संप्रति प्रचरन्ति ये।**
**तानस्मत्परमाचार्यतानपार्यसमुद्धृतान् ॥ २५ ॥**
**रागान्निरूपयिष्यामि लक्ष्यलक्षणसंमतान्।**
**ग्रहांशन्यासमंद्रादिव्यवस्था तेषु यद्यपि ॥ २६ ॥**
**देशित्वात्सर्वरागेषु नैकान्तेन प्रवर्तते।**
**तथापि लक्ष्यमाश्रित्य गानलक्ष्मानुसृत्य च ॥ २७ ॥**

**अनुवाद :** इस प्रकार से लक्षणयुक्त राग अब समझाता हूँ। भरतादिकोंने राग दस प्रकार के बताये हैं। जैसे, ( १ ) ग्रामराग ( २ ) उपराग ( ३ ) राग ( ४ ) भाषा ( ५ ) विभाषा एवं ( ६ ) अंतरभाषा और उसके पश्चात् ( ७ ) रागांग ( ८ ) भाषांग ( ९ ) क्रियांग तथा ( १० ) उपांग। इन दस प्रकार के रागों में 'ग्रामराग' से ले कर 'अंतरभाषा' तक के छः राग—प्रकार 'मार्गराग' कहलाते हैं। अतएव वे नियमबद्ध हैं और गंधर्व लोकमें उनका प्रयोग होता है। रागांग, भाषांग, क्रियांग और उपांग—ये चार राग—प्रकार 'देशीराग' कहलाते हैं। पंडित शार्ङ्गदेवने अपने रत्नाकर ग्रंथ में २६४ राग कहे हैं। परन्तु वे आजकल प्रचार में नहीं हैं। अतएव उनको छोड़कर जो प्रचार में गाये बजाये जाते हैं और जिनको हमारे परम गुरू श्री तानप्पाचार्यजी ने समझाये हैं, उन रागों के नियम एवं स्वरूप समझाऊँगा। ग्रह, अंश, न्यास, मन्द्र इत्यादि व्यवस्था देशी रागों में होने के कारण इन सब रागों मे यह व्यवस्था होगी ही, ऐसा न समझना चाहिये। तथापि उनका जैसा प्रचार मे स्वरूप हैं और उनके गाने के नियमों के अनुसार इन प्रचलित रागों के लक्षण समझाता हूँ।

**रागाणां लक्षणं ब्रूमो संप्रति प्रचरान्त ये।**
**निरूप्यमाणरागाणां षड्जादिक्रमतो ब्रुवे ॥ २८ ॥**
**लिख्यन्ते पंचभिः पद्यै रागा एव ग्रहस्वराः।**
**नाटः सौराष्ट्रः सारंगनाटः शुद्धवसन्तकः ॥ २९ ॥**
**गुंडक्रिया मेचबौळिर्नादरामक्रियस्तथा।**
**वराळी ललिता पाडिरागः सालगभैरवी ॥ ३० ॥**
**श्रीरागारभिधन्यासिशंकराभरणाभिधाः।**
**रागा हिंदोलभूपाळहिंदोल्यथवसंतकाः ॥ ३१ ॥**
**आहर्याभेरीसामंतावसंताद्या च भैरवी।**
**हेज्जुज्जिर्मालवश्रीश्च शुद्धरामक्रिया तथा ॥ ३२ ॥**
**कांभोजी च मुखारी च देवगांधारिका तथा।**
**नागध्वनी सामरागस्तथा सामवराळिका ॥ ३३ ॥**
**एकत्रिंशदिमे रागाः षड्जन्यासग्रहांशकाः।**

**अनुवाद :** निम्नलिखित पाँच श्लोकों मे हम ३१ रागों के नाम देते हैं जिनमें 'षड्ज' ही न्यास, ग्रह एवं अंश हैः—

(१) नाट (२) सौराष्ट्र (३) सारंगनाट (४) शुद्धवसंत (५) गुंड़क्रिया (६) मेचबौळी (७) नादरामक्रिया (८) ललिता (९) पाडी (१०) सालगभैरवी (११) श्रीराग (१२) आरभी (१३) धन्यासि (१४) शंकराभरण (१५) हिंदोल (१६) भूपाल (१७) हिंडोली (१८) वसंत (१९) अहीरी (२०) आभीरी (२१) सामंत (२२) वसंतभैरवी (२३) हेज्जुज्जी (२४) मालवश्री (२५) शुद्ध-रामक्रिया (२६) कांभोजी (२७) मुखारी (२८) देवगांधारी (२९) नागध्वनी (३०) सामराग (३१) सामवराळी।

**गुर्जरी भिन्नषड्जश्च रेवगुप्तित्रयोप्यमी ॥ ३४ ॥**
**रिन्यासांशग्रहाः प्रोक्ता मतंगभरतादिभिः।**
**नारायणाख्यदेशाक्षी देशाक्षी राग एवच ॥ ३५ ॥**
**नारायण्यथ कर्णाटबंगालश्चेति विश्रुताः।**
**चत्वारस्तु इमे रागा गन्यासांशग्रहा स्मृताः ॥ ३६ ॥**

**अनुवाद :** निम्नलिखित तीन रागों में 'ऋषभ' यह ग्रह, अंश व न्यास स्वर है और जिनका उल्लेख मतंग भरतादिकों ने किया हैः—

(१) गुर्जरी (२) भिन्नषड्ज (३) रेवगुप्ति।

उसी प्रकार (१) नारायण देशाक्षि (२) देशाक्षि (३) नारायणी तथा (४) कर्णाटबंगाल—इन चार रागों में 'गंधार' यह न्यास, अंश एवं ग्रहस्वर है।

**जयंतसेनो बहुली मध्यमादी इमे त्रयः।**
**मग्रहा मध्यमन्यासा मांशकाः परिकीर्तिताः ३७ ॥**

**अनुवाद :** 'मध्यम' यह ग्रह, न्यास व अंश स्वर जिन रागों में है, ऐसे तीन राग इस प्रकार हैंः—
(१) जयंतसेन (२) बहुली (३) मध्यमादि।

**आंधाली चैव सावेरी पंन्यासांशग्रहावुभे।**
**रागो मल्हरी घंटारवो वेलावली तथा ॥ ३८ ॥**
**भैरवी चेति चत्वारो धन्यासांशग्रहाः स्मृताः।**
**गौळकेदारगौळौ द्वौ छायागौळाभिधस्तथा ॥ ३९ ॥**
**रीतिगौळः पूर्वगौळो गौळो नारायणाभिधः।**
**रागः कन्नडगौळश्च सप्तगौळा इमे पुनः ॥ ४० ॥**
**निषादग्रहनिन्यासनिषादांशाः प्रकीर्तिताः।**
**चतुःपंचाशदुद्दिष्टा इति रागग्रहादिभिः ॥ ४१ ॥**

**अनुवाद :** 'पंचम' जिन रागों में न्यास, अंश व ग्रह स्वर है, ऐसे दो राग इस प्रकार हैंः— (१) आंधाली (२) सावेरी।

(१) मल्हरी (२) घंटारव (३) वेलावली (४) भैरवी—इन चार रागों में 'धैवत' यह न्यास, अंश एवं ग्रह स्वर है।

एवं (१) गौळ (२) केदारगौळ (३) छाया-गौळ (४) रीतिगौळ (५) पूर्वगौळ (६) नारायण-गौळ (७) कन्नडगौळ—इन सात रागों में 'निषाद' ग्रह, न्यास एवं अंश स्वर है।

इस प्रकार ५४ रागों के नाम उनके ग्रहांसंन्यास सहित क्रम से हुवे।

(क्रमशः)

# संगीत की परिभाषा

लेखिकाः कु. कुसुम साठे, बी.एस्.सी., एम्.ए. नागपूर.

इस लेख के द्वारा मैं पाठकों का ध्यान संगीत सम्बन्धी एक ऐसे विषय की ओर खींचना चाहती हूँ जो मूलभूत और महत्त्वपूर्ण होते हुए भी आजतक अकारण ही उपेक्षित रह गया। वह विषय है 'संगीत की परिभाषा या व्याख्या'। हज़ारों वर्षों से संगीत की जो परिभाषा प्रचलित है, वह 'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते।' इस प्रकार है।

पाठभेद से यह परिभाषा संगीतक्षेत्रका प्रत्येक व्यक्ति जानता है। आजतक वह यही सीखता और सिखाता आ रहा है। किन्तु जब जब मैंने इस व्याख्या को पढ़ा, तब मुझे ऐसा लगा कि गायन-वादन के साथ नर्तन या नृत्यकला का गठ-बन्धन कर उन्हें सामूहिक रूप से 'संगीत' के नाम से अभिहित करना, इन तीनों कलाओं के प्रति अन्याय करना है। साथ ही साथ ऐसा करने से संगीत की व्याख्या में अतिव्याप्ति का दोष भी आ जाता है। अतः अब समय आ गया है कि इस परिभाषा पर सोच विचार कर उसे तर्क की कसौटी पर कसा जाय।

मैं जानती हूँ कि यह सुनते ही कुछ पुराणमतवादी नाक भौं सिकोड़ने लगेंगे और झुँझलाकर आपना वही पुराना-धुराना तर्क उपस्थित करेंगे, कि क्या हमारे त्रिकालज्ञ ऋषिमुनि मूर्ख थे जो उन्होंने ऐसा लिख रखा है और क्या हमारे बाप-दादा अपनी अक़्ल बेचकर आये थे जो वे इस बात को आदरपूर्वक स्वीकार करते चले आये? इतनी लम्बी परम्परा से जो बात चली आयी है वह सत्य होनी ही चाहिए। ऐसे पुराणपन्थी संगीत मार्तंडों से मेरा यही नम्र निवेदन है कि हमारे असामान्य प्रतिभाशाली और महान् ज्ञानी ऋषिमुनियों के लिये मेरे हृदय में उनसे भी कहीं अधिक आदर और श्रद्धा हैं, किन्तु 'वेदवाक्यं प्रमाणम्' वाला सिद्धान्त मैं नहीं मान सकती। मैं ही क्यों, आज का युग ही उसे नहीं मान सकता। आज का युग बुद्धिवाद का युग है, हर एक वस्तु को तर्क की कसौटी पर कस लेने का युग है। इस कसौटी पर जो वस्तु खरी उतरेगी वही आज टिक पायेगी, खोटा सिक्का अधिक काल तक चल नहीं सकेगा। यही बुद्धिवादी युगप्रवृत्ति मुझे 'संगीत' की इस परंपरागत व्याख्यापर सोचने के लिये और आप जैसे विद्वानों का उस ओर ध्यान आकर्षित करने के लिये बाध्य कर रही है।

मैंने पहले ही कहा है कि गीत-वाद्य-नृत्य-त्रयी को संगीत के नाम से अभिहित करना संगीत शब्द की अतिव्याप्ति है। संगीत शब्द का शब्दार्थ है 'सम्यक् गीतं संगीतम्'। अतः शब्दार्थ या वाच्यार्थ के अनुसार संगीत यानि जो सम्यक् रूप से गाया जाय वह गीत। किन्तु रूढ़ीगत लक्षणा से उसका लक्ष्यार्थ 'गीतवाद्य-नृत्यत्रय' बन गया है। जहाँ तक गीत और वाद्य या गायन और वादन का प्रश्न है, उनकी जोड़ी अत्यन्त उचित ही है। कारण वे सजातीय कलाएँ हैं। किन्तु नृत्य या नर्तन जैसी सर्वथा विजातीय कला का भी इन दोनों के साथ संगीत में समावेश करने के कारण ही सारा मामला गड़बड़ हो गया है।

इस विधान को उचित रूप से समझने के लिये हम गायन, वादन और नर्तन इन तीनों कलाओं के स्वरूप, गुणधर्म और सीमाएँ स्पष्ट रूप से समझ लें।

गायन मानवकंठजन्य नियामित कंपन संख्या का ध्वनियों, जिन्हें हम सामान्यरूप से नाद या स्वर कहते हैं, के माध्यम से की गई लययुक्त अखंड भावाभिव्यक्ति है। नाट्यशास्त्रकार भरत ने उसे स्वर, ताल और पद (यानि वाक्य में प्रयुक्त होनेवाले सार्थ शब्द) की आश्रित कहा गया है। स्वराश्रित तो वह है ही किन्तु ताल और पद गायन के लिये आवश्यक होते हुए भी अनिवार्य नहीं माने जा सकते। ताल गाने बजाने के लिये लगनेवाले समय या काल की माप (measure) है और लय इस समय के किसी भाग की (जो अधिक तर मात्रा कहलाता है) बराबर चाल है। संगीत में एक मात्रा से दूसरी मात्रा तक जाने में जो समान समय लगता है उसकी बराबर चाल या गति (uniform motion) को लय कहते हैं। गायन के लिये यह (uniform motion) या लय अनिवार्य है; किन्तु ताल या समय की माप के बिना उसका काम चल सकता है। वैसे ही मानवकंठ में नियमित कंपन-संख्या की निरर्थक ध्वनियाँ यानि स्वर और सार्थ ध्वनि-समूह यानि शब्द, दोनों का एक साथ उच्चारण करने की क्षमता होने के कारण अधिकांश गायन सशब्द या पदाश्रित होते हुए भी पद उसके लिये अनिवार्य नहीं है। कारण उसका मूलाधार स्वर है, शब्द नहीं। इसका साक्षात् प्रमाण ध्रुपद-धमार में गायकों द्वारा की गई 'नोम् तोम्' है, जिसमें न ताल का बन्धन होता है, न शब्द का। वह केवल स्वरलयाश्रित होती है और अत्युच्च कोटि का गायन समझा जाता है। अतः निष्कर्षरूप से हम अपना विधान दोहरा सकते हैं कि गायन स्वरलयबद्ध अखंड भावाभिव्यक्ति है।

वादन की भी थोड़े भेद से ठीक यही परिभाषा है। भेद केवल यही है कि वादन में प्रयुक्त स्वर या ध्वनियाँ मानवकंठजन्य न होकर कृत्रिम वाद्ययंत्रोद्भुत होती हैं। अतः सार्थ ध्वनि-समूहों या पदों की योजना वहाँ सम्भव नहीं होती। तालबद्ध गायन के समान ही वादन में भी आवश्यक है, पर अनिवार्य नहीं है। उदाहरणार्थ सितार पर बजाया जानेवाला आलाप।

नृत्य वह कला है जिसमें स्वरताल के नियमानुसार शरीरावयवों के संचालन के साथ साथ चेहरे के हाव-भावों द्वारा भावाभिव्यक्ति की जाती है। इस परिभाषा से यह स्पष्ट होता है कि नृत्य स्वरताल-लयाश्रित होते हुए भी उसका मुख्य माध्यम मानव शरीर है। अंग संचालन और मुद्राभिनय ही उसमें भावाभिव्यक्ति के मुख्य साधन हैं। स्वरताल का तो उसमें केवल सहायक रूप में सन्निवेश किया जाता है। ताल नृत्य के लिये अनिवार्य है किन्तु स्वर का कार्य वहाँ केवल रंजकता बढ़ाकर भावाभिव्यक्ति तथा रस-संचार में सहायता देना, यही है। अतः नृत्य मुख्य रूप से दृश्य और गौणतः श्रव्य कला है। गायन-वादन सुनने-सुनाने की वस्तुएँ हैं, किन्तु नृत्य देखने-दिखाने की वस्तु है। इसी लिये नृत्य-संगीत के 'रेकॉर्डस्' हमारे लिये बेमतलब के हैं। उनमें अधिक से अधिक घुंघरू की छुन् छुन् सुनाई देती है, जिसका हमारे लिये तबतक कुछ मतलब नहीं है जब तक हम उन घुंघरुओं से युक्त चरणों की सुंदर गति को प्रत्यक्ष नहीं देखते। अतः गायन-वादन और नर्तन इन कलाओं का प्रमुख भेद है माध्यम का। गायन वादन का माध्यम ध्वनि है, तो नृत्य का अंग-संचालन और मुद्राभिनय। गायन-वादन ध्वनि-लहरियों के द्वारा श्रवणेंद्रिय के मार्ग से श्रोता के ठेठ हृदय में प्रवेश पाते हैं, तो नृत्य प्रकाश लहरियों द्वारा चक्षुरिंद्रिय को प्रभावित कर अपने भाव संचारण के उद्देश्य को प्राप्त होता है। माध्यम की भिन्नता के कारण ही गायन वादन और नृत्य इन कलाओं की भावाभिव्यक्ति की सीमाएँ भी भिन्न हो जाती हैं। ध्वनि

का माध्यम सूक्ष्म है और अमूर्त है। अतः उसके माध्यम से की गई भावाभिव्यक्ति में तीव्रता ( Intensity ) और गहराई ( depth ) तो होती है, किन्तु उसमें विस्तार और विविधता का सन्निवेश नहीं हो सकता। वह अधिकतर मानव की मूलभूत सुखदुःखात्मक अनुभूतियों को ही जगाती हैं। उसके हृदय में सुप्त विविध भावों और मनोविकारों को स्पर्श नहीं करती। भावों और मनोविकारों की अत्यन्त सुस्पष्ट और पूर्ण परिभाषा आचार्य रामचन्द्रशुक्लजी ने इस तरह दी है—"अनुभूति के द्वंद्व से ही प्राणी के जीवन का आरंभ होता है। उच्च प्राणी मनुष्य भी केवल एक जोड़ी अनुभूति ( सुखदुःखात्मक ) लेकर इस संसार में आता है। .... नाना विषयों के बोध का विधान होने पर ही उससे सम्बन्ध रखनेवाली इच्छा की अनेकरूपता के अनुसार अनुभूति के वे भिन्न भिन्न योग संघटित होते हैं, जो भाव या मनोविकार कहलाते हैं।" ( चिंतामणि प्रथम खंड पृ. १ ) गायन-वादन श्रोता की सुखदुःखात्मक अनुभूतियों को उद्वेलित कर उन्हें रति या अनुराग से पूर्ण उत्साहित या विकल बना सकते हैं तथा उसकी समस्त चित्तवृत्तियों का शमन कर उन्हें शांति भी प्रदान कर सकते हैं। किन्तु इस शांति को शांत रस कहना अनुचित होगा, कारण यह है कि निर्वेद या वैराग्यजन्य शांतरस नहीं है। इसलिये गायन-वादन के द्वारा अधिक से अधिक रतिजन्य श्रृंगार, उत्साहजन्य वीर और शोकजन्य करुण इन्हीं तीन रसों का संचार हो सकता है। भय, विस्मय, जुगुप्सा, क्रोध, हास्य, इत्यादि विविध भावों को जगाने की उसमें क्षमता नहीं होती। किन्तु नृत्य का माध्यम मानवशरीर होने के कारण वह स्थूल और मूर्त है। उसमें चेहरे के हावभाव या मुद्राभिनय की भावाभिव्यक्ति के लिये अवलंबन किया जाता है। इसलिये उसके द्वारा साहित्यांतर्गत शोकक्रोधादि नौ स्थायी भाव ही नहीं तो ग्लानि, जडता, चिंता ईर्ष्या इ. तेहत्तीस संचारी भाव और कम्प, स्वेद, अश्रु इ. विभिन्न अनुभाव सभी की सफलता से अभिव्यक्ति की जा सकती है। अतः नृत्य का भावक्षेत्र अत्यंत विस्तृत और विविधता से हो जाता है, जब कि गायन-वादन का भावक्षेत्र उपर्युक्त भावत्रयी ( रति, शोक, उत्साह ) में ही सीमित रह जाता है।

इस तरह हमने देखा कि गायन वादन और नृत्य इन तीन कलाओं में माध्यम का तो भेद है ही। साथ ही उनके भावक्षेत्र की सीमाएँ भी भिन्न हैं। केवल माध्यम का भेद ही उन्हें संपूर्ण रूप से विजातीय और स्वतंत्र कलाएँ सिद्ध करने के लिये पर्याप्त है। कारण वैसे तो क्रोचे के अनुसार सभी ललित कलाएँ भावों की अखंड अभिव्यक्ति हैं। उनमें यदि अंतर है तो वह साधन या माध्यम का ही। माध्यम की भिन्नता के कारण ही शब्दाश्रित काव्य, रंग कूँची पर आश्रित चित्रकला, विशिष्ट ध्वन्याश्रित या स्वराश्रित संगीत, छेनी और पत्थर पर आश्रित शिल्पकला इ. कलाएँ परस्पराभिन्न और स्वतंत्र मानी जाती हैं। और इसी तर्क से स्वराश्रित गायन-वादन और अंगक्रियाश्रित नृत्य भी नितान्त भिन्न और स्वतंत्र कलाएँ हैं। अभिनव—राग—मंजरीकार ( कै. वि. ना. भातखंडे ) ने 'संगीतं ध्वनिसंभूतिः' कहकर एक बहुत बड़ा सत्य कह डाला है और वह यही सिद्ध करता है कि संगीत यानि गायन-वादन, गायन-वादन-नर्तन त्रयी नहीं।

मैं जानती हूँ कि इतना सब कुछ कहने सुनने पर भी परम्परागत व्याख्या के हिमायती भुनभुनायेंगे ही कि गायन, वादन और नर्तन सभी जब स्वर-तालाश्रित हैं तो उन्हें एक समूह में रखने में क्या आपत्ति है! आपत्ति यही है कि दो कलाओं में किसी सामान्य अवयव ( common factor ) का होना उन्हें एक वर्ग में

ठूँसने के लिये काफी नहीं है। यदि ऐसा ही होता तो गायन और काव्य, जिनमें शब्द साधारण अवयव है, एक ही वर्ग में रखे जाते; नृत्य और नाट्य, जिनमें अंग संचालन और मुद्राभिनय सामान्य अवयव है, एक रूप ही माने जाते। काव्य और गायन, नृत्य और नाटक स्वतंत्र कलाएँ न मानी जातीं। किन्तु ऐसा नहीं हुआ। ये कलाएँ केवल स्वतंत्र ही नहीं हुईं, वरन् उनमें जो समानता के बंध थे, वे धीरे धीरे शिथिल होते गये; जिसके परिणाम स्वरूप ये कलाएँ आज पूर्णतया भिन्न हो गई हैं। आज हम काव्य को स्वरहीनता और लयहीनता ( देखिए—अंग्रेजी की ईलियट सम्प्रदाय की इमेजिस्ट कविता, हिन्दी की प्रयोग वादी कविता, मराठी का नवकाव्य इ. ) की ओर तेज़ी से भागते हुए पाते हैं; और नाटक से तो नृत्य का प्रायः निष्कासन ही हो चुका है। आज का आधुनिकतम काव्य स्वरलयहीन है, आधुनिकतम नाटक नृत्यहीन। इससे यह सिद्ध होता है कि गायन-वादन और नर्तन का स्वरतालाश्रित होना, उनको एक समूह में रखकर संगीत के नाम से अभिहित करने के लिये बहुत लचर दलील है।

गायन वादन और नर्तन का यह बेमेल मेल न केवल तर्कदृष्टि से अयुक्त है बल्कि उभय पक्ष में अहितकारक है। नृत्य मानवशरीराश्रित होने के कारण उसमें वासनाओं को उभारने की या कामोद्दीपन की बहुत अधिक शक्ति है। अतः नृत्यजगत् में जरासी असावधानी होने पर फ़िसल जाने की अधिक सम्भावना रहती है। नृत्य की नैतिक भूमि बड़ी ही चिकनी और फ़िसलन भरी है। इसलिये नृत्य का संभ्रान्त कुलों से शीघ्र ही निष्कासन हुआ और उसका सामाजिक मान्यता का आधार भी दुर्बल हो गया। गायन-वादन में भी कामोद्दीपन शक्ति है किन्तु नैतिक पतन की संभावना उसमें नृत्य की अपेक्षा बहुत कम है। फिर भी नृत्य के साथ संलग्न होने के कारण गायन-वादन को भी निष्कारण ही समाज का रोष सहना पडा, जिसके कारण उसके विकास में बाधा आई। यदि नृत्य के साथ गायन-वादन संलग्न न होता तो वह मध्यकाल में केवल वेश्याओं और अशिक्षितों के हाथों का खिलौना न बनता और उसका निरन्तर विकास होता जाता। मध्यकाल में हम गायन-वादन का जो अंधकार युग पाते हैं, वह बहुत कुछ उपर्युक्त— 'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते'— इस परिभाषाके जन्मदाताओं की ही कृपा का फल है। बहुत कुछ कहने का कारण यह है कि गायन-वादन के मध्यकाल में हुए पतन का केवल यही एक कारण न होते हुए भी यह एक महत्त्वपूर्ण कारण है। इसलिये जब मैं गीत-वाद्य और नृत्य इन तीनों को एक साथ देखती हूँ तो मुझे उस तीन पैरों वाली दौड़ की याद आ जाती है, जिसमें किसी बलवान् युवक का एक पैर किसी दुर्बल सुकुमार बालक के एक पैर के साथ बाँध दिया हो और फिर उन्हें एक साथ दौड़ने के लिये कहा गया हो। इसका परिणाम सुस्पष्ट है। बालक की दुर्बलता युवक की गति में बाधक होती है और युवक की साधारण गति भी बालक को बहुत तेज़ मालुम होती है। इसीलिये वह घसीटता चला जाता है या फिर मुँह के बल गिर पड़ता है। सामाजिक मान्यता का आधार कम होने के कारण नृत्यकला, गायन-वादनकला की तुलना में बालक ही है, यह स्पष्ट है। अतः यह बेतुकी, अजीब तीन पैरोंवाली दौड़ अब समाप्त हो जानी चाहिए।

हमारे इतने विद्वान् पूर्वजों के हाथों इतनी बड़ी भूल कैसे हुई, मेरे लिये यह सदैव कुतूहल बना रहा। उसका उत्तर पाने के लिये जब मैंने पुराने संगीत ग्रंथों में झाँका ( कारण उनके प्रत्यक्ष, सुचारु अध्ययन

का दावा मैं नहीं कर सकती ) तब मुझे यह दिखाई दिया, कि भरत ने संगीत या गांधर्व और नृत्य का स्वतंत्र रूप से उल्लेख और विवेचन किया है। उसके अनुसार संगीत या गांधर्व की परिभाषा है– "यत्तु तंत्रीकृतं प्रोक्तं नानातोद्यसमाश्रयम् । गांधर्वमिति तज्ज्ञेयं स्वरतालपदात्मकम् ॥" अर्थात् गांधर्व तंत्रीकृत यानि वीणा पर आधारित है, उसमें अनेक प्रकार के वाद्यों का समावेश है। स्वर, ताल और पद (गीतशब्द) के संयोग से उसका प्रयोग करना है। उपरोक्त नृत्य की जो परिभाषा दी गई है, वह भरत के ही अनुसार है। इससे यह सिद्ध होता है कि भरत संगीत में गायन-वादन इन दो अटूट सम्बन्ध रखनेवाली सजातीय कलाओं का ही समावेश करता था तथा नृत्य को उनसे स्वतंत्र कला मानता था। इन तीनों का विवेचन उसने अपने नाट्यशास्त्र में नाट्य की अंगरूपी कलाओं के रूप में किया है। उसने नृत्य का विवेचन नाट्यशास्त्र के ४,१०,११,१२ इन अध्यायों में तथा गायन-वादन का विवेचन २८ से ३३ तक के अध्यायों में किया है। यह बात भी, वह इन कलाओं को स्वतंत्र मानता था, इसी तर्क की पुष्टी करती है।

उपर्युक्त संगीत की परिभाषा स्पष्टरूप से प्रतिपादित करने वाला पहला महत्त्वपूर्ण संगीत ग्रंथ है शार्ङ्गदेव का 'संगीत रत्नाकर', जो तेरहवीं सदी में यानि भरत के लगभग ८०० वर्ष पश्चात् लिखा गया। शार्ङ्गदेव का काल मुसलमानी सत्ता का काल था और नृत्यकला राजकुलों तथा अन्य संभ्रान्त कुलों से कब की उठ चुकी थी। अतः नृत्य का स्वतंत्ररूप से विकसित होना असम्भव जानकर ही शायद शार्ङ्गदेवने उसका उपर्युक्त परिभाषा में गायन-वादन से गठ-बंधन कर दिया। या फिर भरत के उद्देश्य को न समझकर चूँ कि भरत ने इन तीनों कलाओं का एक ही पुस्तक में विवेचन किया, इसलिये शार्ङ्गदेवने भी इन तीनों को एक समूह में रखकर उसे 'संगीत' नाम दे दिया। अर्थात् ये सब आज तर्क की बातें हैं। प्रत्यक्ष क्या हुआ होगा यह तो ईश्वर जाने या स्वयं शार्ङ्गदेव ही जाने।

शार्ङ्गदेव के बाद आनेवाले करीब करीब सभी संगीत ग्रंथकार उसी की लकीर पीटते रहे। आधुनिक युग के संगीत शास्त्रकार कै. पं. भातखंडे, श्री. कृष्णराव मुळे, इ. को यह व्याख्या कुछ सदोष तो अवश्य लगी, किन्तु फिर भी न जाने क्यों उन्होंने इसका खुली तौर पर प्रतिवाद नहीं किया। पं. भातखंडेजी यही लिखकर रह गये कि " To the Hindu mind, the sister arts of Vocal music, Instrumental music and Dancing are so intimately connected with each other that, that term 'Sangeet' was used by ancient writers to include all the three together although, I need hardly point out, strictly speaking, it is applicable only to the first, namely vocal music." एक महोदय, श्री. र. कृ. फडके, ने 'संगीत-कला-विहार' के १९४८ के मार्च महिने के अंक में इस प्रश्न को अच्छी तरह उठाया किन्तु अत्यन्त खेद की बात है कि उनकी विचार शृंखला थोडी बढ़ी नहीं कि उनकी तर्कशक्तिने उन्हें जबाब दे दिया। परिणाम यह हुआ कि, उनकी कलमने लिखा कि नृत्य यानि स्वर-लय-विलास। आगे उन्होंने जो कुछ लिखा उसका अर्थ है "इस तरह वाद्य साधनों से व्यक्त होनेवाली ध्वनिरचना-गीत को और स्वरलय नृत्य की भी उतनी ही अपेक्षा है। उपर्युक्त संगीत लक्षण में आये हुए 'नृत्य' शब्द से यह स्वरलयविलास अत्यंत समुचित ढंग से और मार्मिकता से व्यक्त हो रहा है।" अब इस बुद्धि को क्या कहा जाय? व्यवहार में 'नक्षत्रों का संगीत' ( music of spheres ), वृक्ष वल्करियों का नर्तन, इस तरह के मुहावरे रूढ़ हैं। इस लिये यदि कोई संगीत यानि सितारों का टिमटिमाना और नृत्य

यानि वृक्षलताओं का हिलना-डोलना, इस तरह के विधान करे तो वह जितनी मूर्खता का प्रदर्शन होगा उतनी ही मूर्खता का प्रदर्शन 'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते' इस व्याख्या में "नृत्यं" का अर्थ स्वरलयविलास मानना है। इस तरह के अतार्किक, मूर्खता के विधानों से इस व्याख्या का समर्थन नहीं किया जा सकता। समर्थन ही करना हो तो समर्थकों को चाहिए कि वे प्राचीन ग्रंथों का गहन अध्ययन कर बुद्धिसंगत तर्कशुद्ध मतप्रतिपादन करें और यदि ऐसा नहीं कर सकते हैं तो इस व्याख्या को सदोष घोषित करने का साहस दिखावें।

आज के संगीत जगत् ने इस व्याख्या को आँखे मूँद कर मान लिया है। इस लिये हम 'संगीत' पत्रिका म एक नृत्य विभाग पाते हैं और संगीत के अधिवेशनों में नृत्य के शानदार जलसे देखते हैं। संगीत की पत्र-पत्रिकाओं में नृत्य-चर्चा भी हो और संगीत परिषदों में नृत्य के प्रदर्शन भी हों, तो इसमें मुझे कुछ आपत्ति नहीं है। किन्तु आपत्ति सिर्फ नृत्य को संगीत के अंतर्गत मानकर उसे पत्र-पत्रिकाओं या अधिवेशनों में स्थान देने में है। जिस तर्क के आधार पर संगीत परिषदों में नृत्य के जलसे रखे जाते हैं, उसी तर्क के आधार पर कवि सम्मेलनों और संगीत-नाटकों का आयोजन भी बड़ी सरलता से किया जा सकता है। कारण हम देख चुके हैं कि कविता और नाटक भी संगीत के (यानि गायन-वादन के) उतने ही निकट हैं जितना नृत्य। अतः हमारे संगीत विद्वान् यदि नृत्य कला को संगीत के साथ स्थान देना चाहें तो वह संगीत के अंतर्गत उसे रखकर नहीं वरन् संगीत से स्वतंत्र कला के रूप में उसे प्रोत्साहन देने के उद्देश्य से दें।

अब समय आ गया है कि नृत्य गायन-वादन का आँचल पकड़ना छोड़ दे। दूसरों के सहारे वह कब तक चलता रहेगा? अब तो स्वतंत्र रूप से केवल नृत्य के ही अधिवेशन होने चाहिए, नृत्यशास्त्र का गहन और सुचारु रूप से अध्ययन होना चाहिए और नृत्य के कला और शास्त्र दोनों पक्ष पुष्ट होकर नृत्यकला को पुनः एकबार अपना भरतकालीन वैभव और गौरव प्राप्त होना चाहिए। संगीत परिषदों को तो नृत्यसंगीत से मतलब है, नृत्य से नहीं। नृत्य संगीत में विविधता, विस्तार और अधिकाधिक भावोत्पादन-क्षमता लाने की दृष्टि से संगीतज्ञों को प्रयत्नशील होना चाहिए। नृत्य को संगीत के अधिवेशनों में यदि स्थान है तो वह नृत्यसंगीत के इन नये प्रयोगों के प्रदर्शन (demonstration) में सहायक रूप से ही है। किन्तु फिर भी सदियों का पुराना साथ एकदम छोड़ने की कठोरता हमारे संगीतकारों के कोमल हृदयों (कहते हैं कलाकारों के हृदय बड़े कोमल होते हैं) के लिये असह्य हो तो, जैसा की ऊपर बताया है, वे नृत्य को स्वतंत्र रूप से संगीत के साथ दें, उसे संगीतांतर्गत कला न मानें। संगीत के अधिवेशनों को 'संगीत और नृत्य के अधिवेशन कहें, संगीत नाटक अकादमी का नये सिरे से 'संगीत नृत्य नाटक अकादमी' इस तरह का कोई नाम रखें और स्वयं को संगीत-विद्वान् यानि गायन-वादन शास्त्र के विद्वान् घोषित करें; व्यर्थ में नृत्यशास्त्र पर भी अधिकार रखने का श्रेय न लें। क्यों कि अधिकांश संगीतज्ञ नृत्य की 'क ख ग' भी नहीं जानते, यह वस्तुस्थिति है।

मेरा यह विवेचन कहीं कहीं शायद कुछ कड़ा हो गया है। मेरी इस धृष्टता के लिये विद्वज्जन मुझे क्षमा करें। कारण यह सब लिखने में मेरा उद्देश्य संगीतक्षेत्र की एक महत्त्वपूर्ण उपेक्षित समस्या को प्रकाश में लाना, यही है। इसे पढ़कर यह एक सचमुच सोचने लायक समस्या है, इतना भी यदि विद्वान् पाठक अनुभव करें, तो मैं समझूँगी कि मेरा प्रयास सफल हुआ। अतः अन्त में पाठकों से मेरी यही प्रार्थना है कि व इस प्रश्न पर अच्छी तरह सोच-विचार करें और इस लेख के दोषों का दिग्दर्शन कर उसकी त्रुटियों का निवारण करें।

---

# ध्रुपद का महत्त्व

( शारीरिक-स्वरयंत्रानुसार ध्रुपद तथा टप्पा आदि की गायकी )

लेखक : श्री. घनश्यामदास, कटनी

शारीरिक रचना में " मूलाधार " चक्र से कंठ तक स्वरयंत्र की रचना है, उसमें वायु और आकाश तत्त्व के योग से नाद उत्पन्न होता है । यथा—शब्दगुण-कमाकाशम् ( तर्कशास्त्र ) इस प्रकार संसार की समस्त वस्तुओं में नाद का उत्पादक प्रमुख तत्त्व आकाश और वायु है तथा नाद में भी अनाहतनाद और आहतनाद ऐसे दो प्रकार के भेद माने हैं ।

" आहतनाद "= आघात या संघर्ष होने से आकाश और वायु तत्त्व के योग से जो नाद उत्पन्न होता है, उसे आहतनाद कहते हैं ।

" अनाहतनाद "= संसार की प्रत्येक वस्तु में व्यापक है, जो कि आघात या संघर्ष होने पर आकाश और वायु के योग से आहतनाद कहलाता है तथा कर्णगोचर होता है । आहतनाद के परा, पश्यन्ति और मध्यमा ऐसे तीन भेद माने हैं तथा कंठ से " बैखरी " ( आहतनाद ) का उच्चारण होता है । परा का भेदन शंकर भगवान् करते हैं, पश्यन्ति का वशिष्ठादि और मध्यमा का भेदन योगीवृन्द करते हैं । इस प्रकार परा, पश्यन्ति और मध्यमा ये तीन अनाहतनाद हैं, जो कि योगी महर्षिओं का विषय है । संगीत में " बैखरी " ( आहतनाद ) का उपयोग होता है ।

नाभिके नीचे मूलाधार चक्रसे " परा " की उत्पत्ति है; नाभि के ऊपर हृदयकमल के नीचे पश्यन्ति की उत्पात्ति है, हृदयकमल से मध्यमा की उत्पत्ति है और कंठसे बैखरी ( आहतनाद ) का उच्चारण होता है ।

**यथा—आत्मा बुद्ध्या समेत्यर्थां न मनोयुंङेः ता विवक्षया**
**मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम् ॥**

**( पाणिनीय शिक्षायाम् )**

अथात्, वक्ता जब बोलने की इच्छा करता है, तब उसकी अंतरात्मा उसकी बुद्धि को प्रेरित करती है तथा बुद्धि मन को प्रेरित करती है; मन कायाग्नि को और कायाग्नि वायु को प्रेरित करती है । तब वही वायु स्वरयंत्र की रज्जुओं में टकराकर परा, पश्यन्ति, मध्यमा और बैखरी ऐसे चार प्रकार के नादों को उत्पन्न करती है । इन चार में से संगीत में केवल बैखरी (आहतनाद) का प्रयोग होता है । शेष योगी महर्षिओंका विषय है ।

**स्वरयंत्र**

उपर्युक्त बतलाये अनुसार बोलते समय स्वरयंत्र से फुप्फुसों तथा टेंटुवे तक वायुप्रवाह स्वरयंत्र में टकराकर बाहिर निकलता रहता है । जिस समय स्वरयंत्र में वायु आती है, तब वह स्वरयंत्र की रज्जुओं में टकराती है; उस वायुके टकराने से स्वरयंत्र की रज्जुओं में कंपनें उत्पन्न हो जाती हैं । इस प्रकार नाद उत्पादक आकाश और वायु तत्त्व के योगसे वायु कंपन होनेपर नाद उत्पन्न होता है और नाद उत्पन्न होनेपर फिर मनके विचारानुसार बातचीत करनेमें कंठ, तालु, जिह्वा, दाँत और होष्ठ ऐसे पाँच स्थानोंसे सहायता मिलती है । कारण कि वर्णमालामें भिन्न—भिन्न अक्षरोंके उच्चारण करने के पाँच स्थान ही माने हैं । इनमें से प्रमुख उच्चारक कंठ स्थान को माना है, इसी लिये वर्णमालामें प्रथम

क, ख, ग, घ, ङ. को रक्खा है। उसके पश्चात् दाँत से च, छ, ज, झ, ञ और होष्ठ से प, फ, ब, भ, म का उच्चारण होता है, इत्यादि। इस प्रकार भिन्न–भिन्न पाँच स्थानों से भिन्न–भिन्न अक्षरोंका उच्चारण होता है, तथा अक्षरोंके पश्चात् शब्द और शब्दों के पश्चात् वाक्य बनता है। शब्द और वाक्य बनने पर ही बात-चीत करनेमें सरलता होती है; अर्थात् वाक्शक्ति उत्पन्न होती है। यदि किसीका कंठ शक्तिहीन है तो वह क, ख, ग, घ, का उच्चारण सरलतापूर्वक नहीं कर सकता है। अर्थात् क, ख, ग के स्थान में वह ट या त आदि अन्य अक्षर शब्दों के समूह में प्रयोग करेगा और जिस मनुष्य के पाँचहौ स्थान शक्तिहीन रहते हैं, वही बिचारा पशु, पक्षियोंकी भाँति आँ आँ भाँ भाँ करके बोलता है। अर्थात् स्वरयंत्र रहने के कारण केवल नाद भर ही निकलता है; ऐसे मनुष्य ही गूंगे या बौरे कहलाते हैं। इसी प्रकार यदि किसी पशु या पक्षिओंकी वाक्शक्ति के कुछ स्थान ठीक रहते हैं, तो वे बराबर शब्द सुन सुनकर वैसा ही उच्चारण करने लगते हैं; कारण कि जीव, आत्मा और ज्ञान ईश्वरने सबको दिया है। पशु, पक्षिओंमें केवल विवेक बुद्धि और मानवी वाक्शक्ति नही है, तथा शरीरांतर भी है; वरन् वे भी मनुष्य से अधिक सब कार्य करते और न्याय अन्याय समझते।

### वायु कंपन और नादलहरें

एक दूसरी वस्तु के संघर्ष या आघात से जो आवाज़ निकलती है, उसमें कम्पन रहता है। कारण कि जिस वस्तु से शब्द निकलता है, वह वस्तु कम्पन (थर्राने) करने लगती है। तब उसके कंपन से आसपास की वायु में भी कंपन उत्पन्न हो जाता है और वायु प्रवाह द्वारा वायु के परमाणुओं में क्रमशः एक दूसरे को धक्का लगता है। उस समय वायुका प्रवाह जिस ओर अधिक होगा उसी ओर शब्द भी अधिक सुनाई देगा। कारण कि शब्द की उत्कंपनें वायु से प्रवाहित होती हुई कान तक आती हैं; तब कान के छिद्र की नली के अंदर कर्णपटल नामक झिल्ली उस कंपित वायु से उसी प्रकार कंपन करने लगती है और शब्द को ग्रहण करती है उस समय इस झिल्ली के छोटे-छोटे और भी यंत्रादि क्रिया करने लगते हैं। उन यंत्रों से वायुकंपन नाड़ियों द्वारा मस्तिष्क में पहुँचता है, उस समय हर प्रकार का शब्दसंबंधी ज्ञान होता है। भयानक और कर्कश (अमधुर) शब्द की कंपित वायु से मस्तिष्क में चिड़चिड़ाहट, घबराहट (अशांति) पैदा हो जाती है और संगीत ऐसे सुमधुर ध्वनियों की कंपित वायुसे मस्तिष्क में शांति मिलती है। मस्तिष्क को शांति मिलने से चित्त एकाग्र होता है और चित्त की एकाग्रता से ही चिंताऐं शांत होती हैं तथा चिंताओं के शांत होने से एक प्रकारकी समाधिस्थ अवस्था हो जाती है, जिस से परमानंद प्राप्त होता है। इसी लिये ईश्वरोपासना और स्वास्थ रक्षा के लिये सुमधुर संगीत कला को सर्वोत्तम श्रेष्ठ कला माना है।

सुमधुर संगीत के लिये प्राचीन ध्रुपद की गायकी ही एक ऐसी श्रेष्ठ गायकी है, जिसमें सुमधुर सामग्री की अत्यंत आवश्यकता है। कारण कि इसमें राग और पद के शुद्ध उच्चारण करने का विशेष महत्त्व है तथा पद को राग और तालमें ध्रुव के समान अचलपद करने का नाम ही ध्रुवपद (ध्रुपद) है और यह ध्रुपद की गायकी आलाप, मींड प्रधान गायकी है। इसी लिये आलाप, मींडादि की शुद्धता के लिये ध्रुपद में सुमधुर और आकर्षक कंठकी आवश्यकता है। कारण कि मींड या रागालापका शुद्ध उच्चारण सुमधुर कंठका स्वराभ्यासी गायक ही कर सकता है। स्वराभ्यास करने से स्वरयंत्र में प्रत्येक स्वरका स्थान नियमित हो जाता है। जिस प्रकार उचित व्यायाम करने से शरीर सुदर, सुडौल और शक्तिमान् हो जाता है, उसी प्रकार

व्यायामरूपी उचित स्वराभ्यास के द्वारा स्वरयंत्र भी प्रत्येक स्वर के उच्चारण करने में शक्तिमान् हो जाता है। जैसे—सारंगी, सितारादि वाद्यों में उचित अभ्यास करने पर हस्तसाधन हो जाता है, अर्थात् हाथ की अंगुलियाँ स्वरों के नियमित स्थानों से पूर्ण परिचित हो जाती हैं; तब इच्छानुसार स्वरों का ध्यान करने पर वे अंगुलियाँ उन्हीं स्वरों के स्थानोंपर स्वराभ्यास के कारण तत्काल तीनों ग्राममें सरलतापूर्वक कार्य करती हैं। इसी प्रकार उचित स्वराभ्यास करनेपर स्वरयंत्र में भिन्न-भिन्न स्वरों के उच्चारण करने के स्थान नियमित हो जाते हैं और इच्छानुसार तीनों ग्राम के स्वरों के उच्चारण करने का अचल अभ्यास और स्वरज्ञान हो जाता है। इस प्रकार ताल, स्वर का उचित अभ्यास और ज्ञान होने पर ही गायक या वादक राग का शुद्ध उच्चारण कर पदको राग और तालयुक्त ध्रुवपद (अचलपद) बना सकता है।

### स्वरयंत्रानुसार गायकी अंग

"स्वरयंत्र" भी मूर्छना अंग (टप्पा अंग) और श्रुति अंग (आलाप अंग) ऐसे दो प्रकारका स्वरयंत्र होता है। श्रुति अंग में प्राकृतिक विशेषता रागालाप करने की रहती है और मूर्छनाअंगमें तान, पल्टोंकी विशेषता रहती है, इसप्रकार स्वरयंत्र दो प्रकार का होता है। यही कारण है, कि यदि कोई गायक जितनी सरलतापूर्वक सुंदर आलाप कर सकता है, उतनी सरलतापूर्वक वह उतनी सुंदर तानें नहीं कर सकता है। इसी लिये आलापके विशेषज्ञ ध्रुपद अंगवाले गायक कहलाते हैं और **इसी लिये ही ध्रुपद में तान वर्ज्य** है। कारण कि प्राकृतिक रचनाके अनुसार गायक का स्वरयंत्र एकही अंगकी विशेषता प्राप्त कर सकता है।

### ध्रुपद

ध्रुपद (ध्रुवपद) के अर्थ अचल पदके है अर्थात् ध्रुपदका पद प्रत्येक ताल और रागसे अचलपद (ध्रुवपद) रहता है। अर्थात् मृदंगकी बिकट तिरकीट, धिरकिट से मृदंगवादक ध्रुवपदको विचलित कर सकता है; इस प्रकारकी अचल और आलापप्रधान गायकी को ध्रुवपद की गायकी कहते हैं।

### ध्रुपद के अलंकार

"ध्रुपद" में मुख्य रागालाप, मींड़, गमक और लयबाँट ये ध्रुपदके विशेष अलंकार हैं तथा ध्रुपद की अचल गायकी प्रत्येक तालमें केवल मृदंग और तंबूराके साथ की जाती है। अर्थात् इस गायकी में स्वराधार के लिये केवल तंबूरा और तालाधार के लिये हाथ की ताली ही सहायक है। इसलिये जिस गायकमें ताल और राग पर मृदंग, तंबूराके साथ ताल, स्वर पर उचित अधिकार हो अर्थात् ताल स्वरसे विचलित नहीं हो सके, उसे ध्रुपद गायक कहते हैं। ध्रुपदमें विशेषतः ईशस्तोत्र, राम, कृष्णादि के कल्याणकारी चरित्र भाक्तिप्रधान पद स्थाई, अंतरा संचारी और आभोग ऐसे चार चरणों (चार तुकों) में पदकी रचना रहती है। किंतु प्रायः स्थाई, अंतरा ऐसे दो चरणही अधिकतर प्रचलित हैं और ध्रुपदको झप, झूमरा चौताला, ब्रह्मताल, शंकरताल लक्ष्मीताल, इत्यादि; देवतालों में बहुतही सावधानी से गंभीरतापूर्वक गाते हैं। अतएव ध्रुपद सबसे प्राचीन सर्वश्रेष्ठ बहुतही गंभीर और ताल–स्वरप्रधान गायकी है तथा ध्रुपद की गायकी ही सुयोग्य गायककी परिचायक है; अर्थात् गायक के ताल, स्वर की विशेष परीक्षा ध्रुपद ही में मानी जाती है। यों तो गाना, रोना और हँसना ये मनुष्यका शारीरिक धर्म है, किसी में कोई कम, किसीमें कोई ज्यादा स्वाभाविकही रहता है। "मूर्छनाअंग" (टप्पा अंग) यह तानप्रधान गायकी है। मूर्छनाअंग गायकके स्वरयंत्र की रचना मूर्छनाअंग (टप्पा अंग) स्वाभाविक ही ऐसी रहती है, कि जितनी सरलतापूर्वक वह सुंदर तान, पल्टों का उच्चारण कर सकता है, उतना आलाप, मींड़ का

नहीं। टप्पा की गायकी में तान की प्रधानताके कारण ही इसके शब्द प्रतिशब्द में तान का आंदोलन विशेष होता है।

"ध्रुपद अंग" और "मूर्छना अंग" (टप्पा अंग) ऐसे दो प्रकार के स्वरयंत्रानुसार ध्रुपद और टप्पाकी गायकी को ऊपर दर्शाया है। ये दो प्रकार के स्वरयंत्र केवल मनुष्यों भर के ही नहीं, बल्कि बहुधा पशु, पक्षियों तक के भी होते हैं। जैसे—आलाप अंग (श्रुति अंग) स्वरयंत्र के लिये तोता, मैना, कोयल, पपीहा इत्यादि; पशु, पक्षिओं का स्वरयंत्र स्वाभाविक ही मींड़, आलापयुक्त सुहावना और आकर्षक रहता है। इसी प्रकार बहुधा पशु, पक्षिओं का स्वरयंत्र मूर्छनाअंग (तान अंग) प्रधान रहता है। जैसे—घोड़ा, बकरा इत्यादि में तान की स्वयं ही स्वाभाविकता है।

अब तीसरे प्रकार की ख्याल नामक गायकी की रचना सदारंग, अदारंग आदि मुसलमान गायकोंने ध्रुपद और टप्पा की खिचड़ी (मिश्रण) करके की है, जिसको ख्याल की गायकी कहते हैं। इसमें आलाप, तान, मींड़, गमक, बोलतान, लयबाँट आदि सभी अलंकारों से पदको अलंकृत करते हैं और इसको एकताला, तिलवाड़ा, झप, झूमरा और त्रितालादि प्रचलित तालों में अधिकतर गाते, बजाते हैं। विलंबित लय में गाने को बड़ा—ख्याल और मध्य या द्रुतलयमें गाने का नाम छोटा—ख्याल कहलाता है। ख्यालकी गायकी श्रृंगाररस और स्वरप्रधान गायकी है; इसमें तालकी विशेषता ध्रुपद के समान लय के चमत्कारोंयुक्त नहीं है।

आजकाल प्रायः ख्यालकी गायकी ही अधिकतर प्रचालित है। अर्थात् वर्तमान कालमें ध्रुपद गायक बहुत ही कम हैं, बल्कि नहीं के बराबर हैं। अर्थात् ध्रुपद का गाना, बजाना तो दूर किनार है। बहुधा लोग ध्रुपद के महत्त्व को भी नहीं समझते हैं।

### ठुमरी

जिसप्रकार ध्रुपद और टप्पाकी खिचडीसे ख्याल की रचना की है, उसी प्रकार रागोंका मिश्रण करके ठुमरी की गायकी है। ठुमरी अधिकतर खम्मात्र, तिलंग, पीलू, झिंझोटी इत्यादि रागोंसे प्रारंभ करके अनेक रागोंका यत्र तत्र मिश्रण करके छोटी छोटी आलाप, मींड़, मुरकिओं द्वारा पदको अलंकृत करके दीपचंदी, पंजाबी त्रिताला, कहरवा, दादरा आदि प्रचलित तालों में गाते, बजाते हैं। ठुमरी शृंगार रस प्रधान लोकप्रिय गायकी है। इसके आतिरिक्त गज़ल क़व्वाली, नौटंकी, कजली, फिल्मगीत, इत्यादि; ये साधारण प्रकारके गीत हैं, जिनमें ताल, स्वर का विशेष महत्त्व नहीं हैं। किंतु ध्रुपद आदि की प्राचीन गायकी में ताल स्वर के उचित ज्ञान बिना कुछ भी नहीं कर सकते हैं, अर्थात् ताल, स्वर के उचित ज्ञान बिना पदको राग और ताल युक्त अचल नहीं बना सकते हैं। कारण कि केवल चौताला ताल में सीधा-सीधा स्थाई, अंतरा गाने, बजाने का नाम ध्रुपद नहीं है; जैसा कि बहुधा लोग समझते हैं।

"ध्रुपद" एक सुयोग्य गायकके ताल, स्वर की एक विशेष परीक्षा का विषय है, अर्थात् सुयोग्य गायक वादकको परिचायक ध्रुपद ही है।

राष्ट्रपति द्वारा सन्मानित श्रेष्ठ वादक

# स्व. गोविंदरावजी गुरुजी, ' मृदंगाचार्य '.

लेखक : श्री. शंकर रामचन्द्र गोळवळकर, ग्वालियर.

मृदंग बजाने में सिद्धहस्त श्री. गोविंदरावजी गुरुजी बऱ्हाणपूरकर ) इनकी गणना भारतवर्ष के सर्वश्रेष्ठ मृदंगवादनकारों में की जाती थी। आपके पूर्वज बऱ्हाणपूर ज़िले के अंतर्गत इच्छापूर ग्राम के रहिवासी थे। किसी कारणवश उनको इच्छापूर छोड़कर बऱ्हाणपूर आना पड़ा। बऱ्हाणपूर में रहने के कारण लोग इन्हें ' बऱ्हाणपूरकर ' इस नाम से जानने लगे। वास्तव में आपका उपनाम गुरुजी है।

गोविंदराव के पिता स्व. देवरावजी ये घर की खेती-बाड़ी करके कुटुम्ब का उदरपोषण करते थे। उनको पखावज का अल्पज्ञान होकर वे भजन की साथ अच्छी प्रकार करते थे। गोविंदरावजी के दादा का नाम बापूजी और माता का नाम राधाबाई था।

गोविंदरावजी का जन्म बऱ्हाणपूर में माघ वदी प्रतिपदा संवत् १९३३ ( ई. सन् १८७७ ) को हुआ था। पाँच वर्ष की अवस्था से ही आपकी संगीत के प्रति आस्था थी। पिता देवरावजी का संगीत की ओर प्रेम होने के कारण गोविंदरावजी को संगीत का शिक्षण लेने में एक प्रकार से प्रोत्साहन ही मिलता रहा। मृदंगवादन का पहिला पाठ पिताजीनें ही आपको दिया।

आर्थिक स्थिति साधारण ही होने के कारण गोविंदरावजी का शिक्षण मराठी फायनल तक ही हो पाया था। स्व. श्रीमंत बाबासाहेब भुस्कुटे के प्रोत्साहन एवं प्रयत्नों से आपको प्राथमिक शाला में शिक्षक की जगह मिली। बीस वर्ष की अवस्था से ही आप कुटुम्ब के चरितार्थ के हेतु पिता को आर्थिक सहायता देने लगे।

दिन में अध्यापकका कार्य करना और रात में मृदंग वादन का अभ्यास करना इस प्रकार आपका दैनिक कार्यक्रम था। उस समय संगीत विद्यालय नहीं थे। गुरुकी सेवा-शुश्रूषा करके ही उनकी इच्छानुसार विद्या संपादन करना पड़ता था। इस कारण श्री. गोविंदरावजी एक निपुण गुरुके शोध में थे। बिना गुरु के मृदंग बजानेमें सिद्धहस्त होना असंभव नहीं तो कठीण अवश्य था। वैसे तो उस समय बऱ्हाणपूर संगीत का केंद्रस्थान था। वहाँ प्रसिद्ध गायक—वादक आकर अपनी कलाका ज्ञान करते रहते थे। इस कारण गोविंदरावजी को उनकी कला सुननेका सुअवसर प्राप्त होकर अपने व्यासंगमें थोडी बहुत प्रगति करने में सुविधा मिली।

बीस वर्षकी अवस्थामें अर्थात् १८९७ ई. स. में श्री. गोविंदरावजीने स्व. नथ्थुबुवा पाडसेकर के पास तबलेका प्रारंभिक शिक्षण लिया। आपके सुदैवसे स्व. वादनाचार्य सखारामबुवा आगले का, जो सरदार भुस्कुटे के आश्रय में थे, परिचय होकर उन्होंने श्री. गोविंदरावजी को मृदंग—वादनकी शिक्षा देकर उसमें पारंगत किया। आप दिनभर शिक्षकका कार्य करके रातको या प्रातःकाल मृदंग—वादन का अभ्यास करते थे। गुरुजीकी इच्छानुरूप तालीम लेना पडता था और आश्रमवासी शिष्यके समान उसे ध्यान में रखकर रटनी पडती थी। घर आनेपर उसे लिख लेते थे। यह क्रम कइ वर्ष चालू रहा। बादमें स्व. सखारामजी बऱ्हाणपूर छोडकर इंदौर चले गये। वहाँ श्री. गोविंदरावजी शिक्षा लेने के हेतु जाते थे।

वादन-कला के साथ ही श्री. गोविंदरावजीको गायन सिखनेका सुअवसर प्राप्त हुआ। ग्वालियर के प्रसिद्ध गायक मरहूम निसार हुसैन खाँ बऱ्हाणपूरमें १२ वर्ष तक रहे। इनका गायन सुननेका और साथ करने का अवसर श्री. गोविंदरावजी को प्राप्त हुआ। लहर लगती थी, उस समय खाँ साहेब गोविंदरावजी को ख्याल-गायनकी तालीम भी देते थे। जब गायनाचार्य स्व. हरिहरबुवा कोपरगांवकर बऱ्हाणपूर आते थे, उस समय गोविंदरावजी उनसे ध्रुवपद, धमार की तालीम लेते थे। इस प्रकार आपने संगीत का मुख्य अंग जो गायन, उसका भी ज्ञान प्राप्त कर लिया था।

निरन्तर पंद्रह वर्ष की तपश्चर्या के पश्चात् गोविंद-रावजीने मृदंग एवं तबला वादन पर अधिकार प्राप्त कर लिया। इतना करनेपर भी आपकी वादन तृष्णा तृप्त नहीं हुई थी। हैद्राबादके प्रसिद्ध वादक स्व. पं. वामन-रावजी चांदवडकर के पास भी आपने सन् १९२० में तबले की शिक्षा ली।

श्री. गोविंदरावजी अभी तक प्रसिद्धिसे पराङ्मुख थे। सन् १९२१ में अहमदाबादमें अखिल भारतीय काँग्रेस अधिवेशन के साथ ही संगीत परिषद् की भी योजना की गई थी। उस संगीत परिषदमें प्रख्यात संगीतज्ञ स्व. पं. विष्णु दिगंबर पलुस्कर भी उपस्थित थे। इस परिषदकी अध्यक्षता स्व. सरदार वल्लभभाई पटेल ने की थी। पलुस्करजीके गायनकी साथ श्री. गोविंदरावजीने की थी। सरदार वल्लभभाई पटेल आपकी वादन-कलासे मुग्ध हुए और उन्होंने 'मृदंगाचार्य' यह उपाधि देकर आपका गुणगौरव किया। स्व. पलुस्करजी भी आपके वादनपर बहुतही प्रसन्न हुवे।

स्व. विष्णु दिगंबर पलुस्करने जब अखिल भारत, सीलोन, ब्रह्मदेश आदि का दौरा किया तब गायन की साथ करनेके हेतु श्री. गोविंदरावजी को ही साथ लिया था। इस प्रवास में आपको अनुभव प्राप्त होकर आपकी प्रशंसा भी बहुत हुई। गोविंदरावजीने जगह जगह की ताल-पद्धति का अवलोकन करके अपने मृदंग-वादनका लाभ अनेक रसिकोंको करा दिया।

इसके पश्चात् स्व. पलुस्करजीने बंबई स्थित अपने गांधर्व महाविद्यालयमें अध्यापकका कार्य करनेके हेतु गोविंदरावजीको बुला लिया। वहाँ आपने कई वर्ष कार्य करके अति परिश्रमसे प्राप्त की हुई वादन-कला विद्यार्थियोंको मुक्त-हस्त से दी। पलुस्करजी की प्रेरणासे ही आपने ग्रंथलेखन के लिये प्रारंभ किया। आज-कलके विज्ञान युगमें मनुष्यको इतना समय नहीं मिलता कि वह गुरुका गन्डा बाँधकर उनकी सेवा करे और उनकी इच्छानुसार विद्या प्राप्त करके गुरुपरंपरा कायम रखे। यह असंभव नहीं तो कठिण अवश्य है। इसी लक्ष्य को ध्यानमें रखकर श्री. गोविंदरावजीने मृदंग एवं तबला वादनपर चार पुस्तकें (मृदंग, तबला वादन सुबोध भाग १ से ३ और भारतीय तालमंजरी) लिखीं। वास्तव में आपका यह कार्य स्पृहणीय है।

मरहूम खाँसाहेब रहिमतखाँ (ग्वालियर), म. खाँ. निसारहुसैनखाँ (ग्वालियर), स्व. पं. विष्णुपंत छत्रे (कुरुंदवाड), म. खाँ. जाकिरुद्दीनखाँ (उदयपूर), म. खाँ. अल्लाहबंदेखाँ (अलवर), स्व. पं. केशवरावजी आपटे (इन्दौर), म. खाँ. हैदरखाँ (धार), खाँ. रजब अलीखाँ (देवास), स्व. पं. विश्वनाथबुवा हिंगोणेकर (कलकत्ता), स्व. पं. बालकृष्णबुवा इचलकरंजीकर (मिरज), स्व. नानाबुवा फलटणकर, शंकरबुवा अष्टेकर (पूना), म. खाँ. अलादियाखाँ (कोल्हापूर), म. खाँ. फैयाजखाँ (बडौदे), म. खाँ. अब्दुलकरीमखाँ आदि प्रसिद्ध गायकोंका गायन सुननेका और उनकी साथ करनेका लाभ आपको प्राप्त हुआ।

म. खाँ. फकीरबक्षखाँ पखवाजी (लाहोर), स्व.

# स्वर्गीय पंडित विष्णु दिगम्बर पलुस्कर

लेखक : श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर, खैरागढ़.

स्व० विष्णु दिगंबर पलुस्करजी के सर्वप्रथम दर्शन मुझे १९०८ इसवी में हुअे। इसके कुछ ही दिन पहले बंबई में बादामवाडी में, केनेडी पुलके पास, जहाँ आजकाल काँग्रेस हाऊस है, आपने पंजाब से आकर गांधर्व महाविद्यालय की नींव डाली थी। बजाय रोज़ाना वर्गों के इस स्थानपर संगीत प्रेमियोंके लिये हर शनिवार की रातको जल्से किये जाते थे। हरेक जल्सेके अंतमें, अपने दो खास शिष्य स्व. श्री. खांडेकर तथा स्व. श्री. ना. मो. खरे को साथ लेकर आप भी गाते थे।

उन दिनों आपके गुरुबंधु श्री. अनंत मनोहर जोशीसे (जो कि 'अंतु बुवा' नामसे पहिचाने जाते हैं) मैं संगीतकी तालीम ले रहा था। बंबई की गुप्त पुलीस (सी. आय्. डी.) में मेरे पिता एक ओहदेदार थे। उन्हें संगीत का बाड़ा शौक था। थोड़ी सितारभी छेड़ लेते थे। मेरी और मेरे बड़े भाई की संगीत की पढ़ाई के लिये उन्होंने श्री कृष्णंभट्ट होनावरकरजी को नियुक्त किया। श्री. कृष्णंभट्ट होनावरकरजी पतियालाके श्री. कालेखाँके शिष्य थे। संगीतके आद्वितीय अध्यापककी हैसियतसे वे उन दिनों बंबईमें मशहूर थे। उन्होंने साल्डेढ़ सालमें मुझे उत्तम स्वरज्ञान दिया। कुछ 'चीज़ें' और 'रागोंकी बढ़त' भी सिखायी। इनके बाद सन् १९०८ म मैं श्री. अंतुबुआवा शिष्य बना। श्री विष्णुबुवा के हर शनिवार की रात को होनेवाले संगीत जल्सोंमें मेरे पिता मुझे ले जाया करते थे। अभी तक मुझे वे जल्से याद हैं। उस समय विष्णुबुवाका भाग्यचंद्र गुण—कीर्ति कलाओंकी वृद्धि पाकर प्रकाशमान हो रहा था। आपकी दृष्टि कुछ क्षीण थी; किंतु चेहरा कर्तृत्वशील स्वाभिमानी पुरुष का सा था। आपके गौरवर्ण और सुगठित बदनसे देखनेवालों पर आपका गहरा प्रभाव पड़ता था। पायज़मा या पतलून पर फारसीयोंका सा लंबा काला कोट पहनकर सिरपर कोल्हापूरकी फैशनमें आप ज़रीका साफा बांधते थे। आँखोंपर काला चष्मा और बूट या पंपशू में आपका व्यक्तित्व निखर उठता था।

परंतु आपकी विशेषता आपकी स्वरलहरियोंके साथ ही प्रकट होती थी। आपकी जैसी मधुर और ज़ोरदार आवाज़ की देन इने गिने गवैयों में ही मिलती है। यमन में 'बन रे बलैया' यह ख़्याल, पूरियामें 'प्यारे दे गर लागी', बागेश्री में 'कौन गत भई' और खमाजमें 'जानकीनाथ सहाय करे तब कौन बिगार करे नर तेरो' यह भजन आप बहुतही प्रभावशाली तथा उस्तादी ढंगसे गाते थे। मुँह खोलकर, खुली आवाज़में गानेवाले कचितृही मिलते हैं। ऐसेही विशेष व्यक्तियोंमेंसे आप भी एक थे।

मुझे याद है जब कि सन १९१६ में 'गांधर्व महाविद्यालय' सैंडहर्स्ट रोडपर अपनी निजी इमारतमें कार्य करता रहा; इसी इमारतके पिछवाडे, दुबाश लेनमें, मैं—अपने एक मित्रका मेहमान रहा था। आप विद्यालयकी उपरी मंज़िल पर भजन और 'रामधुन' वगैरह गाया करते थे। उनका वह गायन मुझे बिलकुल पास बैठकर सुनने का सा आभास होता था। आप जब साप्ताहिक जल्सों में गाते थे, तब आपके गुरु बालकृष्ण बुआ की शैलीमें अच्छी तरह जमकर उस्तादी ढंग से गाते थे। श्रोताओंपर गहरा प्रभाव पड़ता था। मेरे पिताको वह संगीत बहुत ही पसंद था। यद्यपि मैं छोटा था, दो सालोंसे संगीत की तालीम पा रहा था, इसी से

आपके संगीत की रोचकता का अनुभव कर सकता था। आपके ज़माने में रेडियो और 'माइक' न थे; होते तो 'माइक' आपके जलसे में लज्जासे मुस्कुराता हुआ कहीं कोने में खड़ा नज़र आता। सिवाय संगीतकी कला के आपमें कई महान् गुण थे, जिनके द्वारा आपने अपने गुरुबंधुसे ही नहीं किंतु आपके समकालीनोंसे बढ़कर अच्छा नाम कमाया है। उस ज़माने में हमारा गायक वर्ग व्यभिचारी, सनकी तथा बाहरी दुनिया से किसी प्रकार का संबंध न रखनेवाला अनपढ़ समाज है, ऐसा माना जाता था। गवैयों तथा बजवैयों की प्रवृत्तियोंके कारण सभ्य और सुशिक्षित समाजमें सन्मान का स्थान पाना उनके लिये काठिण था। इस दयनीय अवस्थासे आप बड़े दुःखी रहते थे। यही कारण है कि आपने निजको तथा अपने शिष्योंको इन बुरी प्रवृत्तियों-से दूर रखा। तमाखू या बीडी तो क्या आप सुपारी भी नहीं खाते थे और न शिष्योंको ही खाने देते थे। सीधी-सादी और साफसुथरी रहनसहन, सुसंस्कृत और सभ्य भाषाका व्यवहार, समय पर काम करने की आदत तथा नियमबद्ध आचरणसे आपने विद्यालयके छात्रोंके सामने एक पक्का आदर्श खड़ा किया। इससे विद्यालयको भेंट देनेवालोंपर यदि आपकी सभ्यता और विनयशीलताका गहरा प्रभाव पड़ता तो इसमें आश्चर्य ही क्या?

योजकता तथा कल्पकताका विकास विष्णु बुवा में पूर्णतया बन पड़ा था। उनकी योजनाओंसे पता चलता है कि एक संगीत शिक्षण संस्थाके लिये किन बातों की आवश्यकता होती है, इसे वे अच्छी तरह जानते थे! संगीत शिक्षा सफल होनेमें आवश्यक जो बाते हैं, उनमें गुरु-शिष्योंका सहवास तथा शिष्योंकी शारीरिक, मानासिक और व्यावहारिक अनुकूलता को दृष्टिगोचर रखकर श्रेणियाँ बनाना महत्त्वपूर्ण है। इस तथ्य को जानकर आपने अपने छात्रोंकी दो श्रेणियाँ बनायी थी। अेक, रोज़ाना एक-दो घंटोंके लिये विद्यालयमें आकर संगीतके पाठ लेनेवाले छात्र और दूसरी, केवल संगीतकी साधनामें दत्तचित्त अपनी आयु उसीके विकासमें लगा देनेके लिये तैयार छात्र। दूसरी श्रेणीके छात्रोंसे नौ-दस साल का एक करारनामा लिखवाकर उनके खाने पीने तथा रहने-सोनेकी व्यवस्था विद्यालयमेंही कर दी गयी थी। उनको ख़ास तौरपर तालीम दी जाती थी। जहाँ तक मेरा ख़्याल है, ऐसे ४०।५० छात्र इस विद्यालयसे तैयार हो गये होंगे। निस्संदेह गुरुमुख से शिक्षा पानेवाले इनमें इने गिने ही थे। आपकी आयुके अंतिम १०—१२ वर्षोंमें विद्यालयका काम बढ़नेसे, वृद्धत्वसे, संगीत संसारमें बढ़नेवाली चिंताओंसे आपको स्वयं तालीम देना कठिन हुआ। आपके ज्येष्ठ और श्रेष्ठ शिष्योंकाही वह उत्तरदायित्व था। यद्यपि विद्या-लयमें रहनेवाले छात्र उनसे तालीम पाते थे फिरभी यह कार्य बुवासाहब की देखरेखमें होता था। अपनी सुरीली आवाज, बुद्धिमानी या धूर्तता के कारण, पहली श्रेणीके छात्रोंमेंसे कोई चमक उठा हो तो मैं उसे नहीं जानता। मुझे खेदपूर्वक कहना पडता है कि आपके गानेका ढंग जो कि मैंने सुना है, मानो आज इस संसारसे उठ ही गया है। 'गांधर्व महाविद्यालय' की परंपरा को चिरस्थायी बनानेमें, दूसरे श्रेणीके छात्रोंने, जो कि विद्यालयमें ही रहते थे, काफी हाथ बँटाया है, यह मानना होगा। विद्यालयमें रहनेवाले सबही ज्येष्ठ और कनिष्ठ शिष्य पलुस्करजी के निस्सीम भक्त हैं। चाहे मुसीबितोंका पहाड़ क्यों न टूटे, अपनी संस्थाके प्रति निष्ठावान बनकर, गुरुकी कीर्ति की रक्षा करने के लिये वे आमरण कष्ट उठाते हैं।

यह तो कोई विशेष बात नहीं कि आजकल का ज़माना होड़बाजीका होनेसे "एव्हरी थिंग इज़् फेअर इन वार ऍंड लव" जैसे विचार पैदा हो जाय! परंतु

मानना पडेगा कि अपने इच्छित कार्य की महत्ता बुवाजी ने ज़रूर बढ़ाई है। मेरी रायमें हरेक संगीत संस्थाको इसी रास्तेपर चलना चाहिये। संगीतकी साधना करनेवाले छात्रों में एक श्रेणी ऐसी भी रखी जाय जिसमें छात्र अपने गुरुके सहवासमें उन्हीं से तालीम पाए और स्वरोंकी तथा कलापूर्ण हाथोंकी कसरत उन्हींकी निगरानी में करें। इसका सीधा अर्थ है की हरेक विद्यालयका छात्रालय भी एक अंग हो जाय। इसके अभावमें संस्थाका नाम रोशन करनेवाले छात्रोंकी निर्मिति असंभव है; और संगीतमें विशेष प्रगति करने की इच्छा करनेवाले विद्यार्थियोंको विद्यालयीन वर्गोंके अलावा घरपर संगीतकी शिक्षा देनेवाले अध्यापककी नियुक्ति करनी पडती है।

विष्णुबुवाकी योजकता कल्पकता, तथा दूरदर्शित्व के प्रमाण स्वरूप हैं:—(१) आपका स्वतंत्र रूपसे चलाया हुआ संगीत की किताबोंका छापखाना और (२) वाद्योंका कारखाना। आपको इन कारखानोंका भार उठाना, आपकी उस समयकी आर्थिक दशामें कदाचित् बड़ा कठिण मालूम हुआ होगा। द्रव्य रूपसे उस समय यदि कोई आपकी सहायता करता तो मय अपने छापखाने और कारखाने के, गांधर्व महाविद्यालय एक अखिल भारतीय संगीत कार्यालय की तौर पर आज तक सुचारु रूपसे चल सकता था। परंतु अपनी सामर्थ्यसे बढ़कर बोझ उठानेमें 'हवाई कीलें' की तरह आप सफल न हो सके। बंबईसे कर्ज़के बोझके कारण अपना सारा माल असबाब उठाकर आप नासिक गये।

आप यद्यपि अपने इच्छित कार्यमें असफल रहे, आपके बताये हुए रास्ते, अपनाए हुए तरीक़े वर्तमान संगीत साधकों के लिए बहुतही उपयुक्त हैं।

आप बी. ए., एम. ए., तो क्या मॅट्रिकभी न थे। शिवाजी, हैदरअली या बादशाह अकबरनें कौनसी मैट्रिक पास की थी? कलाओंका विकास केवल शिक्षा पर निर्भर नहीं है। आपकी आँखोंकी रोशनी बचपनमें हीं किसी दुर्घटनासे कम हो गयी थी। फलतः बचपनमेंही आपकी स्कूल की पढ़ाई बंद कर दी गयी। आपके पिताके व्यवसाय का संगीत भी एक अंग था। आपकी मधुर आवाज़की ओर ध्यान देकर आपके लिये संगीत की पढाई ही अनिवार्य समझी गयी। उस समय तो आपके लिये और कोई चारा न देखकर आपके पिताने इस कलाका आलंबन किया। किंतु पुत्रकी उज्वल भवितव्यताका प्रभात देखने वे न रहे। नहीं तो हम जैसे वे भी मानते कि आँखोंसे संबंधित दुर्घटना एक 'दुर्घटना' न थी बल्कि वह ईश्वरीय 'प्रसाद' था। नियती की गति ही मानो आपको वीणापाणी की साधनामें प्रस्तुत कर संसार का 'पपीहा' बनाना चाहती थी। वरन् आश्चर्यकी बात है कि एक हरिकथा करनेवाले गरीब ब्राह्मण परिवारमें जन्म लेकर, बिना किसी उच्च शिक्षाके, सिर्फ अपनी बुद्धिमानी, संगीत साधना, कर्तबगारी तथा दृढ़ निश्चयसे कार्य करने की प्रवृत्ति के बल उत्तुंग कीर्ति शैलपर विराजित 'श्री' कांत पलुस्करजी अपने सैकड़ों शिष्योंको आशिर्वाद की छाया देकर, संगीत प्रेमियोंपर अपना अटल प्रभाव डालकर, इस लोकसे बिदा हुए। अभावोंसे परिपूर्ण, सहज संगीत की साधनापर, बंबई जैसे बड़े शहरमें आलिशान निजी इमारत खड़ी करनेवाले, संगीत की पाठ्य पुस्तकें छापकर तैयार करनेवाले, वाद्योंका कारखाना चलानेवाले, एक खास निजी स्वरलेखन प्रणाली बनानेवाले, जगह जगहपर संगीत विद्यालयों का निर्माण करनेवाले, और अंत में रामनाम रटने-रटते स्वर्ग सिधारनेवाले, इस महापुरुषपर केवल महाराष्ट्र को ही नहीं, वरन् सारे भारत को गर्व करना चाहिये। केवल अपने को ही नहीं बल्कि अपने परिवारको, अपने समाजको और अपने राष्ट्र को भी संसार में सन्मान का स्थान कमानेवाले व्यक्तियों में से स्व. श्री. विष्णु दिगंबर पलुस्करजी भी एक थे, इसमें संदेहके लिये जरा भी गुंजाइश नहीं है।

भारत के इस महापुरुषको मेरे शतशः नम्र प्रणाम।

(यह वक्तव्य मूलतः मराठी में लिखकर लेखकने कुछ वर्षों पूर्व आकाशवाणी के पूना केन्द्र से प्रसारित किया था जिसका कि हिन्दी अनुवाद बम्बईके श्री. गुणवन्त तावरे ने किया है।—सम्पादक)

# पं. ओंकारनाथजी का 'प्रणव-भारती'

## ( पुस्तक–परीक्षण )

लेखकः—श्री. चैतन्य देसाई, तारापूर.

हिन्दी में संगीत-शास्त्र की चर्चा कम, शास्त्रीय पुस्तकें भी थोड़ी, ऐसी दशा में प्राचीन—अर्वाचीन श्रुति—स्वर—मूर्छना—जाति आदि क्लिष्ट और गूढ़ विषयों का विवेचन करने वाली लम्बी—चौड़ी लगभग ३०० पृष्ठों की पुस्तक लिखकर पं. ओंकारनाथ ठाकुरजीने एक अच्छा काम किया है, जिसका परीक्षण संक्षिप्त में इस लेख में करने का विचार है।

### ग्रंथकार की योग्यता

पं. ओंकारनाथ एक अच्छे गायक है, साक्षर हैं, सुना है कि विद्वान् और व्यासंगी भी हैं, संगीत के विषयपर आजतक जो अनेकानेक ग्रंथ हुए, उनमें तो "शास्त्रपक्षने कलापक्ष की उपेक्षा करके तत्त्व की प्राप्ति किये बिना ही 'शास्त्र' का आलेखन किया है"; और "असमंजस विचारों को शास्त्र का रूप दिया है;"। "इस अनर्थ को दूर करने का इस ग्रंथद्वारा अल्पाधिक प्रयत्न" पं. ओंकारनाथजीने किया है, ऐसा उनका कहना है ( प्र. भा. प्रा. क. पृष्ठ ९ )। इस तरह युगों से छाया हुआ संगीत-जगत् में का अंधकार दूर करने वाले ग्रंथकार की योग्यता कैसी होनी चाहिए, वह भी आपने इसी ग्रंथ में एक जगह कह रखा है:—

"जो केवल संस्कृतज्ञ हैं और जिन्हें संगीत की प्रीति तो है, किन्तु क्रियाकुशल न होने के कारण जो इस विषय की गहनता को नाप नहीं पाते, वे जब संगीत पर ग्रंथ लिखने बैठते हैं, तब इधर उधर से संप्राप्त संगीत ग्रंथों का अवलोकन करके, शास्त्र के निगूढ़ तत्त्व को समझे बिना ही अपने अनुमानों पर एक नये मार्ग का निर्माण करते हैं और इस प्रकार अभ्यासियों की दिशाभूल होती रही है" ( प्र. भा. १२३ )। पंडितजी के इस बयान से तसल्ली हो जानी चाहिए कि इस काम के लिये पंडितजी पूरे-पूरे लायक हैं एवं संस्कृत और अंग्रेजी के पंडित तथा स्वरशास्त्र के ज्ञाता भी। इसके अतिरिक्त, तानपूरे के साथ दिन रात स्वरसाधना आपने की है और श्रुतियों को पहिचानने की और लगाने की ताक़द भी आपमें है, यह बात भी आपके लिखे हुए विधानों पर से ज्ञात होती है ( पृ. ४६,७८, २१० इ. )। इन सभी बातों का सामंजस्य 'प्रणव-भारती' को अच्छी तरह देखने के बाद ही मालूम होगा।

### श्रुतिवाद का थोडा इतिहास

आधुनिक स्वरशास्त्र के प्रणेता जर्मन पंडित **हेल्म-होल्टज्** ने नैसर्गिक स्वरसंवाद प्रयोग सिद्ध किया। हेल्महोल्टज् के ग्रंथ में अनेक देशों के और समयों के स्वरसप्तक आन्दोलन संख्या द्वारा बताये हैं, जो थोड़े-बहुत बेसुरे थे, ऐसा जान पड़ता है। हिन्दुस्तानी प्रचलित सप्तक के बारे में भी कई पाश्चात्य लेखक इस तरह की टीका करते आये। भारतीय संगीत के ग्रंथों में वर्णित स्वर भी इसी तरह के मालूम होते थे। अपना संगीत भी पाश्चात्य विद्वानों को जचता नहीं था। इसके बचाव में पहले राजा सर सौरीन्द्र मोहन **टागोर** ने और सर विलियम् **जोन्स्** ने कुछ अवश्य कहा है, किन्तु वह शास्त्रप्रमाणित और प्रयोगसिद्ध नहीं था। महाराष्ट्र के एक रिटायर्ड डेप्युटी कलेक्टर रावसाहेब **देवल** भी इस प्रयत्न में थे। जब आप प्रसिद्ध सुरीले गायक मरहूम **अब्दुल करीम खाँ** के सहवास में आये, तब उनका गाना सुनकर और

उनके साथ चर्चा करने पर अपने संगीत में श्रुतियाँ लगती हैं, इस बात का विश्वास उनको हो गया। खाँ साहेब भिन्न भिन्न रागों में अलग-अलग तरतीव्रादि स्वर गाकर बताते थे, जिसे डायाकॉर्ड पर नापने का भला-बुरा प्रयत्न श्री देवलने किया और उस पर से अपने प्राचीन संगीत-ग्रंथों में से पाश्चात्यों के संशोधित सप्तक-मेजर तथा मायनर-एवं २२ श्रुतियों के स्थान गणित सिद्ध आन्दोलन संख्याओं द्वारा निकाल कर बताने का प्रयत्न उन्होंने किया और तत्संबन्धित अंग्रेजी में एक पुस्तक लिखी। श्री देवल के ही प्रयत्नों को लेकर उनके एक अंग्रेज मित्र और सेशन जज्ज श्री. क्लेमेंटस्‌ने उन्हीं विचारों पर कुछ सुधार कर इसी विषय पर एक अच्छी पुस्तक लिखी। इन लोगोंने श्रुति-सिद्धान्त के प्रचार के लिये एक संस्था की स्थापना भी की और जगह-जगह इस विषय पर व्याख्यान देने जाते थे, जिसमें मरहूम खाँ साहेब अब्दुल करीम खाँ भिन्न भिन्न रागों मे प्रयुक्त श्रुतियों को प्रात्यक्षिक रूप में गा कर बताते थे। खाँ साहेब अब्दुल करीम खाँ जिन जिन रागों में जो जो श्रुतियाँ गाते थे वही डायाकॉर्ड पर नापकर आन्दोलन संख्याओं में दी है, श्री क्लेमेन्टस्‌ ने स्पष्ट लिखा है (Introd. to st of Ind. M. p p. 4, 7, 17, etc.)। किन्तु यह ध्यान में रखना चाहिये कि सूक्ष्म स्वर नापने के लिये डायाकॉर्ड योग्य साधन नहीं है (Helmholtz p. 523), इस पर भी क्या क्लेमेन्टस, क्या उनका अनुकरण करनेवाले बाद के सभी लेखकों का मुख्य आधार गणित ही रहा। वरन्‌ एक गायक के ('from a single singer') गाने में की नापी हुई 'श्रुति' अन्य गायकों को मान्य भी न हो सके, या उसके आधार पर से कोई सिद्धान्त प्रस्थापित करना अत्युक्त भी होगा (Fox-strangways p. 125)। किन्तु एक ही गायक का सहारा लेने में क्लेमेन्टस्‌ का कोई दोष न था, क्यों कि श्रुतियों पर बातें करनेवाले गायक-वादक उस समय भी बहुत थे परन्तु जब इन श्रुतियों को गाकर बताने का प्रसंग जब उन पर आता तब कोई न कोई बहाना निकालकर या तो 'एक दो तीन' होते थे या तो फिर अब्दुलकरीम खाँ का ही नाम बताते थे। अस्तु। गायन में से 'श्रुति' नापने का प्रयत्न श्री देवलने किया, अन्य लेखकों ने उतना भी नहीं किया, नीरी गणित शास्त्र की मोड़-तोड़ ही करते रहे।

[बाद में 'प्रोफेसर' कहलाये गये स्व. आचरेकर, डायकॉर्ड उठाने के लिये देवल-क्लेमेन्टस्‌ ने रखे थे, थोड़ा-बहुत सितार वादन सीखकर मास्टर बने, संस्कृत या अंग्रेजी बिलकुल समझते नहीं थे, तब भी इधर-उधर की मदद लेकर 'श्रुति' पर लिखने लगे। स्व. देवल के श्रुतियों में फेर-बदल करके क्लेमेंटस्‌ ने लिखा; क्लेमेंटस्‌ की मरम्मत प्रो. आचरेकरने की। 'भारतीय संगीत' के लेखक स्व. मुले की भी वही हालत थी; उन्होंने श्रुति विषय प्रो. आचरेकर से लिया। इसके बादके श्रुति-पंडित श्री. फिरोजफ्रामजी ने भी अधिकतर आधार आचरेकर का ही लिया है। दूसरे श्रुति-स्वरपंडित ॲलन डानियल्‌यू ने क्लेमेन्टस्‌ और फ्रामजी से बहुत कुछ लिया है, लेकिन इन सभी लेखकों से डानियल्‌यू की पुस्तक ('Studies in Musical Scales') बहुत ही अंठ-संट विधानों से और काल्पनिक ('आध्यात्मिक') अनावश्यक गप्पों से भरी हुई है। पं ओंकारनाथ की 'प्रणव-भारती' नामक पुस्तक में बहुत से विषय श्री. मुले की 'भारतीय संगीत' से लिये हुए हैं। सारांश, श्रुति पंडितों की यह अंध-परम्परा श्री. देवल से शुरू हो गई है। मुख्यतः क्लेमेंटस्‌ के प्रतिपादन में कुछ सुधार करके श्रुतिविषयपर हमारे एक मित्र श्री. पटवर्धन (इंजिनियर) 'संगीत-कला-विहार' मासिक में आज-कल लिख रहे हैं। उनके विवेचन में भी वही पुरानी अड़चनें आयी हुई मालूम होती हैं!]

ध्यान में रखना चाहिये कि देवल-क्लेमेन्टस्‌ के श्रुति-संशोधन कार्य में दोस्ती के नाते खाँ. सा. अब्दुल

करीम खाँ ने सहकार दिया, तो भी उन लोगोंका ग्रंथोक्त २२ श्रुतिसिद्धान्त अब्दुल करीम खाँ को सम्मत नहीं था। खाँ साहेब की लिखी हुई 'संगीत प्रकाश' (ई. स. १९११) पुस्तक में उन्होंने अपने मतानुसार २७ श्रुतियाँ होने के बारे में लिखा है (पृ. १) और कहा है कि मींड-बहलावे की क्रिया से अर्थात् हिलते हुवे, अलग-अलग रागों में लगने हुवे सूक्ष्म स्वर (स्वर-कम्प), वही श्रुतियाँ हैं। यानि श्रुतियाँ खड़ी (स्थिर) नहीं लगती हैं; खड़ी लगाने से वे बेसुरी मालूम होंगी, स्वर खड़े (स्थिर और दीर्घ) लगा सकते हो, श्रुतियाँ कम्पनरूप, 'कन-रूप' यानि 'छू जाना', 'लपेट में लेना' आदि क्रियारूप होती हैं। प्राचीन पंडितों ने भी कहा है कि श्रुति 'अनुरणन' नहीं होती; स्वर 'अनुरणन' (स्थिरता और दीर्घता) होता है। यह बात खाँ साहेब की व्याख्या से मिलती-जुलती है। जो कि (जैसा कि आगे चलकर बताया जायगा) प्राचीन पंडितों की श्रुतियाँ, रागविशिष्ट स्वर नहीं थीं, बल्कि स्वरान्तरों को बताने के लिये एक स्थूल और काल्पनिक नाप—प्रमाण था।

**मेजरटोनः** ४ श्रुतिवाला स्वर, **मायनरटोन** ३ श्रुति, **सेमिटोनः** २ श्रुति, यह कल्पना सर्व प्रथम विलियम जोन्स्‌ने (ई. स. १८८०) निकाली, ऐसा जान पड़ता है। सितार पर के बिलावल ठाठ के पर्दों को देखकर सा, ४ रे, रे, ३ ग और ग, २ म, इस प्रकार अंदाजी श्रुत्यंतर की कल्पना प्राचीन ग्रंथकारों ने की होगी, ऐसा जोन्स् ने तर्क किया। इस तर्क में जो दो भूलें उन्होंने की, वे इस वे इस प्रकार हैं:— (१) प्राचीन षड्जग्राम को वे बिलावल ठाठ (major mode) समझे, (२) और स्वर की श्रुतियाँ, स्वर के आगे मानने की कल्पना को शास्त्रीय रीति से **पॅटर्सन्** ने सजाया। लेकिन उसी समय यह इशारा भी कर दिया कि ४ श्रुति=मेजर टोन ($\frac{9}{8}$) आदि प्रमाणों को कोई गणितसिद्ध न समझे! "Not as being mathematically just but as means of representing to the eye. Mathematical calculation is out of question". (J. D. Paterson—"The Gramas or musical Scales" pp. 4, 5) अब जोन्स्-पॅटर्सन ने दी हुई यह अमूल्य कल्पना जिनको आगे दौड़ानी थी, उनको पहले तो यह ज़रूरी था कि उसमें बताई हुई स्वर के आगे की श्रुति-संख्या स्वर के पीछे किसी तरह रखी जाती। इसके दो उपाय शक्य थे :— (१) यह मानना कि बिलावल का ऋषभ प्राचीन पंडितों का षड्ज था; (२) या प्राचीन (काफी ठाठका) निषाद आज का षड्ज हुआ। इन दोनों घटनाओं में से किसी एक को ऐतिहासिक आधार बिना कैसे माना जाय? विशेषतः अंग्रेजी वाचकों का समाधान ऐतिहासिक आधार बिना कर नहीं सकते। इसलिये क्लेमेन्टस्‌ने उपरोक्त में से पहिला उपाय स्वीकार कर उसे ऐतिहासिक आधार दिया है कि "कॅप्टन् डे के वर्णनानुसार कई (दाक्षिणात्य) वीणाओं पर जोड़की तारों को ऋषभ-धैवत में मिलाई हुई पायी जाती थी अथवा मिलाते थे" ("The drone used was almost invariably dha+and ri+combined these were probably the notes given by the tambura. The wire upon which the melody was played was ri +. (Intro. to study of Indian Music, p 47; 5; 75)

क्लेमेन्टस् के शिष्य श्री. आचरेकर को यह ऐतिहासिक आधार न जचा; किसी भी आधार के बिना "प्राचीन निषाद का प्रचलित षड्ज हुआ" यह दूसरा मार्ग निकालने का उनको कम साहस का मालूम हुवा। लेकिन निषाद का एका एक षड्ज होने की यह जबरदस्त क्रांति किस धरणीकम्प से कब और कैसी हुई, यह वे खुद भी तो जानते न थे!

क्लेमेन्टस् के ही सिद्धान्त में थोड़ा-बहुत हेर-फेर कर बाद के सभी श्रुति-संशोधकोंने ले लिये हैं, उनमें कुछ सुधार भी किया है। तो भी इस विषय में अब भी क्लेमेंन्टस् की पुस्तक अजोड़ और अमूल्य ही रही है। यह केवल उसमें वर्णित श्रुति—सिद्धान्त के लिये ही नहीं किन्तु इसलिये कि प्राचीन

भारतीय संगीत की कई बातों का-मूर्छना, न्यास, जाति आदि प्रक्रियाओं का-सर्वप्रथम स्पष्टीकरण क्लेमेन्टस् की पुस्तक में ही कुछ पाया जाना है। 'स्वर-साधारण' प्रकरण का उन्होंने गलत अर्थ लगाया है, जिससे बाद के सभी लेखक चक्कर में पड गये हैं। अस्तु। इतनी खटपट के बाद भी २२ श्रुतियों को सिद्ध करने में क्लेमेन्टस् असफल ही रहे और वही दशा उनके बाद के लेखकों की भी हुई है।

### भारतीय संगीत का विकासक्रम

प्रत्येक विषय की उन्नति में विकासक्रम मानने के लिये इतिहास और आज का विज्ञान ( Science ) विवश करता है। अपना आज का संगीत-शास्त्र और संगीत-कला भी विकास के रास्ते चली आयी है। भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के अन्तर्गत आया हुआ संगीत विषय प्राचीन संगीत कहा जाता है उसी का और अपने समय के संगीत का वर्णन रत्नाकर में शार्ङ्गदेव ने किया है। इन दोनों ग्रंथों को पढ़ने पर मालूम होता है कि भरत की संगीत प्रणाली में रत्नाकर के समय कई फेरबदल हुवे थे। जिस प्रकार भरत-संगीत की कई बातें, उस समय प्रचलित न होते हुवे भी शार्ङ्गदेव ने अपने ग्रंथ संगीत रत्नाकर में ले ली हैं, उसी प्रकार भरत ने भी अपने ग्रंथ नाट्यशास्त्र में नारदमुनि के समय के संगीत के विषयों को अपने समय के संगीत के साथ जोड़ दिये हैं। अभी हाल के कई संगीत के संस्कृत ग्रंथकारों ने जिस प्रकार प्राचीन एवं अर्वाचीन संगीत का बिना समझे-बूझे मिश्रण किया है, उसी प्रकार नारद-संगीत की कई बातें न समझकर भरतने संग्रहित की होंगी। इनमें से कौन से सिद्धान्त नारद-संगीत के हैं और कौन से भरत-संगीत के हैं, यह अलग अलग करना, कम से कम, मेरे लिये कठिन अवश्य है। नारद के समय में ही (लगभग ई. स. २००) गांधारग्राम प्रचार में से उड़ गया था (ना. शि. २।७) किन्तु उसका कारण क्या था, इस बात का विचार कोई श्रुति-पंडित क्यों नहीं करते ? नारद के समय से ही (साम-संगीत में) 'श्रुति' की कल्पना प्रारंभ हुई थी परन्तु वह कुछ और अर्थ में उपयुक्त थी, जिसका कि बाद में रूपान्तर हुवा। रत्नाकर-वर्णित साधारण और च्युतादि विकृत-स्वरों का उल्लेख भरत ने नहीं किया है। प्रत्येक मूर्छना षड्ज या मध्यम से प्रारंभ करने की प्रथा रत्नाकर के पूर्व से ही रूढ़ हुई थी, जो कि नई न थी। उसी प्रकार जाति-मूर्छनादि भिन्नभिन्नरूप में प्रस्थापित करके अलग अलग ठाठ निकालने की प्रथा रत्नाकर के बाद (और कल्लिनाथ से पूर्व) एवं सप्तक में कोमल-तीव्रादि १२ स्वरों के स्थान निश्चित होने के कारण बेकार मालूम हुवा जिससे वह निबद्ध हो गया। संगीत का यह सब स्वाभाविक विकासक्रम था। प्राणीसृष्टि में वानर से मनुष्य का विकास हुवा; यही दशा प्रत्येक देश के संगीत की भी हुई। मूर्च्छना, अंश, न्यास जाति आदि प्रक्रिया प्राचीन ग्रीक-ईराणी-अरबी संगीत में भी प्रचलित थी, आखिर ईराणी संगीत में लगभग १२ वें शतक में १२ स्वरों की संगीत पद्धति चालू हुई, उसी दरम्यान भारत में भी वह स्वीकृत हो गई। सारांश, विकासक्रम को ध्यान में रखकर चिकित्सा बुद्धि से अन्ध श्रद्धा और पक्षपात दूर कर, संशोधन होना चाहिये। पाश्चात्य विद्वानों की और अपने देश के विद्वानों में पं. भातखण्डे की संशोधन-पद्धति इसी प्रकार की थी। 'बाबा वाक्यं' की नहीं।

प्राचीन संगीत-ग्रंथों में प्राचीन-अर्वाचीन का मिश्रण हुआ है, यह बात ध्यान में लेकर और प्राचीन-अर्वाचीन पृथक कर उसका संशोधन होना चाहिये। इस कार्य में चीरफाड करनेवाले निर्मल बुद्धिवाद का काम है, अन्धश्रद्धा का नहीं। भगवान् के और खुदाताला के भक्त मानते हैं कि प्रारंभ से ही भगवानूने सभी सृष्टि उत्तम और सम्पूर्ण बनाई है, जिसमें ताडवृक्ष के जितने ऊंचे आदमी पहले थे और अब बैंगन के पेड़पर सीढी लगाकर चढ़नेवाले नाटे (ठिंगने) हो रहे हैं। उसी प्रकार संगीत-भक्त मानते हैं कि भरत के समय का संगीतशास्त्र सर्वांगपरिपूर्ण था और भरत-

संगीत में सूक्ष्मातिसूक्ष्म स्वर भी गाये जाते थे; रत्नाकर के समय में उससे स्थूल एवं आजकल के कलियुग में बिलकुल ही स्थूल स्वर गाये जा रहे हैं। लेकिन विकासक्रम का इतिहास इस उपरोक्त कथन के बिलकुल उलटा कह रहा है। कुछ भी हो, अंधश्रद्धा या भावनावशता छोड़कर ग्रंथों की छानबीन कर के ग्रंथ-वचनों का सरल अर्थ जो निकल सके, उतना ही लेना चाहिये। जिस प्रकार भगवद्गीता में से मतप्रचार के लिये अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, द्वैत, कर्ममार्ग, भक्तिमार्ग आदि के अनेक अर्थ निकाले गये हैं, उसी प्रकार प्राचीन संगीत-ग्रंथों के बारे में न होना चाहिये। लेकिन ग्रंथों का वर्णन संदिग्ध होने के कारण खेंचातानी करने को अवकाश मिलता है। प्रत्येक श्रुति-संशोधक ने यही तो किया है।

ऊपर थोड़ा विषयान्तर करके श्रुति-संशोधन का इतिहास और संगीत-विकासक्रम का मत मैंने बतलाया है, जिससे अपना परीक्षण-कार्य कुछ सरल एवं सहल बन जायगा। अब 'प्रणव-भारती' में वर्णित एक एक विषय को देखें।

### 'प्रणव-भारती' संग्रह-ग्रंथ है

श्रुति और उसके आनुषंगिक विषय-ग्राम, मूर्च्छना, तान, अंश, न्यास, सारणा, जाति, आदि-पर आजतक अनेक लेखकों ने लिखा है। 'प्रणव-भारती' के लगभग सभी विषय अन्य लेखकों से लिये हुवे हैं। अतिरिक्त इसके, यह ग्रंथ विशेषतः 'संग्रह-ग्रंथ' होने के कारण इसमें कई स्थानों पर परस्पर विरुद्ध प्रतिपादन आया है। श्रुति, मूर्च्छना, ग्राम, सारणा और जाति, ये विषय स्व. मूले के 'भारतीय संगीत' पुस्तक में से लिये गये हैं, कई जगह मूलेजी का उल्लेख ग्रंथकर्ता ने किया भी है। 'प्रणव-भारती' के २७५ पृष्ठों में से ६० से २७५ तक इस प्रकार स्व. मूले की पुस्तक का लगभग भाषांतर ही आया है, ऐसा कहा जा सकता है। उसमें का प्रतिपादन कई जगह पौनः पौन्य आदि से लम्बाया है, जो कि ग्रंथकर्ता का अपना अवश्य है। बीच के पृष्ठ ११६ से १६६ तक रत्नाकर, रामामात्य, सोमनाथ, अहोबल आदि ग्रंथों के स्वरप्रकरण की चर्चा है, जो कि बहुतांश पं. भातखण्डेजी से ही ली है। आगे के पृष्ठ १६७ से २०० तक पं. भातखंडे ने की हुई श्रुति-चर्चा और उसपर ग्रंथकर्ताका उत्तर दिया हुआ है। ग्रंथ के कई पृष्ठ पौनः पौन्य, आत्माश्लाघा अनुभव, वाचकों को निवेदन, बकवास आदि से भर दिये हैं। उदा. पृष्ठ ४६, ६७, ७८ ९५, २०४ आदि।

ग्रंथ के पृष्ठ ६० तक का विभाग— "नाद, योग, सुषुम्ना, परापश्यन्ती०, स्फोट, 'ध्वनि', "अईऊ = सरेग," नपुंसक स्वर, श्रुति एक या अनेक, कारण या कार्य, कृष्ण भगवान् का वेणु-वादन और कालिया-मर्दन सर्प के कान, रागों से रोगचिकित्सा, Music is Vibration; Vibration is motion ('मोशन' का डॉक्टरी अर्थ यहाँ अभिप्रेत न होगा!), मलहार से वर्षा, दीपक से दिया-बत्ती, संगीत से इमारतें-पुल आदि गिराना, ऐसी ऐसी 'गुलबंकावली' की कथाओं में लगाकर आखिर "संगीत ॲटमबॉंब से भी अधिक शक्तिशालि है" यहाँ तक संगीत को भयानक बनाने की गप्पें लगाई हुई हैं। आजकल ॲटम्-बॉम्ब का ज़माना है और प्रत्येक देश की सरकार ॲटम्-बॉम्ब बनाने के लिये अब्जों रुपये खर्च करती है। अब हमारे संगीत-मार्तंड, संगीत-सम्राट, प्राचार्यों का सुझाव है कि यदि बिचारे एक गवैय्ये को सिर्फ एक तानपूरा बगलमें दबाकर लढ़ाई के मैदान में छोड़ दिया जाय, तो वह केवल 'बूम-बराड़े' से ॲटम्-बॉम्ब का पानी-पानी कर उसे गला सकता है। लढ़ाई के डर के मारे हमारे पंत-प्रधान अंगदशिष्टाई करते हुवे व्यर्थ ही यूरप का दौरा लगा रहे हैं। अरे! हमारे संगीत-मार्तंडों को अवसर तो दें, फिर देखें कि वे अपने श्रुति-स्वरों के बम्ब-गोलों से एक मिनट में रशिया-अमेरिका को किस प्रकार हरा सकते हैं! पर क्या फायदा? कोई सुनें तब न? ... खैर। संगीत ॲटम-बॉम्ब से भी भयानक है, यह समझ-

कर कोई श्रोता या विद्यार्थी भय के कारण संगीत सुनना-सीखना छोड़ न दे! ये बॉम्ब यानि गोले अवश्य हैं, परन्तु ये हमारे पंडितजी के गप्प-गोले हैं।

## नादोत्पत्ति

संगीतोपयोगी ध्वनि ( Sound ) के विषय में तथा कण्ठ-नलिका द्वारा स्वरोपत्ति के विषय में आधुनिक विज्ञानशास्त्र ने पर्याप्त खोज की है, जो पाठ्यपुस्तक में देना उचित है, 'प्रणव-भारती' जैसे पुस्तक में नहीं। वरन्, ऐसी बातें देना ही हो तो "नकारः प्राण इत्याहुः०", "यदुक्तं ब्रह्मणः स्थानं०", "आत्मा विवक्षमाणोऽयं०" "सूक्ष्मो नादो गुहा-वासी०" इत्यादि अर्थहीन गप्पों से ग्रंथ भरने में क्या फायदा? पाण्डित्य दर्शाने के हेतु से ऐसा किया होगा, परन्तु आधुनिक वाचक इसे उलटाही समझते हैं।

## श्रुति एकानेक, कार्य-कारण?

पृष्ठ ३८ से ५४ तक 'श्रु धातु', श्रुति एक, बाईस, छासठ या अनंत, इत्यादि मतंग मत, श्रुति के नाम, जाति, रस, नारदोक्त श्रुति, २२ नाड़िओं में से श्रुत्युत्पत्ति, इन विषयों की चर्चा दी हुई है, जो अनावश्यक (व्यर्थ) मालूम होगी। क्लेमेंटस् आदि लेखकोंने, श्रुति कार्य या कारण, इसकी चर्चा क्यों नहीं की, इस बात का पंडितजी को आश्चर्य हुवा है। ऐसी शुष्क चर्चा नैय्यायिक पहले करते थे, आधुनिक लोग इसको डाहपन नहीं समझते।

## कोहल कथित ६६ श्रुतियाँ

मतंग के समय में श्रुति-संख्या के बारे में कई मतभेद प्रसिद्ध थे, उन्हें समझाते हुए, उसका अपना एक श्रुतिका निजी मत, भरतोक्त २२ श्रुति का मत, कोहल का ६६ श्रुति का मत, और अन्यों का अनन्त श्रुति होने का मत, इस प्रकार कई मतभेदों को मतंग ने बतलाये हैं। इनमें से कोहल मतानुसार ६६ श्रुतियाँ ( तीनों सप्तकों में २२ श्रुतियों का ही पुनरावर्तन होने के कारण ही ) सिद्ध होती हैं, इसका स्पष्टीकरण स्वयं मतंगने ही किया है और जो 'प्रणव-भारती' के पृष्ठ ४१ पर दिया भी है। तब भी $\frac{८१}{८०}$ मूल्य के वगैरेह ६५ श्रुत्यन्तरों में तारषड्जकी एक श्रुति मिलाकर बनाई हुई ६६ श्रुतियाँ, पाश्चात्यों ने खोजी हुई, हमारे पंडितजीने दे कर कोहलादि आचार्यों की तारीफ ही की है कि "भरत के पुरोगामी कोहलादि आचार्यों ने जिन ६६ श्रुतियों का उल्लेख किया है वह निराधार कल्पना नहीं है, अपितु उन पारदर्शी महर्षियों के...इत्यादि को सिद्ध करके ही अपने सिद्धान्तों की स्थापना की होगी, ऐसा हम दृढ़ अनुमान कर सकते हैं" ( पृ. ४१ )। गणिताधारित स्वरशास्त्र आधुनिक पाश्चिमात्यों की देन है, वह प्राचीन विद्वानों को मालूम न था, न हो सकता था, यह आगे बतलायेंगे। लेकिन तारषड्ज की एक श्रुति मिलाकर ६६ संख्या बना लेना, यह गणितशास्त्र भी नहीं है और स्वरशास्त्र भी नहीं है। फिर, तीन बार २२ श्रुतियाँ लेने से ६६ श्रुतियों की गिनती होने का स्पष्टीकरण जब प्राचीन विद्वानों का ही है, तब आधुनिक गणितागत वह ६६ 'श्रुतियाँ' कैसी हो सकती हैं? भिन्न भिन्न मतों का संग्रह एवं परस्पर-विरोध, यह तो 'प्रणव-भारती' का वैशिष्ट्य है।

## 'अन्तर श्रुति' का पांडित्य

मतंग मुनि ने विश्वावसु का एक श्लोक उद्धृत किया है, जिसमें का महत्त्व का भाग है:—

सा (श्रुतिः) चैका; द्विविधा ज्ञेया स्वरान्तरविभागतः॥
....अन्तः श्रुतिविवर्तिन्यो ह्यन्तरश्रुतयो मताः। ( बृ. दे. )
( इसका 'अन्तः स्वरविवर्तिन्यः' पाठभेद मिलता है जो सिंहभूपाल ने दिया है और सुयोग्य लगता है। ) अब उपर्युक्त श्लोक का अर्थ होता है:— "श्रुति एक ( जाति की ) हो कर भी दो प्रकार की होती है, ( १ ) स्वररूप और ( २ ) 'अन्तर' रूप। बीच में (स्वरों के) २ ही हुई श्रुतियाँ 'अन्तर श्रुति' कहलाती है।" संगीत सारामृतकार ने भी अन्तर-श्रुति का अर्थ

'विकृत स्वररूपाः' इसी प्रकार किया है। अब इसी श्लोक का हमारे पंडितजी ने किया हुवा अर्थ पढ़िये:—

... एक स्वर श्रुति, जो कि स्वरों के अंतर को निदर्शित करती है और दूसरी अंतर श्रुति जो श्रुतिओं के परस्पर अंतर को सूचित करती हैं।" "२२ श्रुतियाँ सप्तस्वरोंके नियत अंतर में विभाजित हैं, इसलिये उन्हें **स्वरगता श्रुति** कहा। और जो श्रुतियाँ इन २२ श्रुतिओं के बीच में जो सूक्ष्म अन्तर है, उन्हें निदर्शित करती हैं, वे **अन्तरश्रुति** कहलाती हैं।...शेष १५ (२२–७) श्रुतिओं को सप्त स्वरों के परस्पर अंतर की निदर्शक मानना भ्रान्त प्रवृत्ति हो सकती है।...२२ श्रुतिओं को शास्त्रकारों ने **स्वरश्रुति** के रूप में स्वीकार किया और उनके (यानि २२ के—ले०) मध्यगत सूक्ष्म ध्वनिओं को **अन्तरश्रुति** के नाम से अभिहित किया। तारें मिलाते समय श्रुतिओं से भी सूक्ष्मतर ध्वनि का अन्तर हम प्रत्यक्षरूप से सुन पाते हैं...इस प्रकार दो श्रुतिओं के बीच में...तीन तीन ध्वनि मानने से (२२ × ३ =६६) कोहल की ६६ संख्या सिद्ध होती हैं।...इन्हीं सूक्ष्म ध्वनिओं का मींड-घसीट में गायक वादक प्रयोग करते हैं।..."

यही पंडितजी कहते हैं कि २२ श्रुतियाँ (या उनमें से कई) "गमकादि प्रयोग विशेष में गुप्त रूप से" रहती हैं (पृ. ५६) और फिर भी कहते हैं कि "कोई यह कहे कि मींड में इनका (२२ से ज्यादा सूक्ष्मतर ध्वनिओं का—ले०) उपयोग होता है, तो वह कथन तर्कसिद्ध नहीं है, क्यों कि मींड में तो नाद कभी पृथक् नहीं लिया जाता।" (पृ. ४०, ४१, ४२)

अपने 'पंडित' लोग शब्दच्छल करके न स्वयं समझे, न दूसरा समझे, इस तरह सीधेसाधे वचनों के कैसे दीर्घशंकायुक्त अर्थानर्थ निकाल कर प्राचीन ग्रंथों को संकट में डालते हैं, इसका यह एक उदाहरण है। फिर 'मींड' में से २२ श्रुति या उससे सूक्ष्म 'अन्तरश्रुति' निकालना और फिर उसको मना करना, यह अत्यन्त चापल्य का बुद्धिकौशल्य भी उपरोक्त विवेचन में किया हुआ है। इस तरह के कई उटपटांग विवेचनों से 'प्रणव-भारती' के पृष्ठ भर दिये गये हैं, जिसे पढ़ने से मज़ा तो अवश्य आती है! इस तरह 'अन्तरश्रुति' का विपर्यास करने के लिये इतना परिश्रम उठाने से पंडितजी के श्रुतिसिद्धान्त को किस प्रकार की मदद होती है, समझ में नहीं आता। इतना सब कंठशोष, केवल अपना पांडित्य दर्शाने के लिये, किया भी होगा जिससे 'पंडित' यह उपाधि किसी प्रकार सार्थ हो जाय!

(क्रमशः...)

# पुस्तक – परिचय

'राग--पराग' – सुमधुर हिन्दी-गीतों की एक सचित्र तथा स्वर-लिपि सहित पुस्तिका। रचयिता, मुद्रक तथा प्रकाशक: गुरु ज्ञान प्रकाश शर्मन्, ज्ञानायतन प्रकाशन, २० मेयो रोड, फोर्ट, बम्बई-१। उषा–प्रिन्टर्स, ६ टॅलो रोड, बम्बई— १। (मूल्य: रु. २·५० नये पैसे)

इस सर्वांगीण सुन्दर संगीत—पुस्तिका में चौदह हिंन्दी गीतों का सुरुचिपूर्ण चयन किया गया है। साथ ही, भारतीय संगीत पद्धति की कुछ राग- रागिनियाँ तथा धुनों की स्वर-लिपियाँ एक अभूतपूर्व तथा आधुनिक शैली के अनुसार दी गई हैं। गीतों का विषय राष्ट्रीयता भावनाओं से ओत-प्रोत है। ये विशेषतः विद्यार्थियों के लिए अत्यन्त उपयोगी, शिक्षाप्रद तथा मनोरञ्जक हैं। सरल गीतों में विमल भावों का एक अनूठा सामंजस्य है, जिन्हें नौसिख बड़ी सुगमता से सीखकर एक अतीव आनन्द का अनुभव कर सकते हैं। लोग-गीतों की सांस्कृतिक छाप के अतिरिक्त, इन गीतों में प्राचीन पद्धति तथा नियमों का, ताल-स्वर के क्रमों का, और राष्ट्रभाषा की प्रांजलता का पूरी तरह ध्यान रखा गया है। क्या छोटे, क्या बड़े, सभी श्रेणियों के लोग, इस पुस्तिका से, अपने अपने भाव तथा रुचि के अनुसार, लाभ उठा सकते हैं।

'राग-पराग' के रचयिता गुरुज्ञान प्रकाश, एक जर्मन दार्शनिक होते हुए भी, हिन्दी तथा संस्कृत के धुरंधर विद्वान् तथा लेखक हैं। इतना ही नहीं, आप भारतीय संस्कृति, कला तथा साहित्य के अनन्य पुजारी हैं। आपका यह प्रयास, भारतीय-संगीत के क्षेत्र में, एक नवीन विचार-धारा के साथ ही साथ, एक उच्च कोटि की शब्दकारिता तथा स्वरलिपि का ज्वलन्त दृष्टान्त उपस्थित करता है। अर्थात् प्राचीन पद्धति को नई शैली में ढालकर 'राग-पराग' ने सोने में सुगंध का सा काम कर दिया है।

इसकी छपाई-सफाई इतनी सुन्दर तथा हृदय-ग्राही है कि देखते ही बनता है। 'राग-पराग' का यह सर्व प्रथम भाग है, अन्य भागों को क्रमशः प्रकाशित करने का आयोजन गुरु ज्ञान प्रकाशजी बड़े परिश्रम से कर रहे हैं।

आशा है कि 'राग-पराग' की अपूर्व सुगंधि चारों ओर फैलकर भारतीय संगीत के प्रेमियों को मुग्ध करने में पूर्ण रूपसे सफलीभूत होगी और भारत के बालक तथा बालिकाएँ इसके गीतों को सामूहिक-समारोहों के अवसरों पर गा-गाकर हर्षोत्फुल्ल होंगे।

—कॅप्टन रत्नाम्बर दत्त चंदोला

# समाचार

( हमारे संवाद दाताओं द्वारा प्राप्त )

## जबलपूर

### संगीत समाज, जबलपूर, की ओर से शोकप्रस्ताव

रविवार दि. ३०-६-५७ की शाम को स्थानीय भातखंडे संगीत महाविद्यालय में संगीत समाज द्वारा एक सभा बुलाई गई जिसमें सुप्रसिद्ध मृदंगाचार्य स्व. श्री गोविन्दराव बऱ्हाणपूरकरजी के निधन पर एक शोक प्रस्ताव पास किया गया और तत्पश्चात् उपस्थित सदस्योंने दो मिनट के **मौनव्रत से दिवंगत आत्मा की शान्ति** हेतु ईश्वर से प्रार्थना की।

### संगीत समाज के कार्यकारिणी मंडळ का निर्वाचन

दि. ३०-६-५७ की शाम को शोक सभा के पश्चात् समाज की सर्व-साधारण सभा भरवाई गई जिसमें कार्यकारिणी मंडळ के सदस्यों का निर्वाचन किया गया, जो कि इस प्रकार है:-- अध्यक्ष— श्री सुशील कुमार पटैरिया, उपाध्यक्ष—श्री. स. भ. देशपांडे, मंत्री—श्री रा. द. धनोप्या, उपमंत्री—श्री. मधुकरराव पाठक, कोषाध्यक्ष—श्री बी. टी. रानडे, प्रकाशनाधिकारी—श्री शरद् तैलंग, सदस्यः सौ. गायत्री नायक, सौ. सुनन्दा देव. श्री मोरोणे, श्री. बाबूराव पंचभाई, श्री ब. स. शंभरकर, श्री सूरज प्रसाद चौरासिया एवं श्री. गंगराडे।

### संगीत समाज की ओर से गुरुपूर्णिमा महोत्सव

रविवार दिनांक १४-७-५७ को स्थानीय भातखंडे संगीत महाविद्यालय में संगीत समाज एवं भातखंडे संगीत महाविद्यालय द्वारा सम्मिलित गुरु-पूर्णिमा महोत्सव नगर के सुप्रसिद्ध एवं महान् संगीतप्रेमी नागरिक श्रीमान् सुशील कुमार पटैरिया की अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ। कार्यक्रम सरस्वती-वंदना और गुरुपूजन से आरंभ हुआ। तत्पश्चात् नगर के विख्यात सितार-वादक श्री. सुन्दरलाल सोनी के सुपुत्र कुमार रूपचन्द सोनी का परिचय कराया गया एवं बाद में इस बाल कलाकार ने अपने सितार वादन से श्रोताओं को मंत्रमुग्ध कर दिया। इसके बाद नागपूर नगर के भातखंडे संगीत महाविद्यालय के प्राचार्य श्री प्रभाकररावजी खर्डेनवीस के लघुभ्राता श्री खर्डेनवीस एवं प्राचार्य देशपाण्डेजी ने अपना गायन प्रस्तुत किया। जो कि श्रोताओं को काफी रोचक प्रतीत हुआ। इस प्रकार यह महोत्सव सम्पन्न हुवा।

इस कार्यक्रम में कामठी नगर के Dy. D. S. P. की धर्मपत्नी श्रीमती मालती गाडगीळ ने भातखंडे संगीत महाविद्यालय, जबलपूर, के भवन निर्माण हेतु रु. ५०१ का दान घोषित किया। इस दान के लिये प्राचार्य श्री. स. भ. देशपांडेजी ने श्रीमान् गाडगीळ साहेब एवं श्रीमती गाडगीळ को स्वतः और महाविद्यालय की ओर से हार्दिक धन्यवाद दिये।

## बम्बई

### भारतीय संगित शिक्षापीठ

स्थानीय भारतीय विद्याभवन के भारतीय संगीत शिक्षापीठ द्वारा संस्थापित 'संगीतवृन्द' की ओर से दिनांक १७ अगस्त १९५७ को खाँसाहेब अमीरखाँ का गायन आयोजित किया गया था। इस कार्यक्रम में 'संगीत वृन्द' के सदस्यों के अतिरिक्त कुछ अतिथि-सदस्य भी उपस्थित थे। श्री. अमीरखाँ ने इस कार्यक्रम में यमन, रागेश्री, अड़ाना, आभोगी, दरबारी कान्हड़ा, सूहा-सुघराई इत्यादि रागों की अवतरणा की। कार्यक्रम लगभग ४ घंटे तक चलता रहा जिसे उपस्थित श्रोताओं ने काफी पसंद किया।

### नागपूर चतुर संगीत महाविद्यालय द्वारा आयोजित पं. भातखंडे पुण्यतिथि समारोह

प्रतिवर्षानुसार इस वर्ष भी स्थानीय चतुर संगीत महाविद्यालय द्वारा दिनांक २८।८।१९५७ को कै. पं. वि. ना. भातखंडे जी की २१ वी पुण्यतिथि के उपलक्ष में प्रातः ८॥ से संगीत कार्यक्रम का आयोजन किया गया था। इस समारोह में साहित्याचार्य श्री. बाळशास्त्री हरदासजी ने अध्यक्षस्थान ग्रहण

किया था। कार्यक्रम डॉ. रातंजनकर द्वारा रचित 'हंसारूढ़ा...' इस सरस्वती-वंदनासे प्रारंभ हुआ। तदनंतर लखनऊ के श्री. गो. ना. नातू द्वारा रचित 'प्रणिपात है मेरो चतुर चरनन में' इस गीत के निनाद में पंडितजी की प्रतिमा का पूजन व पुष्पाहार समर्पण किया गया। तत्पश्चात् स्वागत गीत, स्थानीय अंध-विद्यालय द्वारा प्रस्तुत वाद्यवृंद, च. सं. म. वि. के प्राध्यापक श्री. कोलबा पिंपळघरे का मृदंग-वादन व श्री. शिवणकर द्वारा प्रस्तुत कथ्थक नृत्य इत्यादि कार्यक्रम हुवे। तदुपरांत अध्यक्षीय भाषण, श्री. राजाभाऊ कोकजे का गायन तथा 'वंदे मातरम्' व अंतमें 'पान-सुपारी' के साथ प्रातःकाल की सभा विसर्जित हुई।

दूसरी सभा दोपहरके २ बजेसे प्रारंभ हुई जिसमें नागपूर के प्रमुख विद्यालयोंके प्रतिनिधियोंने भाग लिया।

तीसरी सभा सायंकाल प्रारंभ हुई जो कि दूसरे दिन प्रातः ६ बजे तक निरंतर चलती रही। इन कार्यक्रमों में निम्नलिखित प्रमुख कलाकारोंने भाग लिया:— **प्रमुख गायक**:— सर्वश्री मनोहरराव मंगलगिरी, श्रीधरराव ढगे, शंकरराव कोल्हटकर, भाऊ देवळे, सौ. काठीकर, सौ. पटवर्धन। **प्रमुख वादक**; सर्वश्री. पोपटकर, बोधनकर, धूर्ते—तबला; सर्वश्री. रानडे, वाकेकर, केशवराव ठोंबरे, कुमारी पिल्ले—बेला; श्री. खडसे और उनके साथी—शहनाई। कुमारी लता काणे—नृत्य।

समस्त कार्यक्रम अपने निश्चित समयानुसार होते रहे। इन कार्यक्रमोंमेंसे श्री. रानडे द्वारा प्रस्तुत बेला-वादनका कार्यक्रम व उसके साथ श्री. पोपटकर ने की हुई तबलेकी संगत विशेष रूपसे उल्लेखनीय है। इस कार्यक्रमको उपस्थित श्रोताओंने बहुत पसंद किया। दूसरे दिन प्रातः ६ बजे 'वंदे मातरम्' गीतके साथ इस महोत्सवका कार्यक्रम समाप्त हुवा।

**भूपाल**

**भूपाल संगीत परिषद में पं. भातखंडे पुण्यतिथि। मध्यप्रदेश के राज्यपाल द्वारा उद्घाटन**

भूपाल की इस गणमान्य संगीत परिषद् के तत्त्वावधान में दिनांक २८ अगस्ट १९५७ को गांधी मेडिकल कॉलेज के हॉल में पं. भातखंडेजी की पुण्यतिथि भव्य संगीत आयोजन के साथ मनाई गयी। इसका उद्घाटन मध्यप्रदेश के राज्यपाल श्री. पाटसकर के कर-कमलों द्वारा हुआ। नगर के मंत्रीगण तथा अधिकारी, प्रतिष्ठित सज्जन इस कार्यक्रम में उपस्थित थे तथा आकाशवाणी भूपाल द्वारा यह कार्यक्रम प्रसारित किया गया।

इस समारोह में बाहर के एवं भूपाल के सभी कलाकार आमंत्रित किये गये थे। सर्वश्री. गंगाप्रसादजी पाठक (बम्बई) मेलसा, श्री. सप्तऋषी, श्री. सारोळकर—ग्वालियर, गौशालावाले—मेलसा तथा अनेक स्थानोंसे आये हुए कलाकारोंने इस समारोह में भाग लिया।

कार्यक्रमका आरंभ सरस्वती वंदना से हुआ। इसके बाद "गुरुजीका गीत" हुआ। इसके पश्चात् ऑर्केस्ट्रा वादन, श्री. मार्टिन का व्हायलीन वादन, श्री. कामळे का सरोद वादन, श्री. गौशालावाले का कंठ संगीत हुआ। इसके बाद श्री. राज्यपाल ने समारोह का उद्घाटन करके परिषद के कार्य की प्रशंसा की। परिषद के अध्यक्ष श्री. चंदवासकरजी ने पं. भातखंडे जी के जीवन पर प्रकाश डाला। राज्यपाल के भाषण के बाद प्रसिद्ध गायक श्री. गंगा प्रसादजी पाठक ने श्रोताओंको मंत्रमुग्ध कर दिया। श्री. सप्तऋषी एवं श्री. सारोळकर जी ने भी जनता पर रंग जमा दिया।

परिषद के कलाकारों में सर्वश्री. क्षीरसागर, नारायण वणकर, वसंतराव बसवापट्टणकर, रुईकर, कठाळे, मार्टिन, कामले, सौ. कालवीट इ. कलावंतों ने इस समारोह में भाग लिया।

स्थानीय कलाकारों के कार्यक्रम सुबह ६ बजे तक चलते रहे। अंत में परिषद के मंत्री श्री. भारती जी ने आभारप्रदर्शन करके 'वंदे मातरम्' के साथ और पं. भातखंडे जी की जयजयकार के साथ कार्यक्रम समाप्त हुआ।

# राग बिन्द्रावनी सारंग – त्रिताल ( मध्यलय )

रचयिता : श्री. गजाननराव आयलवार, नागपूर.

( यह गीत स्व. पंडित विष्णु नारायण भातखंडेजी की पुण्य स्मृति में रचा है । )

आवो सब मिल गावो चतुर गुन, सीस निवावो विष्णु चरन,
जिन नाद सागर की नांव सज दीन्ही ।
किस बिध गाऊँ तुम्हरे गान, तुमी सम तुम्ही हो और दूजो न,
सुजन, लाल, राज, 'मधुर' श्रुति भेद दियो संगीत उचारन ॥

स्थायी.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| री | सा | म | री | प | म | नि॒ | प | सां | – | (नि)सां | रीं | सांरीं | सांनि॒ | पम | रीसा |
| आ | ऽ | वो | ऽ | स | ब | मि | ल | गा | ऽ | वो | च | तुऽ | रऽ | गुऽ | नऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| नि॒ | सा | री | प | (म)री | – | सा | – | (म)री | म | प | नि॒ | (त्रि)म | प, | नि | सां |
| सी | ऽ | स | नि | वा | ऽ | वो | ऽ | वि | ऽ | ष्णु | च | र | न, | जि | न |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| (मं)रीं | मं | रीं | सां | – | नि॒नि॒ | (म)पम | प | (प)सां | – | सां | री | (री)म | (म)री | – | सा |
| ना | ऽ | द | सा | ऽ | गऽ | रऽ | की | ना | ऽ | व | स | ज | दी | ऽ | न्ही |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

अंतरा.

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म | म | म | प | – | (प)नि॒ | (म)प | (सां)नि | नि | सां | – | नि | सां | – | सां |
| कि | स | बि | ध | गा | ऽ | ऊँ | ऽ | तु | म्ह | रे | ऽ | ऽ | गा | ऽ | न |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| (सां)नि | सां | (रीं)रीं | मं | (मं)रीं | रीं | सां | – | (सां)नि | सां | रीं | रीं | सांनि॒ | प | नि॒ | प |
| तु | मी | स | म | तु | म्ही | हो | ऽ | औ | ऽ | र | दू | ऽऽ | जो | ऽ | न |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| म | प | प | (प)सां | – | सां | री | म | रीसा | री | (री)नि॒ | सा | (म)री | म | प | नि॒ |
| सु | ज | न | ला | ऽ | ल | रा | ऽ | जऽ | म | धु | र | श्रु | ति | भे | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| (त्रि)म | प | नि | सां | (मं)रीं | मं | रीं | – | सां | सां | पनि | सांरीं | सांनि॒ | पम | रीसा | निसा |
| द | दि | यो | ऽ | सं | ऽ | गी | ऽ | त | उ | चाऽ | ऽऽ | ऽऽ | रऽ | नऽ | ऽऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

# राग केदार – त्रिताल ( मध्यलय )

रचयिताः– श्री अमरेशचन्द्र चतुर्वेदी, लखनऊ.

तरपत हूँ दिन रात पिया बिन नैनन नीर झरे ।
मन बस गई मोरे साँवरी सूरत कब हूँ नाहिं टरे ॥

## स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | नि | मं |
| मंप | धप | म | मग | प | — | पध | मंप | सां | — | सां, | प | सांनि | रींसां | ध | प |
| तऽ | रऽ | प | तऽ | हूँ | ऽ | दिऽ | नऽ | रा | ऽ | त, | पि | याऽ | ऽऽ | बि | न |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | | | मं | नि | | | नि | सा | | | मं | | | | |
| म | —ग | प | म | सा | री | सा | सा | म | —ग | प | म | धप | मंप | धनि | सांध |
| नै | ऽऽ | न | न | नी | ऽ | र | झ | रे | ऽऽ | ऽ | ऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

## अंतरा

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | | | | | | | | नि | | | | | नि | | |
| प | प | नि | ध | सां | सां | निसां | निरीं | सां | — | मं | मं | — | सां | रीं | सां |
| म | न | ब | स | ग | ई | मोऽ | रेऽ | साँ | ऽ | व | रि | ऽ | सू | र | त |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| सां | नि | नि | | नि | | | | नि | | | ध | प | | | |
| ध | ध | ध | — | मं | — | प | प | धनि | सांरीं | सांनि | निध | धप | मंप | मम | रीसा |
| क | ब | हूँ | ऽ | ना | ऽ | हिं | ट | रेऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽऽ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

# राग देस-भजन–त्रिताल (मध्यलय)

शब्दकार : भक्त कबीर

स्वरकार : श्री महादेवराव सामंत, काशी.

सत् गुरु हो महाराज मों पैं साँई रंग डारा ॥
सबद् की चोट लगी मोरे मन में, बेध गया तन सारा ।
औषधि मूल कछु नहीं लागे, क्या करे बैद् बिचारा ॥
सुर नर मुनिजन पीर औलिया, कोई न पावै पारा ।
साहब 'कबीर' सर्व रंग रंगिया, सब रंग से रंग न्यारा ॥

## स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग | | | | | | | | | | | | | ग | |
| री | री | म | प | सां | (सां) | नि़ | पध | म | — | — | री | — | री | री | ग |
| स | त | गु | रु | हो | ऽ | ऽ | महा | रा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ज | मों | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | ग | म | | | | | | | | ध | | ग | |
| सा | (सा) | — | री | री | म | — | प | पध | नि़ध | प | — | म | ग | री | ग |
| पै | ऽ | ऽ | साँ | ई | रं | ऽ | ग | डाऽ | ऽऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | मों | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | ग | म | | | | | | | | | | | |
| सा | (सा) | — | री | री | म | — | प | नि़ | ध | प | — | — | — | — | — |
| पै | ऽ | ऽ | साँ | ई | रं | ऽ | ग | डा | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

## अंतरा–१

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग | | | सां | | | | | | | | सां | | | |
| री | री | म | प | नि | — | नि | नि | सां | — | सां | सां | नि | सां | सां | — |
| स | ब | द् | की | चो | ऽ | ट | ल | गी | ऽ | मो | रे | म | न | में | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| सां | | | | | | | | | | | | | | | |
| नि | — | नि | नि | सां | — | सां | सां | निसां | रीं | नि़ | ध | प | म | ग | री |
| बे | ऽ | ध | ग | या | ऽ | त | न | साऽ | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| म | | | | | | | | | | नि़ | | ध | | | |
| री | — | नि़ | नि़ | ध | — | ध | ध | सां | (सां) | ध | नि़ | प | ध | प | — |
| औ | ऽ | ष | धि | मू | ऽ | ल | क | छु | ऽ | न | हिं | ला | ऽ | गे | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

| सां | | सां | सां | | | | | | | | | | | ग | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नि | – | नि | नि | सां | – | सां | सां | निसां | रींसां | नि॒ | ध | प | म | री | ग |
| क्या | ऽ | क | रें | बैं | ऽ | द् | वि | चाऽ | ऽऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | मों | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | ग | | | | | | | | | | | | |
| सा | (सा) | – | री | री | म | – | प | पध | नि॒ध | प | – | | | | |
| पैं | ऽ | ऽ | साँ | ई | रं | ऽ | ग | डाऽ | ऽऽ | रा | ऽ | इत्यादि स्थायी के अनुसार | | | |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | | | | |

## अंतरा-२

| | | | | | | सां | सां | सां | | | सां | | सां | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म | म | म | प | प | नि | नि | नि | सां | सां | नि | सां | नि | सां | – |
| सु | र | न | र | मु | नि | ज | न | पी | ऽ | र | औ | ऽ | लि | या | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | सां | | | सां | | | | | | | | | | | |
| – | नि | नि | नि | नि | सां | सां | – | निसां | रीं | रीं | – | – | – | – | – |
| ऽ | को | ई | न | पा | ऽ | वै | ऽ | पाऽ | ऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | | सां | | | | | | सां | | | | | |
| – | रींगं | रीं | गं | नि | नि | नि | सां | – | सां | नि | सां | निसां | रींसां | नि॒ध | प |
| ऽ | साऽ | ह | ब | क | बी | र | स | ऽ | वं | रं | ग | रंऽ | गीऽ | याऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | | | | | | | | | | | | ग | |
| नि॒ | ध | नि॒ | प | सां | (सां) | नि॒ | पध | मप | धप | म | ग | री | – | री | ग |
| स | ब | रं | ग | से | ऽ | ऽ | रंग | न्याऽ | ऽऽ | रा | ऽ | ऽ | ऽ | मों | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| | | | ग | | | | | | | | | | | | |
| सा | (सा) | – | री | री | म | – | प | पध | नि॒ध | प | – | | | | |
| पैं | ऽ | ऽ | साँ | ई | रं | ऽ | ग | डाऽ | ऽऽ | रा | ऽ | इत्यादि स्थायी के अनुसाद | | | |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | | | | |

# राग कौंसीकान्हडा ( मालकौंस अंग ) – त्रिताल (मध्यलय)

रचयिता : आचार्य चिदानन्द नगरकर, बम्बई.

नैना भरो कजरा सोहे, रसीली रंगीली पिया की
प्यारी, सुहावनी, मन मोहनी ।
अली माल सी लगत कारे कारे अलख तेहारे,
कपोलम पे छहराये, अत सुहाये, रसीली
रंगीली पियाकी प्यारी, सुहावनी, मन मोहनी ॥

## स्थायी

नै

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म | | | | | | | | | | | सा | | | नि |
| प | प | — | मग | री | — | ग | म | ग | री | सा | सारी | नि | सा | —, | सा |
| ऽ | ना | ऽ | भऽ | रो | ऽ | ऽ | क | ज | रा | ऽ | सोऽ | हे | ऽ | ऽ, | र |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| सा | | | | | | | म | | | ग | | ग म | | | म |
| म | म | — | म | (म) | — | ग | ग | मनि | धनि | री | ग | पप | — | प, | ग |
| सी | ली | ऽ | रं | गी | ऽ | ली | पि | याऽ | ऽऽ | ऽ | ऽ | ऽऽ | ऽ | की, | प्या |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | नि | | | ग | | नि | प | | | म | | ग | | | नि |
| म | धनि | सां | सांनि | सां | — | ध | म | प | प | रीग | म | री | सारी | निसा, | सा |
| ऽ | रीऽ | ऽ | सुऽ | हा | ऽ | व | नी | म | न | मोऽ | ऽ | ह | नीऽ | ऽऽ, | नै |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

## अंतरा.

म
ग
अ

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | नि | | | | | | | नि | | | | सां | | | |
| म | धनि | सां | नि | सां | — | — | सां | सां | सांनि | ध | नि | गं | सां | —, | रीं |
| लि | माऽ | ऽ | ल | सी | ऽ | ऽ | ल | ग | तऽ | का | रे | का | रे | ऽ, | अ |
| ३ | | | | × | | | | ० | | | | ० | | | |
| | | गं | | | | | | | | नि | | | | | म |
| रीं | रींगं | मं | रीं | सां | — | — | — | (सां) | — | ध | म | प | — | प, | ग |
| ल | खऽ | ऽ | ते | हा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | रे, | क |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

| म | नि | ध | म | ग | री | सा | सा | —, | सा | री | नि | सा | सा | —, | सा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पो | ल | न | पे | छ | ह | रा | ये | ऽ, | अ | त | सु | हा | ये | ऽ, | र |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| म | म | — | म | (म) | — | ग | ग | मनि | धनि | री | ग | पप | — | प, | ग |
| सी | ली | ऽ | रं | गी | ऽ | ली | पि | याऽ | ऽऽ | ऽ | ऽ | ऽऽ | ऽ | की, | प्या |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| म | धनि | सां | सांनि | सां | — | ध | म | प | प | रीग | म | री | सारी | निसा, | सा |
| ऽ | रीऽ | ऽ | सुऽ | हा | ऽ | व | नी | म | न | मोऽ | ऽ | ह | नीऽ | ऽऽ, | नै |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

---

## राग लंकदहन सारंग—मसीतखानी गत—त्रिताल

रचयिता : श्री. एम्. महेन्द्र, संगीत विशारद, हैदराबाद

### स्थायी

मप
दिर

| निध | निप | मप | गम | री | री | सा | निसा | निप | मप | नि | सा | निसा | रीम | री, | मप |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दाऽ | दिर | दाऽ | राऽ | दा | दा | रा | दिर | दाऽ | दिर | दा | रा | दाऽ | दाऽ | रा, | दिर |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

### अंतरा

निसा
दिर

| रीम | पप | गम | री | सा | रीम | पनि | सांरीं | निध | निप | गम | री | निसा | री | सा, | मप |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दाऽ | दिर | दाऽ | रा | दा | दाऽ | राऽ | दिर | दाऽ | दिर | दाऽ | रा | दाऽ | दा | रा, | दिर |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

---

# राग अहीर भैरव – त्रिताल ( मध्यलय )

रचयिता : श्री. श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर, खैरागढ़.

गोकुल की अहीरनियाँ भई बौरी,
रस रूप रागिनी सों हरि की।
मोहनी मूरत पर तन मन वार दियो,
घर आँगना कछु ना सुहावे सुन माधुरी
धुन बाँसुरी की ॥

## स्थायी.

म प
गो

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | म | | | | ग | | | | ग | | | |
| मग | रि॒ | सा | रि॒ | ग | म | म | म | रि॒ | — | मप | मग | रि॒ | — | सा, | म |
| कुल | की | ऽ | अ | ही | ऽ | र | नि | याँ | ऽ | भऽ | ईऽ | बौ | ऽ | री, | र |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | नि॒ | | | | | | | ध | | | | ग | | | |
| प | ध | नि॒ | ध | प | — | ध | म | प | ध | ध | म | रि॒ | सा | — | ,मप |
| स | रू | ऽ | प | रा | ऽ | गि | नि | सों | ऽ | ह | रि | की | ऽ | ऽ | ,गोऽ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

## अंतरा

म
मो

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म | | | | | | | | | | | | | | |
| म | री | — | म | प | — | प | — | — | — | प | — | — | प | — | ,म |
| ह | नी | ऽ | मू | र | ऽ | त | ऽ | ऽ | ऽ | प | ऽ | ऽ | र | ऽ | ,त |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | | | | सां | | | | | | | | | | | प |
| म | प | — | ध | नि॒ | — | — | — | ध | नि॒ | ध | प | ध | प | — | ,ध |
| न | म | ऽ | न | वा | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | र | ऽ | दि | यो | ऽ | ,घ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | | | | ध | | | प | | | | | ग | | | नि॒ |
| प | ध | — | म | प | ध | — | ध | म | (म) | — | म | रि॒ | — | सा | ,सा |
| र | आँ | ऽ | ग | ना | ऽ | ऽ | क | छु | ना | ऽ | सु | हा | ऽ | वे | ,सु |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| | | | | | | | | | ग | | | | | | म |
| सा | मग | म | ग | म | — | — | म | म | रि॒ | — | मप | मग | रि॒ | सा, | प |
| न | माऽ | ऽ | धु | री | ऽ | ऽ | धु | न | बाँ | ऽ | सुऽ | रीऽ | की | ऽ, | गो |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

# संगीत की स्वाभाविक उत्पत्ति और उसका महत्त्व

लेखक : श्री. घनश्यामदास, कटनी.

" संगीत ". प्रत्येक जीवधारिओं की प्रफुल्लित अवस्था का एक सूचक है; जो कि उल्लास के समय प्रत्येक जीवधारी में स्वयं ही उत्पन्न हो जाता है। अर्थात् जिस समय जीवधारीओं का हृदय संगीतमय प्रफुल्लित होता है, उस समय उनके शरीरके अंदर एक प्रकार की स्फूर्ति उत्पन्न हो जाती है, और वे इस स्फूर्ति के प्रभाव स्वयं ही कूदने, उछलने या थिरकने लगते हैं अथवा अपनी भाषा में गुनगुनाने, चिहकने लगते हैं। अर्थात् पशु या पशुओं के बछडे इस स्फूर्ति के प्रभाव से भाँ भाँ शब्दादि करके उछलने, थिरकने लगते हैं। पक्षी अपनी सुमधुर ध्वनियों से चिहकने, उछलने और पंख हिलाकर थिरकने लगते हैं। इसी प्रकार मनुष्यों के दो, चार माह के अज्ञान बालक भी अपने अपने पलने में पड़े-पड़े गुनगुनाने और हाथ, पैर चलाने थिरकाने लगते हैं, इत्यादि। इसी स्फूर्ति की स्वाभाविक प्रेरणा से " संगीत कला " की उत्पत्ति हुई। अर्थात् गुनगुनाने से गायन; उछलने थिरकने से नर्तन और वादन करने की उत्पत्ति हुई।

ज्यों-ज्यों मनुष्यों की बुद्धिने विकास पाया त्यों-त्यों इसको संगीत ऐसी उपमा देकर प्राचीन आचार्योंने ताल, स्वर का अनुभव करके संगीत कला के अनेक ग्रन्थ लिखे; जिससे यह स्वाभाविक संगीत सदैव के लिए नियमबद्ध, सरल और सीमित बना रहे। यों तो समस्त ब्रह्मांड ही संगीतमय है, अर्थात् संसार की प्रत्येक चराचर वस्तु से जितनी भी सुमधुर ध्वनियाँ या शब्दादि निकलते हैं, वे सभी प्रत्येक गुण, ग्रह, प्रकृति, सरस इत्यादि, युक्त संगीतमय निकलते हैं।

इन्हीं सुमधुर ध्वनियों की स्वाभाविक प्रेरणा से प्राचीन आचार्योंने गायन के लिये सप्तस्वर, तीन ग्राम ( २१ मूर्छना ) और २२ श्रुतियों का निर्माण किया; जिनके आधारसे अनेक थाट और अनेक थाटों से अनेक राग-रागनियों की रचनायें कर गुनगुनाने की पूर्ति गायन द्वारा की; इस प्रकार गुनगुनाने से गायन की उत्पत्ति है।

गायनार्थ सात स्वर और पाँच उपस्वर ऐसे बारह उपस्वरों में पूर्वार्ध और उत्तरार्ध मेलके करने से ३६ थाट तीव्र मध्यम छोड़कर निकलते हैं, उन ३६ थाटों में तीव्र मध्यम जोड़ देने से ३६ थाट और भी बन जाते हैं। इस प्रकार कुल ७२ थाट गणितबद्ध निकलते हैं। इन्हीं थाटों से हज़ारों राग-रागनियों की रचनायें की गई है और राग-रागनियों की रचना करने के नियमानुसार की जा सकती है। इस प्रकार " नाद-ब्रह्म-मयं जगत् " से अर्थात् नाद से स्वर, स्वर से सप्तक, सप्तक से थाट, और थाट से राग की उत्पत्ति है, तथा ताल, राग और पद के उचित योग को गायन कहते हैं।

**काल और ताल**

उपर्युक्त " नादब्रह्म " की नाईं समस्त ब्रह्मांड में लय और ताल की भी व्यापकता है। अर्थात् संसार के समस्त कार्य लय और ताल की आवृत्ति पुनरावृत्तियुक्त चल रहे हैं। सूर्य, चंद्र आदि सभी ग्रह लय और ताल युक्त चल रहे हैं।

इसी प्रकार त्रुटि, रेणु, पल, प्राण, घटी, सेकिंड, मिनिट, घंटा, दिन, रात्रि, मास, ऋतु, वर्ष, युग, युगांतर इत्यादि; प्रत्येक छोटे, बडे काल के भाग लय,

प्रलय और महाप्रलय के ताल की आवृत्ति पुनरावृत्ति के समान तालयुक्त चल रहे हैं।

इन लय, प्रलय और महाप्रलय ऐसी तीन प्राकृतिक लयों में से संगीत में केवल लय का उपयोग होता है, अर्थात् लय के आधार से मात्रायें और मात्राओं के आधार से ताल की रचना हुई है। इस प्रकार ताल में प्रधान मात्रायें, मात्राओं में प्रधान लय और लय में प्रधान काल है।

भिन्न-भिन्न मात्राओं के आधार से भिन्न-भिन्न अनेक तालों की और अनेक लय बाँटोंकी रचनायें की गई हैं और कर सकते हैं। इस प्रकार उपर्युक्त काल और ताल का महत्त्व है, अतएव इस प्रकार समस्त संसार का कार्य लय तालयुक्त चल रहा है। शरीर के अंदर नाड़ियाँ भी लय युक्त चलती हैं—

यथा—हस्तगता नाडी, सर्वान् रोगान्प्रकाशयेत्।
तथा वीणां गता तन्त्री सर्वान् रागान् प्रमाषते॥

इत्यादि; प्रत्येक मशीन, एन्जिन आदि यन्त्रों के कल, पुरज़ें भी जब तक वे लययुक्त ठीक चलते हैं, तभी तक उनकी क्रिया ठीक रहती है। यदि किसी यंत्र की गति लययुक्त नहीं है, तो निःसन्देह समझ लेना चाहिये कि इस यंत्र के किसी भी कल, पुरजों की फिटींग में कुछ गड़बड़ी है।

इस प्रकार ताल केवल संगीतका ही प्राण नहीं है, बल्कि समस्त संसार का प्राण और ईश्वरीय शक्ति है, जो कि समस्त संसार को तालयुक्त चला रही है और शक्तिमान् रखती है।

यों तो काल अनादि और ब्रह्म की नाईं अनंत है अर्थात् काल ही ब्रह्म है। इस अनादि काल को उपयोगी दृष्टि से अतिसूक्ष्मकाल, सूक्ष्मकाल, स्थूलकाल, और महास्थूलकाल ऐसे चार भागों में बाँटा है। इन चार काल में से संगीत में सूक्ष्म काल के अणुद्रुत, द्रुत, लघु, गुरु, काकपद और हंसपद ऐसे छः सूक्ष्म कालों का प्रयोग होता है। शेष अतिसूक्ष्म काल, स्थूलकाल और महास्थूलकाल ये तीन काल बुद्धि के परे का अर्थात् प्रलयकाल और महाप्रलयकाल का विषय है। जिन महान् प्रलयकालों की आवृत्ति पुनरावृत्ति ईश्वराधीन है अर्थात् ईश्वरके सिवाय इन महान् प्रलय कालों की आवृत्ति पुनरावृत्ति के महानतम ताल की सम को कोई नहीं संभाल सकता है। इसलिये प्रलय, महाप्रलय काल ये मानव के मस्तिष्क से परे का विषय है। इत्यादि; इस प्रकार उपर्युक्त समस्त ब्रह्मांड ही संगीतमय है।

## चार कालों का विवरण

(१) महायुग (महाप्रलयकाल) से संवत्सर तक महास्थूलकाल माना है।

(२) संवत्सर से पल तक स्थूलकाल माना है।

(३) पल से कला तक सूक्ष्मकाल माना है।

(४) कला से त्रुटि तक अतिसूक्ष्म काल माना है। त्रुटिकाल के परे काल के परमाणू हो जाते हैं।

## कण, अणु और परमाणु

संसार की प्रत्येक वस्तुयें तीन भाग में विभाजित हैं।

(१) "**कण**" जसे पृथ्वी, पहाड़, चट्टान, चींटी पिस्सू, बाल, इत्यादि;
जोकि सरलतापूर्वक दृष्टिगोचर हो सकें, उसे "कण" कहते हैं।

(२) "अणु" अर्थात् वस्तु के इतने सूक्ष्म हिस्से जो दृष्टिगोचर नहीं हो सकें और किसी यंत्र या योग द्वारा उन्हें देख सकें, उन्हें अणु कहते हैं।

(३) "परमाणु" वस्तु के इतने महानतम सूक्ष्म हिस्से जो कि किसी भी योग, यंत्र से भी नहीं दिख सकें, उसे, "परमाणु" कहते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त कण, अणु और परमाणुओं का भिन्न–भिन्न स्वरूप है। संगीत में स्वर का परमाणुओं को श्रुतियाँ कहते हैं, इसप्रकार से स्वर के परमाणु अर्थात् श्रुतियाँ अनंत हैं। किन्तु उचित स्वराभ्यास करने पर मनुष्य की बुद्धि म जो कि प्रवेश हो सकें ऐसे स्वरों के बाईस छोटे हिस्सों को अर्थात् एक ग्राम (सप्तक) के अंदर २२ श्रुतियों को प्रयोगार्थ माना हैं, जिनका ज्ञान मनुष्य उचित स्वराभ्यास द्वारा कर सकता है।

इसी प्रकार उपर्युक्त काल के परमाणुओं को अति-सूक्ष्मकाल कहते हैं। अतिसूक्ष्मकाल, स्थूलकाल, और महास्थूलकाल, ये तीन काल मनुष्य के बुद्धिके परे का विषय है; संगीत में सूक्ष्मकाल का उपयोग करते हैं। इसी प्रकार संसार को समस्त वस्तुओं के कण, अणु, और, परमाणु होते हैं।

**कण, अणु और परमाणु विवरण**

अनंत "परमाणु" मिलकर एक अणु बनता है और अनंत अणु मिलकर एक "कण" (पिंड) बनता है। इसी प्रकार एक "कण" विकृत होने पर अनंत अणु हो जाते हैं तथा एक अणु विकृत हो जाने पर अनंत परमाणु हो जाते हैं; अर्थात् पिंड शून्याकार (विलीन) हो जाता है। इस प्रकार का ईश्वर का प्राकृतिक नियम प्रत्येक वस्तु का समझें। किसीभी पदार्थ के अनंत परमाणु जब प्राकृतिक प्रेरणा से संग्रह करते हैं, तब उस पदार्थ का अणु या कण के रूप में ज्ञान होता है या देख सकते हैं।

**संगीत**

गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते।

अर्थात् गायन, वादन, और नर्तन इन तीन क्रियाओं के उचित योग को "संगीत" कहते हैं। इसी प्रकार ताल स्वर और पद के योग को "गायन" कहते हैं और किसी भी वाद्य यंत्र से ताल, स्वर का उचित स्वरूप प्रदर्शित करा सकें उसे "वादन" कहते हैं तथा गायन, वादन के भावानुसार अंगप्रत्यंग से तदाकार हो कर भाव व्यक्त करने को नर्तन कहते हैं। इस प्रकार गायन, वादन और नर्तन के उचित योग से "संगीत" की पूर्ति होती है।

यदि इन तीन में से एक भी कमजोर होगा तो संगीत कीं उचित पूर्ति नहीं होगी, अर्थात् संगीत प्रभावशाली या आकर्षक नहीं बनेगा। यहाँ पर नृत्य के अर्थ केवल पैर में घुंगरू बाँधकर नाचने के नहीं है। यहाँ पर गायन के भावानुसार तदाकार होकर भाव व्यक्त करने को नर्तन माना है। इसी नर्तन के भाव को तालबद्ध करके स्वरों के लहरे के साथ, केवल ताल वाद्य के साथ, केवल नृत्य करना, यह भी महान् अभ्यास और अध्ययन करने का विषय है। "वाद्य" रागसूचक और तालसूचक ऐसे दो प्रकार के होते हैं। वीणा, सितार, सारंगी इत्यादि ये राग सूचक वाद्य हैं। मृदंग, ढ़ोल, तबला इत्यादि ये ताल सूचक वाद्य हैं।

**नाद भेद**

"नाद" सुमधुर और अमधुर ऐसे दो प्रकार का होता है। "संगीत" में सुमधुर नाद की सामग्रीका उपयोग होता है। जैसे—सुमधुर वाद्य, सुमधुर कंठ इत्यादि। संगीत में सभी सामग्री सुमधुर नादयुक्त होना आवश्यक है। कारण कि संगीत में सुमधुर नाद को ही स्वर संज्ञा दी है। अर्थात् जिस नाद से चित्त को शांति और रंजकता प्राप्त हो सके तथा अपने अपने स्थान में रंजकता के बराबर बराबर बोल कर चित्त को प्रसन्न करें; उसे स्वर कहते हैं। इस प्रकार से शुद्ध और मुख्य केवल सात स्वर ही माने हैं तथा इन्हीं सात स्वरों से उत्पन्न कोमल, तीव्र उपस्वर कहलाते हैं। ऐसे सात स्वर व पाँच उपस्वर मिलकर बारह स्वरों की संपूर्ण आरोहावरोह से भिन्न भिन्न थाट उत्पन्न होते हैं; जैसा कि पहिले समझा चुके हैं, कि ७२ थाटों के आधार से हज़ारों राग बनाये गये हैं और

बन सकते हैं। आजकल के प्रचलित रागों के लिये स्वर्गीय श्री. भातखंडेजी ने दस थाट ही माने हैं।

### रागों का मुख्याङ्ग

रागों का मुख्यांग केवल रागालाप हैं। जिन विशेष स्वर समूह के उच्चारण करने से राग का दिग्दर्शन हो सके, उसे रागालाप कहते हैं। रागालाप करने के लिये गृहस्वर, न्यासस्वर, पकड़, विश्रांति के स्वर, वादी, संवादी, अनुवादी, विवादी, संपूर्ण, संकीर्ण, वक्र, वर्ण, मंद्र, मध्य, तार, दम, मींड़, गमक इत्यादि; संगीत के तत्त्वों को ध्यान में रखते हुए नाना प्रकार के स्वर प्रस्तारों द्वारा राग-रागनियों के स्वरूप प्रगट करने को रागालाप कहते है। रागालाप को अलंकृत करने के लिए प्रथम स्वर प्रस्तारों का अध्ययन उपर्युक्त संगीत तत्त्वोंयुक्त करना चाहिए। कारण कि स्वर प्रस्तारों द्वाराही राग-रागनियों का अलंकार और सरस भाव प्रदर्शित किया जाता है।

### स्वर प्रस्तार विधि

एक स्वर से दूसरे स्वर को गुणा करने में जितना गुणनफल आवे, गुणनफल के अनुसार उतने ही स्वर-प्रस्तार निकलेंगे जैसे, सा स्वर से रे स्वर को गुणा करने में अर्थात् सा × रे–१ × २ = २ दो प्रकार के स्वर प्रस्तार सारे और रेसा ऋषभ तक निकलेंगे। इन दो प्रस्तारों के सिवाय आगे कुछ नहीं निकलेगा। हाँ, इन दो प्रस्तारों को नाना प्रकार की कल्पना करके अलंकृत अलबत्ता कर सकते हैं।

जैसे—- साऽऽरेसाऽ, सासारेरेऽ, सा रेसाऽ, रेसा रेऽ, रेसाऽरे, साऽऽरेसा, सासारेरेसाऽ, रेरेसासारेऽ, सासारेरे, रेरेसासा, साऽसाऽरेऽरे, सा रेसाऽरेसा, सारेसारेऽरे, रेरे रेरे सासा, सासा सासा सारे सासा, सासा सासा सासा सारे, सारे सासा सारे सासा; सासासा सासासा सारेरे सारेरे; रेऽसा साऽरेसा—इत्यादि, कल्पनानुसार अनेक, प्रकार से ऋषभ तक के केवल दो प्रस्तारों का अलंकार किया जा सकता है। इसी प्रकार दो प्रस्तारों से नाना प्रकारके पल्टे, अलंकृत पल्टे कल्पनानुसार बन सकते हैं।

पहिला जैसे–सा रे, रे ग, ग म, म प, प ध, ध नि, नि सां। सांनि, नि ध, ध प, प म; म ग, ग रे, रे सा॥

दुसरा प्रकार—रेसा, ग रे, म ग, प म, ध प, नि ध, सां नि। नि सां, ध नि, प ध, म प, ग म, रे ग, सा रे॥

अर्थात् प्रत्येक प्रस्तार का प्रस्तारानुसार वैसा ही और उतना ही स्वर समूह लेकर सप्तक के अंदर एक एक स्वर आगे पीछे का छोड़कर आरोहावरोह करना चाहिए। जैसा कि उपर्युक्त सा रे और रेसा इन दो प्रस्तारों के पल्टे बनाने की विधि में दर्शाया है। अब उपर्युक्त पल्टों को नाना प्रकार की कल्पनानुसार अलंकृत कर सकते हैं। जैसे- 'रेसा, ग रे, म ग, प म, ध प, नि ध, सां नि' का अलंकार करेंगे तो

पहिली कल्पना—रेसा रेसा, ग रे ग रे इत्यादि आरोहावरोह करें।

दुसरी „ —रेरे सा सा, ग ग रे रे, „ „ „

तीसरी „ —रेऽसा, गऽरे, मऽग „ „ „

चौथी „ —रेसा ग रे म ग प म, ग रे म ग प म ध प, „

—नि सां ध नि प ध म प, ध नि प ध म प ग म,

पाँचवी „ —रेऽरेसा, गऽगरे, मऽमग इत्यादि;

लिखकर कहाँ तक बतलायें; कल्पनानुसार नाना प्रकार के अलंकार केवल ऋषभ तक ही उत्पन्न होते हैं।

- अब आगे सा रे और रेसा इन दो प्रस्तारों म तीसरे स्वर "ग" को गुणा करने में २ × ३ = ६ प्रकार के प्रस्तार गंधार तक निकलेंगे।

जैसे—सा रे ग, ग रे सा, ग सा रे, रे ग सा, रे सा ग, सा ग रे—केवल छः प्रकार के प्रस्तार गांधार तक निकलेंगे, आगे कुछ नहीं।

इन छः प्रस्तारों को नाना प्रकार की कल्पनानुसार अलंकृत कर सकते हैं और प्रत्येक प्रस्तार के आधार से भिन्न भिन्न पल्टे और अलंकृत पल्टे बना सकते हैं; जैसे कि सारे और रेसा के प्रस्तार में ऊपर दर्शा चुके हैं।

जैसे—सा रे ग ऽग, सा ग रे ऽ रे, रे सा ग ऽ ग ऽ, गसा रे रे ऽ रे, रे ग सा ऽ सा ऽ, सा रे ग रे ग रे सा सा, ग ऽ ऽ रे सा, सा रे सा ग ऽ ऽ, रे ग रे सा ऽऽ, सा ग रे ग ऽ ग सारेऽऽ, सा रे ग रे ऽ, ग रे सा रे ऽ, ग रे सा, ग रेसा ग रे ऽऽ, सा रे ग ग ऽ ग रे सा ऽ ऽ, सा रे सा ऽ ग ऽ ग, सा सा ग रे, सा रेग सा, रे रे सा सा ग ग रे ऽ, ग ग रे सा सा रे ग ऽ, सा रे सा रे ग ऽ, गरेगरेसारेगसाऽ, सा रे रे रे सा सा रेसा ऽ ऽ, ग रे सा ऽ, ग ग रे सा, ग ऽ ग ग रे ग सा, रे सा ग ऽ ऽ सा ग रे ऽ ऽ सा रे ग रे साऽ, इत्यादि।

सा रे ग के स्वर समूह के अनुसार पल्टा—सा रे ग रे ग म, ग म प, इत्यादि।

सा ग रे के स्वर समूह के अनुसार पल्टा—सा ग रे, रे म ग, ग प म, म ध प, प नि ध, नि सां ध। सा रे ग का अलंकार सा रे सा रे ग ऽ, रे ग रे ग म ऽ, ग म ग म प ऽ, इत्यादि।

सागरे का अलंकार—सा ग सा ग रे, रे म रे म ग, ग प ग प म, इत्यादि आरोहावरोह।

सारेगरे का अलंकार—सा रे ग रे, रे ग म ग, ग म प म, म प ध प, इत्यादि आरोहावरोह।

गरेसारे का अलंकार—ग रे सा रे, म ग रे ग, प म ग म, ध प म प, नि ध प ध, इत्यादि आरोहावरोह।

ग रे सा, ग रे सा, ग रे, सा रे ग रे, सा रे ग रे; म ग रे, म ग रे, म ग, रेगमग, रेगमग; इत्यादि आरोहावरोह।

इस प्रकार गांधार तक के छः प्रस्तारों के आधार से नाना प्रकार के प्रस्तार गांधार तक उत्पन्न होते हैं।

आगे गांधार तक के छः प्रस्तार गुणित चौथा स्वर मध्यम अर्थात् ६ × ४ = २४ प्रकार के भिन्न भिन्न प्रस्तार मध्यम तक निकलेंगे।

जैसे—

सारेगम, गमरेसा, रेसागम, मरेगसा, सामगरे, गसामरे, रेमगसा, मगरेसा, सारेमग, गसारेम, रेमसाग, मगसारे, सागमरे, गरेसाम, रेगसाम, मसागरे, सामरेग, गरेमसा, रेगमसा, मरेसाग, सागरेम, गमसारे, रेसामग, मसारेग,

मध्यम तक के २४ प्रस्तारों को ऊपर बतलाये हुए अनुसार नाना प्रकार की कल्पनानुसार अलंकृत कर सकते हैं और पल्टे, अलंकृत पल्टे बना सकते हैं, जैसा कि ऋषभ और गांधार तक के प्रस्तारों में ऊपर दर्शाया है। आगे मध्यम तक के २४ प्रस्तार गुणित पाँचवा स्वार पंचम २४ × ५ = १२० अर्थात् १२० प्रकार के भिन्न–भिन्न स्वर प्रस्तार पंचम तक निकलेंगे, जो कि निम्नलिखित भाँति हैं:—

जैसे:—

सापरेगम, पसारेगम, परेगमसा, सारेगमप, सागमरेप, पगमरेसा, पसागमरे, सापगमरे, सापमरेग, पसामरेग, पमरेगसा, सामरेगप, सापगरेम, पसागरेम, पगरेमसा, सागरेमप, रेसागमप, रेगपमसा, सागपमरे, सारेपगम, रेसापगम, रेपगमसा, सारेपमग, रेसापमग, रेपमगसा, सापमगरे, सारेमपग, रेसामपग, रेमपगसा, सामपगरे, सारेमगप, रेसामगप, रेमगपसा, सामगपरे, गसारेमप, गरेमपसा, गसापमरे, गपमरेसा, गसामरेप, सामरेपग, गमरेपसा, गसारेपम, गरेपमसा, सागपरेम, गसापरेम, सापरेमग, गपरेमसा, सागमपरे, गसामपरे, सामपरेग, गमपरेसा, मसारेगप, सागरेपम, मगरेपसा, मसापगरे, मपगरेसा, मसागपरे, मगपरेसा, रेगसामप, गरेसामप, रेगमपसा, रेमपसाग, गमपसारे, गरेसापम, रेपमसाग, गपमसारे, रेगपसाम, गरेपसाम, रेपसामग, गपसामरे, रेगमसाप, गरेमपसा, रेमसापग, गमसापरे, रेमसागप, मरेसागप, मगपसारे, मरेसापग, रेमगसाप, मरेगसाप, रेगसापम, मगसापरे, मरेपसाग, रेपसागम, मपसागरे, रेपगसाम, मपगसारे, परेसागम, पगमसारे, परेमसाग, पमसागरे, परेमगसा, पमगसारे, परेगसाम, पगसामरे, परेसागम, पसामगरे, गमसारेप, मगसारेप, गपसारेम, मपसारेग, गपरेसाम, मपरेसाग, गमरेसाप, मगरेसाप, पगसारेम, पसारेमग, पमरेसाग, पगसारेग, पगरेसाम, पमगरेसा, रेसागमप, सारेगपम, मरेगपसा,

मसापरेग, मपरेगसा, मसारेगप, मरेपगसा, सामगरेप, मसगारेप. इस प्रकार पंचम तक के १२० प्रस्तार (कूट तानें) निकलेंगे। इन प्रस्तारों का नित्याभ्यास करने से संगीत प्रेमी सज्जन कुछ न कुछ प्रस्तारों का गायन-वादन में उपयोग कर राग को नाना प्रकार से अलंकृत करके आकर्षक बना सकते हैं। रागालापादि करते समय रागानुसार संपूर्ण, संकीर्ण, वक्र, वादी, संवादी इत्यादि, संगीत तत्त्वों को ध्यानमें रखते हुए स्वर प्रस्तार करना चाहिये। यूँ तो संगीत का विषय अनंत है; प्राचीन ग्रंथों से ज्ञात होता है कि "संगीत कला" को योगी, महर्षियोने ही किसी सीमा तक प्राप्त किया था। साधारण गृहस्थ मनुष्य तो संगीत के भावार्थ को ही नहीं समझ सकते हैं! "संगीत कला" महान् घोर तपस्या (परिश्रम) करने से अनेक जन्मजन्मांतर में किसी भी सीमा तक कठिनता से प्राप्त होती है। बहुधा लोग तो दस, बीस रागों में दस, पाँच प्रकार के तान, पल्टे वाद्य या कंठ द्वारा अभ्यास हो जाने पर ही अपने को समझने लगते है, यह उनकी नासमझी का कारण है; क्यों कि वे संगीत के महत्त्व से अपरिचित और कला विहीन रहते हैं।

अब आगे पंचम तक के १२० प्रस्तार गुणित छट्ठा स्वर धैवत— १२० × ६ = ७२० प्रस्तार धैवत तक उत्पन्न होंगे और धैवत तक के ७२० प्रस्तारों में सातवें स्वर निषाद को गुणा करने में ७२० × ७ = ५०४० प्रकार के प्रस्तार निषाद तक निकलेंगे।

इस प्रकार से यह मनुष्यों की बुद्धि के परे का अनंत विषय है। इसी लिए अकबर बादशाह के पूछने पर तानसैनजी ने कहा था कि भगवत् की महान् कृपा से इस महान् सागररूपी संगीत में से मुझे केवल एक बूंद ही प्राप्त है।

## "सुमधुर नाद" स्वर और श्रुति

श्रुतियों को कर्ण स्पर्शार्थ मींड़, सूत के द्वारा दिखाया जाता है, तब तक तो वह ध्वनि श्रुतियों के रूप में रहती है और जब किसी श्रुति पर ठहराव किया जाता है, तब उसे स्वर कहते हैं तथा जब किसी स्वर के ऊपर ठहराव नहीं किया जाता तब उसका अंतर परमाणु रूप हो जाने पर श्रुतियाँ कहलाती हैं। अर्थात् श्रुतियाँ स्वर से भिन्न नहीं हैं, इनका सम्बन्ध साँप के केंचुली के समान है।

यथा—श्रुतियः स्युः स्वराभिन्नाः श्रावणत्वेन हेतुना।
अहि कुंडलवत् तत्र भेदोक्तिः शास्त्रसंमता ॥
(संगीत पारिजात)

## स्वरक स्वरूप और महत्त्व

जलते हुए दीपक की लौ जिस प्रकार वायु के झोके (प्रवाह) से स्थिर नहीं रह सकती है अर्थात् वायु के प्रवाह से दीपक की लौ हिलती ही रहेगी और जब वायु दीपक की लौ के अनुसार शांत और सीमित हो जायगी, तब दीपक की लौ भी स्थिर (ठहराव) हो जायगी। इस प्रकार कंठ में स्वरकी व्यवस्था समझें। यह दोष सुमधुर कंठ के स्वराभ्यासिओं से कुछ ठीक ही हो जाता है अर्थात् स्वर से सुमधुर कंठ के गायकों का स्वर कुछ स्थिर होने लगता है। इस प्रकार स्वर सहित रागालाप, तान, पल्टे आदि करना ही राग का अलंकार है वरन् बेसुरे अलंकार श्रोताओं के उपहास का कारण हो जाते हैं और लोगोंको अरुचि हो जाती है, कारण कि बेसुरे अलंकारों से राग का स्वरूप बिगड़ जाता है। इस प्रकार स्वरका स्वरूप और महत्त्व है तथा सुमधुर सामग्री से ही राग में रंजकता आती है, कारण कि संगीत में सुमधुर नाद को स्वर माना है।

# क्या कलाकार के लिये व्यसन आवश्यक है ?

लेखक : श्री प्यारेलाल श्रीमाल, बी. कॉम्., संगीतरत्न, विशारद, उज्जैन.

प्रायः जब किसी कलाकार से मिलने का अवसर आता है तब मस्तिष्क में एक विचार टकराता है कि क्या इनके लिये व्यसन आवश्यक है ? क्या निर्व्यसनी व्यक्ति कलाकार नहीं बन सकता ? क्या कला स्वयं एक व्यसन नहीं है ? फिर इनको गांजा, भंग, शराब, सिगरेट अथवा चाय का आदी होने की क्या आवश्यकता पड़ती है ? कोई यदि यह कहे कि हमें किसी के व्यक्तिगत जीवन से क्या मतलब ! कलाकार तो कला की कसोटी पर ही कसा जाना चाहिये। ठीक है। किन्तु क्या कलाकार के व्यक्तिगत जीवन का उसकी कला से कोई संबंध नहीं ? अवश्य है। घनिष्ठ सम्बन्ध है। अतः इस प्रश्न पर विचार करना ही होगा।

कारण के बिना कोई कार्य नहीं होता। इस सिद्धान्त के आधार पर निश्चय ही कलाकार के दुर्व्यसनी होने के भी कुछ कारण हो सकते हैं। जहाँ तक मैं समझ पाया हूँ इसके मुख्य तीन कारण हैं जो निम्न प्रकार हैं:-

१ आज का कलाकार गरीब है। आर्थिक, पारिवारीक, सामाजिक तथा राजनैतिक समस्याओं की घटाएँ उसके मस्तिष्क में मंडरा रही हैं। उदरपोषण की चिन्तारूपी चिता में वह प्रतिदिन जल रहा है। स्पष्ट है कि ऐसी स्थिती में न वह गा सकता है न कीर्तन ही। उर्दु में भी कहा है " इश्क को जेर किया है तो भूख ने "। कला का प्रेम भी एक प्रकार का इश्क है। यदि यह कहा जाय कि कला और कलाकार में आशिक माशूक का सम्बन्ध होता है तो अतिशयोक्ति न होगी। किसी गायक को यदि कहा जाय कि वह मन चाहा रुपया लेले किन्तु जीवन में फिर कभी न गुनगुनाए तो मुझे विश्वास है कि वह इस प्रस्ताव को ठुकरा देगा। कलाकार की प्रवृत्ति कुछ ऐसी विलक्षण होती है कि कला की साधना के अतिरिक्त न वह नौकरी कर सकता है और न कोई व्यापार ही। बल्लभगढ़ में मियाँ अल्लाबख्शखाँ तथा उमरखाँ साहेब ये दो भाई हो चुके हैं। ये दोनों भाई अला-अमरखाँ के नाम से जाने जाते हैं। उनकी संगीत कला से प्रभावित होकर वल्लभगढ़के महाराजा श्री. नाहरसिंहने शिष्यत्व स्वीकार किया। गुरु-दक्षिणामें महाराजने चार गाँव दिये। लगान वसूली के लिये जब ये कलाकार गाँव पहुँचे तब किसानोंने इनका बड़ा सन्मान किया और अपनी दरिद्रता दिखाते हुए लगान माफ करने की याचना की। सरल एवं भावुक प्रकृति के होने के कारण इन्होनें कहा " जब हो तब लगान दे देना। " एक दिन महाराजने दरबार में पूछा, " उस्ताद साहेब, आपके गाँवों की आमदानीमें बहुत वृद्धि हो गई होगी ? " " वहाँ के निवासियों की गरीब हालत देखकर हमने अभी तक तो कोई रकम वसूल नहीं की है, " कलाकारोंने उत्तर दिया। इस पर महाराजने गाँव वालों को दरबार में बुलवाया और लगान चुकाने के लिये थोड़ीसी कठोरता के साथ व्यवहार किया। यह देखकर अला-अमरखाँ बोले, " महाराज, अभीतक इन गाँवोंके मालिक हम थे इसलिये आजतक का लगान हम माफ करते हैं। आगे आप जानिये। आपके गाँव आपही सम्भालिये। हमसे यह झगड़ा नहीं हो सकता। इस कार्यसे हमारी संगीतकला की साधना में बाधा पहुँचती है। " यह कह कर उन्होंने महाराज को चारों गाँव वापस दे दिये।

आवश्यकतानुसार थोड़ीसी जमीन समैपुरमें रख ली। किन्तु राजा रईसों का वह युग बीत चुका जिनके आश्रय में कलाकार सुख चैन की बन्सी बजाते थे। उस समय कलाकारों के सुपूर्द केवल एकही काम था—कला की साधना। वर्तमान युगमें कलाकार के आश्रय-दाता हैं—जनता और सरकार। जनता की ओर से जो बृहत् संगीत सम्मेलन समारोह अथवा सभाएँ की जाती हैं, उनमें उच्च कोटि के कुछ गिने हुवे कलाकारों को ही निमंत्रित किया जाता है। उच्चश्रेणी के कलाकारों के सामने आज भी आर्थिक समस्या उतनी जटिल नहीं है। समस्या तो उच्चश्रेणी तक पहुँचनेवाले सैकड़ों कलाकारों के सामने है। शासन की ओर से प्रतिवर्ष कुछ छात्रवृत्तियाँ अवश्य दी जाती हैं, किन्तु समस्या का हल उनसे सम्भव नहीं है। मध्यम श्रेणी के कलाकार की दशा अत्यंत दयनीय है। चिन्ताओं के बडे बोझ से लदे हुए कलाकार का मन जब गाने के लिये छटपटानें लगता है तब निश्चिन्त होने का अन्य कोई साधन उसको नहीं दिखाई देता, सिवाय इसके कि वह शराब पियें, भंग पिये अथवा सिगरेट पिये। तात्पर्य यह कि आर्थिक परिस्थिति उसे दुर्व्यसन की ओर प्रवृत्त होने के लिए बाध्य करती है।

२ व्यसन के शिकार ऐसे भी कलाकार हैं जिनके सामने न आर्थिक चिंता है, न पारिवारिक न सामाजिक और न राजनैतिक ही — जो सब प्रकारसे संपन्न हैं। ऐसे व्यक्ति व्यसन के आदि क्यों? यह भी एक प्रश्न हो सकता है। किन्तु इस प्रश्नका उत्तर भी खोज लेना विशेष कठिन बात नहीं। ऐसे कलाकारों की व्यसन के संबंध में कुछ गलत धारणाएँ बन चुकी हैं। संसार की प्रत्येक अच्छी से अच्छी वस्तु में कोई न कोई दोष अवश्य रहता है, उसी प्रकार बुरी से बुरी वस्तु में कोई न कोई अच्छाई। शराब, भंग, गांजा, सिगरेट आदि के उपयोग को दुर्व्यसन इसीलिये कहा गया है कि इनमें दोष अधिक हैं। किन्तु कुछ लाभ भी हैं। सबसे पहला लाभ तो यही है कि पीनेवाला चिन्ताओंसे मुक्त हो जाता है। जीवन की सारी उलझानों से दूर होकर उसका मन और मस्तिष्क लक्ष्य की ओर केन्द्रित हो जाता हैं। जब वह नशे की तरंग में होता है तब कल्पनाएँ दरिया कीं लहरों के समान उसके मस्तिष्क में टकराने लगती हैं। लहर में जो कविता बनती है उसका मज़ा कुछ और ही रहता है। जिसने कभी नहीं पी वह क्या जाने उस मस्ती का मज़ा। पीने के बाद कुछ समय के ही लियें सही मगर आदमी बादशाह बन जाता है। न उसे किसी का भय होता है न किसी की झिझक। जो कुछ वह लिखता है मुक्त होकर लिखता है, जो कुछ वह गाता है मुक्त होकर गाता है। ध्यानस्थ होनेके लिये यह सर्वोत्तम साधन है, ऐसा पीनेवाले कहते हैं। अधिक समझाने पर गांजा पीनेवाला कहता है, "नहीं पी जिसनें गांजे की कली उस लड़के से लड़की भली" तंबाखू पीनेवाला कहता है, "लगे दम और मिटे ग़म। भंग पीनेवाला कहता है,

> "याहि में कोटिकटे तिखेनि औ याहि में गंग
> जमुन को पानी।
> दूर टलें सब दुख दरिदर जब आंग में आवत
> भंग भवानी"॥

और मदिरापान करनेवाला कहता है, "ये मधुशाला की मधुबाला"। ये प्रचलित कहावतें जो उनके मस्तिष्क में घर कर गई हैं, उनको निकालना बडा कठिन कार्य हैं। परिस्थितियों के थपेड़े ही इन चट्टानों को तोड़ सकते हैं। बुराइयों की उपेक्षा करके दुर्व्यसन में केवल अच्छाइयाँ ही देखने का जो एकपक्षीय दृष्टिकोण

कलाकार का बन जाता है वही उसे सर्व साधन संपन्न होते हुए भी दुर्व्यसनी बनाता है।

३ तीसरा मुख्य कारण है कलाकार की आदत। अधिकांश कलाकार इसी कारणवश दुर्व्यसनी हैं। नशीलीं वस्तुओं के गुणदोष को वे भली प्रकार जानते हैं; फिर भी पड़ी हुई आदत उन्हें विवश करती रहती है। इस बात को वे खूब अच्छी तरहसे जानतें हैं कि उनकी आर्थिक स्थिति अच्छी नहीं है, बालबच्चों की आवश्यकतायों को वे पूरी नहीं कर पा रहे हैं, बीमार पत्नी का ठीकसे इलाज नहीं हो रहा है, मकान मालिक और दूधवाले का कर्ज बढ़ता जा रहा है। और तो सब ठीक, लेकिन स्वयं के लिये नई चप्पल और एक पोषाख बनवाने की बहुत दिनों से सोच रहे हैं किन्तु अभीतक नहीं बनवा पाये हैं। यह भी जानते कि इस कृत्य से उनकी सामाजिक प्रतिष्ठा को भारी धक्का पहुँच रहा है। इन सब बातों को जानते हुए भी पीते हैं—आदत से लाचार होकर। "जेब में पैसा है आज तो पियो, कल की कल देखेंगे," यह विचार उनकी आदत को बल देता है और वे आजीवन इसी प्रकार ऐसे रहते हैं।

मुख्यरूप से उपरोक्त तीनों कारणों से कलाकार व्यसन में डूबे रहते हैं। अब हमें यह देखना है कि मादक वस्तुओंका प्रयोग कलाकार के लिये उचित है अथवा अनुचित। और यदि उचित हो तो कहाँ तक।

मादक पदार्थ के सेवन से कुछ समय के लिये ही सही, किन्तु मनुष्य चिंताओं से निःसंदेह मुक्त हो जाता है। नशे की खुष्की से कफ का नाश होकर आवाज़ साफ होता है। रक्त प्रवाह बढ़ जाने से शरीर में स्फूर्ति आ जाती है। आवाज का पिच ऊँचा अथवा नीचा करनेवालों के लिये क्रमशः अफीम अथवा गांजे का सेवन अभिष्ट है। गाने से पहले चाय का सेवन करने से गले की नसें गरमा जाती हैं, आवाज़ साफ हो जाती है तथा आलस्य भी दूर हो जाता है। सुबह शाम भोजन के पश्चात् एक पान सेवन करने से मुख शुद्धि के अतिरिक्त रक्तशुद्धि भी होती है। विचारों की कैसी ही उलझन क्यों न हो, उसे केवल एक सिगरेट सुलझाने में समर्थ है। अलावा इसके स्वस्थ जीवन के लिये वैद्यक शास्त्र में जहाँ वर्ष में दो बार जुलाब, मास में दो बार उपवास तथा दिन में दो बार व्यायाम बताया है वहाँ हफ्ते में दो बार नशा भी बताया गया है। मदिरा सेवन के बारे में "अमृत सागर" नामक वैद्यक ग्रंथ में लिखा है, "प्रातः समय शौचादिक कर, स्नान संध्या से निवृत्त हो दो टके भर रीति से मद्य पिये और मध्याह्न समय सचिकण भोजन के साथ चार टके भर पीये और सायंकाल प्रहर भर रात्रिगेय भोजन के समय आठ टके भर मद्य पिये तो यह मद्य अमृत का सा गुण करके क्षुधा को अधिक करती है, रोग को समीप नहीं आने देती और अच्छे भोजन के साथ प्रसन्न चित्त होकर पिये तो जैसा मद्य में गुण कहा है, वैसा ही गुण करती है। काम बढावे, चित्त प्रसन्न रखे, और तेज, बुद्धि, पराक्रम, स्मृति, हर्ष, सुख, भोजन, निद्रा इन सबको बढावे।"

उपरोक्त लाभ का जहाँ तक संबंध है, मादक पदार्थो का सेवन उचित हो सकता है, किन्तु प्रायः देखने में यही आया है कि इनका मर्यादित सेवन करनेवाला विरला ही व्यक्ति मिलता है। नव्यानवे प्रतिशत व्यक्ति इनके आदि ही मिलेंगे। इसी लिये इन पदार्थों का सेवन दुर्व्यसन में गिना जाता है एवं त्याज्य माना गया है।

वैद्यक दृष्टिकोण से अति मदिरा पान करने से जो हानि होती है उसके सम्बन्ध में "अमृत सागर" ही में आगे इस प्रकार उल्लेख मिलता है, "बकने लगे, स्मरण जाता रहे, वाणी और शरीर की चेष्टा विक्षित

की सी हो जाय, संज्ञा जाती रहे, हिचकी और श्वास हो, मस्तक काँपे, पंसुली में शूल हो। और जो भोजन बिना किये पिये, बारंबार पिये, खेदयुक्त, भयभीत, अथवा तृषायुक्त हो पिये, क्रोधित अवस्था में अथवा मलमूत्र से वेययुक्त होकर पिये तो उस पुरुष को तो अनेक रोग घेर लेते हैं। अंगूर की मदिरा पान करने से मनुष्य का स्वाभाविक प्रेम खो जाता है। इस मदिरा के पान से कई भीषण रोग भी हो जाते हैं जैसे लकुआ का मारना, आमाशय का फूलना, कलेजा, गुर्द का फूलना, तपैदिक, निमोनिया और पागलपन, रक्ताशय के स्नायु के रोग आदि हो जाते हैं।" ग्लेडस्टन इंग्लेंड के प्रधान मंत्री ने कहा था कि "तीन बड़ी बलाएँ—युद्ध, अकाल और मरी तीनों मिलाकर इतनी नाशक नहीं जितनी अंगूर की मदिरा।" शराब पीने के थोड़ी देरबाद मुँह से दुर्गंध आने लगती है। इसका कारण यह है कि जब शराब रक्त में प्रवेश करती है और फेंफडों में जाती है तब फेंफडें विष से जितनी जल्दी हो मुक्त होनेका प्रयत्न करते हैं। डाक्टर लोग भी यह जानते हैं कि शराब पिनेवालों को तपैदिक और निमोनिया शीघ्र लग जाता है और लगने पर इनके स्वस्थ होने की कम आशा रहती है, बनिस्बत शराब न पीने वालों के।

तंबाखू का धुँआ श्वास प्रश्वास के यंत्रों के प्रत्येक भाग को बिगाड देता है। वह नाक के भीतर की झिल्ली, फेंफडों की झिल्ली तथा श्वासनली की झिल्ली को फुला देता है। इस कारण से तंबाखू के सेवन से प्रमेह तथा अन्य रोग लगने का भय रहता है। कई लोग सिगरेट का "चेन स्मोकिंग" करते पाये जाते हैं। ऐसे ही चेन स्मोकर प्रायः कैन्सर जैसी भयानक बीमारी के शिकार बनते हैं। तंबाखू, बीडी, सिगरेट, गांजा अथवा हुक्का पीने वाले किसी वृद्ध को देखिये कफ, खांसी और श्वास का रोगी मिलेगा।

अधिक पान खाना भी एक बड़ा हानिकारक अभ्यास है। इससे थूँकने की मलीन आदत पड़ जाती है। थूँक पाचन क्रिया के लिये अत्यन्त उपयोगी पदार्थ है। पान चबाते समय जो ढेर सा थूँक उत्पन्न होता है, वह थूँक देने से व्यर्थ जाता है। चूना जो पान के साथ खाते हैं उससे मसूड़ें सिकुड जाते हैं और ढीले हो जाते हैं। दाँत सड़ने लगते हैं। कोई यदि यह कहे कि लोग जो बहुत समय से पान खाते हैं फिर भी उनके दाँत ठीक हैं, तो इससे यह नहीं समझना चाहिये कि पान खाना हानि कारक नहीं है। जैसे कोई अफीमची बहुत वर्षों तक जिये तो यह सिद्ध नहीं होता कि अफीम खाना लाभदायक है।

बीड़ी और सिगरेट की भाँति चाय का भी आज सर्वत्र अत्याधिक प्रचार है। यद्यापि यह गांजा, भंग अथवा शराब की तरह न तो कीमती है और न हानिकारक ही; फिर भी कई लोग इसके इतने आदी हो चुके हैं कि प्रातःकाल चाय पीने पर ही वे शौच को जाने क़ाबिल हो पाते हैं। कई लोगों को दिन भर में दस पंद्रह कप चाय तक पीने की आदत है। समय पर चाय न मिलने पर सिर में दर्द होने लगता है। चाय भी एक नशीली वस्तु है। फेंफडों पर इसका अच्छा असर नहीं होता। सर्व साधारण हिंदुस्थानी को आज फल फूल, मेवे आदि पौष्टिक पदार्थ मिलना तो दूर की बात है, भर पेट भोजन भी नहीं मिल रहा है। ऐसी दशा में यदि चाय के स्थान पर दूध पीने की आदत डाले तो कुछ तो पौष्टिक तत्त्व शरीर को मिलेगा ही। मन में यदि थोड़ीसी प्रबलता है तो आदत को जैसा चाहे बनाया जा सकता है।

मेरे एक मित्र एक सरकारी आफिस में साधारण क्लर्क थे। केवल रु ७१ मासिक वेतन मिलता था, जिसमें रु. १५ का होटल का बिल बनता था। इस बिल का चुकोतरा करते समय जी दुखता अवश्य था, किन्तु

आदत से लाचार थे। मध्यांतर में प्रायः सभी कर्मचारी-गण जलपान के लिये होटल में जाया करते थे। दो चार मित्र यदि साथ में हुए तो उनके लिये भी कुछ मंगवाना होटल की शिष्टता समझी जाती है। मिथ्याभिमान में इस प्रकार का खर्च बढ़ा तो लेते हैं, किन्तु मास के अंत में चुकाते समय बहुत खलता है। और क्यों न खले ? इतनी कम आय वाला व्यक्ति यदि आय का इतना बड़ा भाग केवल होटल में दे दें, तो उसकी गृहस्थी की शेष अवश्यकताएँ पूरी कैसे हों? उसका यह फालतू खर्च क्यों न गृह कलह का कारण बने ? फिर यह बात भी विचारणीय है कि उसके शरीर को स्वास्थ्य की दृष्टि से कितना लाभ हुआ ! स्पष्ट है कि इन पंद्रह रुपयों के फल फूल तथा मेवे खाने से जितना पौष्टिक तत्व उसे मिलता, उतना चिवडा, कचोरी और चाय से नहीं मिल सकता। कई बार मेरे इस मित्र ने होटल में न जाने का दृढ़ संकल्प किया, किन्तु संकल्प को निभाने में सदैव असमर्थ रहे। एक दिन उन्होंने अपनी यह परेशानी मुझ से कह सुनाई।

मैंने कहा "देखिये, एक आदमी ने किसी महात्मा के उपदेश के प्रभाव में आकर जीवन में कभी बीड़ी सिगरेट न पीने की शपथ ले ली; किन्तु दो दिन के बाद ही उसने शपथ तोड़ दी और पुनः पीने लगा। इसका कारण यह था कि जो विरक्ति उसे हुई वह केवल श्मशान-वैराग्य के समान थी। आदत को क्रमशः कम करने से ही वह अपनी उस आदत से छुटकारा पा सकता था। इसलिये आप भी सबसे पहिले तो यह प्रयत्न कीजिये कि होटल में एक दिन छोड़कर जाइये। धीरे धीरे फिर चाय के स्थान पर दूध पीना आरंभ करिये। कुछ दिन ऐसा करते रहने से तलब दूध ही में सन्तोष मानने लगेगी। फिर कभी कभी फलाहार में आनंद लीजिये। इस प्रकार आप होटल के खर्च से बच सकेंगे व मेवे फल फूल के सेवन से स्वास्थ में वृद्धि भी होगी। बारहा मास नये नये प्रकार के फलों की मौसम चला करती है। अनार, अंगूर, सिताफल, जामफल, अरंड, ककड़ी, केले, चीकू, संतरे, आम, पिंडखजूर, मूंगफली, चने, टमाटर आदि फल यदि केवल २५ पैसे के नित्य सेवन किये जायें, तो मासिक खर्च साढ़े सात रुपये का होता है। हाँ, यह बात अवश्य है कि अभी आप पर चाय ने पूर्ण रूप से अपना प्रभुत्व जमा रखा है, किन्तु आप में यदि थोड़ा सा भी आत्मबल है तो आप उपरोक्तानुसार आचरण करने पर उससे छुटकारा पा सकते हैं"।

मित्र को मेरी योजना पसंद आई। महिने भर के बाद जब मिले तो कहने लगे, "अब मेरे घर में कलह नहीं मचता। वज़न भी दो पौंड बढ़ गया है।" अस्तु। ये जितने भी दुर्व्यसन हैं, सभी तामसी वृत्ति को बढ़ाते हैं तथा कामोद्दीपक हैं।

सामाजिक दृष्टिकोण से देखें तो भी मादक द्रव्यों का सेवन उचित नहीं कहा जा सकता। कुछ जाति विशेष में मदिरापान, धूम्रपान आदि वर्जित हैं। लुकछिप कर सेवन करने वालों की जब पोल खुल जाती है, तब वे समाज के दृष्टि में बहुत गिर जाते हैं। मुँह में से जिसके शराब की, गांजे की अथवा बीड़ी की दुर्गंध आ रही है, उससे कौन सुसंस्कृत नागरिक घृणा नहीं करेगा ? लानत है ऐसी ज़िंदगी पर जिससे दुनिया नफरत करे। कलाकार यश का भूखा होता है। यश मिलता है प्रिय कार्य से। यदि ऐसे अप्रिय कार्य से घृणा मिलती है, अश्रद्धा मिलती है, अपयश मिलता है, तो कलाकारों को तो सदैव इससे बचना चाहिये। केवल संगीत की साधना ही से जीवन का कल्याण नहीं हो सकता। उसके अतिरिक्त जीवन दीक्षा की भी आवश्यकता है अर्थात् जीवन का सर्वांगिण विकास

अपेक्षित है। कई अच्छे अच्छे कलाकार अभिमानी आत्मश्लाघी और अभद्र मिलते हैं। इसका एक मात्र कारण यही है कि उन्होंने कला की साधना तो खूब की, किन्तु जीवन में सदाचार के महत्त्व को नहीं समझा। कुछ ऐसे अवसर मेरे जीवन में आये हैं, जब कि मेरी श्रद्धा अश्रद्धा में परिणित हो गई। एक ख्याति प्राप्त गायक का रेडियो पर गायन सुनकर उनके दर्शन करके उनसे कुछ चर्चा करने की मेरे मन में उत्कंठा हुई। जब उनसे मिला तो भंग के नशे में चूर थे। अहंपूर्ण उनकी बातें सुन कर मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ कि ऐसे उच्च कोटि के गायक का इतना छोटा व्यक्तित्व! इसी प्रकार एक दूसरे गायक महाशय की बड़ी प्रशंसा सुन कर उनके जलसे में उपस्थित हुआ। इनकी लाल लाल आँखों ने बता दिया कि वे शराब के नशे में धुत थे। बार बार तबला और सारंगी वाले को धमलाने लगे। उनके हावभाव से यही प्रतीत होता था कि वे उपस्थित श्रोताओं को कुछ नहीं समझते। आप ही बताइये, जो श्रद्धा के पुष्प लेकर मैं वहाँ गया था, उन्हें उनकी सेवा में कैसे अर्पित कर सकता था? अपने एक तबला वादक मित्र के सम्बन्ध में एक दिन यह जानकर कि उनको गांजे के दम के बगैर काम नहीं चलता, मेरी श्रद्धा को बड़ी ठेस पहुँची। कलाकारों ने समय को पहचानना चाहिये। विलासिता का वह युग बीत चुका है। समाज का आश्रय मिलने पर ही अब कला जीवित रह सकेगी। कला के माध्यम से जनता को सच्चाई, प्रेम, देशभक्ति चरित्र निर्माण का पाठ पढ़ाने का उत्तरदायित्व आज के कलाकार के कंधों पर आया है। किन्तु यह भी यथार्थ है कि दुर्व्यसनी बन कर तथा समाज की दृष्टि में घृणा का पात्र बनकर कलाकार इस उत्तरदायित्व को निभाने में सर्वथा असमर्थ रहेगा। आर्थिक दृष्टि से तो व्यसन सेवन लाभदायक कहे ही नहीं जा सकते। कलाकार के अनेक उदाहरण हैं जिन्होंने इस के लिये घर के वर्तन और साज़ बाज़ तक गिरवी रख दिये। कला प्रदर्शन में हज़ारों रुपये कमाये, किन्तु जब देखा उन्हें फटे हाल ही पाया। मध्यकालीन युग में जब कि कलाकारों को राजाश्रय प्राप्त था, आर्थिक संकट आज की भाँति बिकट अवस्था में नहीं था। तब हो सकता है व्यसन पर किया गया अफलातून खर्च उन्हें न अखरा हो, किन्तु आज उस बिगड़ी हुई आदत ने उन्हें आटे दाल का भाव मालूम करा दिया है। अधिकांश कलाकारों की आर्थिक स्थिति संतोषजनक नहीं है। ऐसी दशा में दुर्व्यसन पर व्यर्थ पैसा बरबाद करना बुद्धिमानी नहीं कही जा सकती।

राजनैतिक दृष्टिकोण से देखें तो यह कृत्य एक अपराध माना गया है। रेल, मोटार, सीनेमा में लिखा हीं रहता है, "धूम्रपान वर्जित"। गांजा, भंग, शराब, अफीम आदि पर सरकार का पूर्ण नियंत्रण है। कोई बुराई यदि न होती, तो इसके उपयोग की भी अनाज की तरह पूर्ण स्वतंत्रता होती। जब कोई इकरारनामा लिखा जाता है तो अंत में यह वाक्य लिखा जाता है "बगैर किसी नशे पत्ते के सही होश हवाश में लिख दिया सो सही"। शराब बंदी के लिये सामाजिक संस्थाएँ तथा सरकार पूर्ण रूप से प्रयत्नशील हैं।

धार्मिक दृष्टिकोण से तो मादक द्रव्यों का सेवन अत्यंत निंदनीय कार्य माना गया है। किसी धर्मशास्त्र में इस कार्य के लिये अनुमति नहीं दी गई है। जैन शास्त्र में सात प्रकार के दुर्व्यसनों का वर्णन इस प्रकार किया गया है:

> " द्यूतं च मासं च सुरा च वेश्या
> पापाद्धि चोरी परदारसेवा।
> एतानि सप्तव्यसनानि लोके
> घोरातिघोरं नरकं नयन्ते॥ "

भावार्थ—जुआँ, माँसभक्षण, सुरापान, वेश्यागमन, शिकार, चोरी तथा परस्त्रीगमन से सात दुर्व्यसन घोर नरक में ले जाने वाले हैं।

धर्म शास्त्रों में वर्णित किसी आदर्श चरित्र को लीजिये, निर्व्यसनी ही मिलेगा। दुर्व्यसन से किसी का चरित्र हुआ हो, ऐसा उदाहरण कहीं नहीं पाया जाता। बल्कि नरक का भय दिखा कर इन दुर्व्यसनों से बचने संबंधी सैंकड़ों कहानी किस्से उपदेश के रूप में उद्धृत किये गये हैं।

उपरोक्त तर्कों के आधार पर इसी परिणाम पर पहुँचना पड़ता है कि मादक पदार्थों का सेवन किसी भी दशा में लाभदायक नहीं है। अतः त्याज्य है।

इन मादक वस्तुओं का नशा अस्थायी नशा है, जो कुछ ही समय में उतर जाता है; किन्तु कला का नशा एक ऐसा नशा है, जो एक बार चढ़ जानेपर आमरण नहीं उतरता। जिसका मन और मस्तिष्क कला के रंग में रंगा है, उससे पूछिये कि क्या कला से बढ़कर उसे कोई वस्तु प्रिय है-बंगला, मोटर, पद, प्रतिष्ठा अथवा पैसा? उत्तर मिलेगा "कला ही जीवन का सर्वस्व है"। ऐसे संत कलाकारों के लिये यह ऊपरी नशा कोई महत्त्व नहीं रखता। वे कला के महासमुद्र में गोता खोर की भाँति मोती चुन चुन कर लाते हैं, जो जन कल्याण के लिये उपयोग में आते हैं। ऐसे ही निर्व्यसनी कलाकारों में हम सदाचार, कर्तव्यनिष्ठा, सहृदयता, देशप्रेम, ईश्वरभक्ति आदि सद्गुणों की अपेक्षा कर सकते हैं। क्या आज भी हमारे देश में उच्चकोटि के गायक वादकों में ऐसे कलाकार नहीं हैं, जो सर्वथा निर्व्यसनी हैं? यदि हैं तो फिर यह सिद्ध नहीं होता कि कलाकार के लिये व्यसन आवश्यक है।

कला यदि "बहुजन सुखाय" के लिये है, तब तो उस कलाकार को सामाजिक शिष्टाचार के विरुद्ध आचरण करना ही नहीं चाहिये; किन्तु कला को जो "स्वान्तः सुखाय" मानता है, उसके लिये भी दुर्व्यसन योग्य इसलिये नहीं है कि उस कला का आनंद उसे पूरा नहीं मिलता। अपनी साधारण अवस्था में मनुष्य को अपने सुख दुःख की जो अनुभूति होती है, उसका आनंद कुछ और ही होता है। वह आनंद उसको अपनी असाधारण अवस्था (नशे की हालत में) नहीं मिल सकता। क्यों कि अनुभूति इंद्रियों के द्वारा होती है, जो उस अवस्था में उसके आधीन नहीं होती। उसको स्वतः का कोई भान नहीं होता। कलाकार की यह स्थिति वास्तव में दयनीय ही कही जा सकती है। जीवन का सच्चा आनंद अदमी अपनी साधारण स्थिति में ही प्राप्त कर सकता है इसलिये कलाकार के लिये व्यसन आवश्यक नहीं कहा जा सकता।

कला को अभिव्यक्ति की कुशलता कहा गया है। किन्तु अभिव्यक्ति का भवन अनुभूति के खंबों पर टिका रहता है, यह भी कह देना ग़लत न होगा। हिन्दी के लब्धप्रतिष्ठ दार्शनिक कवि जयशंकर प्रसाद अभिव्यंजनावादियों की भाँति अनुभूति को गौणता न दे कर उसे मुख्य मानते हैं। वे कहते हैं "अभिव्यक्ति केवल रचना कौशल नहीं है। वस्तुतः अनुभूति को मननशील आत्मा की असाधारण अवस्था मानना चाहिये। अतः अभिव्यंजनावादियों की बाह्य प्रक्रियाओं का विशेष महत्त्व नहीं है।" सूरदास कृष्णभक्त थे। कृष्ण की बाललीलाओं के वर्णन में उनके हृदय को अपूर्व आनंद मिला। फल स्वरूप उन्होंने अपने काव्य को वात्सल्य रस से ओतप्रोत कर दिया। मुग़ल बादशाहों के समय तुलसी हिन्दू समाज की दुर्दशा को सहन न कर सके। आदर्श हिन्दू समाज की स्थापना की एक टीस उनके मन में थी, "जो रामचरित मानस" के रूप में उद्भुत

हुई। केशव और बिहारी कवियों का जीवन अपने आश्रयदाताओं के समान विलासी था, इसलिये उनकी रचनाएँ नायिकाओं के शृंगारिक वर्णन से भरी हुई हैं। भूख और ग़रीबी की लपटों में झुलसता हुआ आज का कवि क्रांति के गीत गा रहा है। गायक के मन को जब ठेस लगती है, तब वह कोई ग़म का तराना छेड़ता है, भक्त हृदय कवि गायक को भजन कीर्तन गाने में विशेष आनंद मिलता है, वैसे ही व्यभिचारी गायक को अश्लील गाने की सूझती है। इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि कला की अभिव्यक्ति में अनुभूति की प्रधानता रहती है। अतः क्या यह आशा करना व्यर्थ-प्रयास न होगा कि कोई शराबी गायक हमें कृष्ण भक्ति का पद सुनाये? और यदि सुनाये भी तो उसका हमारे जीवन पर कितना प्रभाव हो सकता है! समाज में सद्गुणों की स्थापना करने के लिये बहुत आवश्यक है कि कला आदर्श को लेकर जनता में आये और आदर्श कला की अभिव्यक्ति तब तक असंभव है, जब तक कलाकार का जीवन आदर्शों से रहित है। इस दृष्टि से भी हम यह निश्चयात्मकरूप से कह सकते हैं कि कलाकार के लिये व्यसन आवश्यक नहीं है।

# संगीत शिक्षा का ध्येय

लेखक:– श्री. **श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर**, खैरागढ़.

संगीत व्यवसायी लोगों में संगीत अध्यापकों का स्थान बहुत ऊँचा है और उनका उत्तरदायित्व भी बड़ा गंभीर होता है। संगीत एक कला है कि जिसके आदर्श न जडाकृति में रहते है, न स्थायी हैं। अतएव सतत प्रागतिक ऐसे सूक्ष्मरूप में सन्मुख आनेवाले आदर्शों की प्रतिमाएँ ग्रहण करके उनको सदा के लिये चित्त पर मुद्रित करने का सामर्थ्य शिष्य में उत्पन्न करना अथवा उसकी सांगीतिक आन्तरिक प्रेरणा को जगाना, वह एक अति कठिण कार्य संगीत अध्यापक के सम्मुख रहता है। ऐसी परिस्थिति में, वास्तव में, संगीत अध्यापक उन्हीं को होना चाहिए जो इस गंभीर उत्तरदायित्व को समझते एवं उसकी ओर सतत जागृत रहते हों। पर प्रत्यक्ष देखा जाय तो संगीत क्षेत्र में सब से अधिक संख्या संगीत अध्यापकों की ही है। जिनमें से सचमुच योग्य अध्यापक, जो अपने कर्तव्य को ठीक समझते हों, ऐसे बहुत थोड़े ही होते हैं। संगीत सीखनेवालों में, संगीत सभाओं में गाकर कीर्ति संपादन करना और उसी व्यवसाय पर अपनी उपजीविका चलाना सब को नहीं सधता। अतएव अधिकतर लोग संगीत शिक्षक का ही व्यवसाय करते हैं यद्यपि उसमें यश प्राप्त करना इतना सुलभ नहीं है जितना कि साधारणतया समझा जाता है। संगीत अध्यापक के उत्तरदायित्व को स्वयं इस व्यवसाय को चलानेवालों में से बहुत से न भी समझते होंगे। दो तीन वर्ष की संगीत शिक्षा पा कर थोड़ासा स्वरज्ञान, रागज्ञान प्राप्त करके, एवं तबले की संगत में गाने बजाने का थोड़ासा अभ्यास करके संगीत अध्यापक बनना, आजकल कोई आश्चर्यकारक बात नहीं है। जहाँ बालबच्चों को संगीत सिखलाना केवल एक शिष्टाचार गिना

गायन वादन शैली में एवं प्राचीन नायकों की संगीत रचना द्वारा किसी एक लोकप्रिय राग सुनने की इच्छा प्रदर्शित की। बीनकारने तुरंत कंधेपर बीन उठाकर राग के आलाप बीन पर एवं कुछ पुरानी संगीत रचनाएँ सुनाना आरंभ किया। यह सब सुनने के पश्चात् शास्त्रकारने उक्त राग की छानबीन उन्हीं आलाप एवं चीज़ों द्वारा स्वयं बीनकार से एक के पश्चात् एक प्रश्न पूछना आरंभ किया। जैसे कि, उक्त राग में कौन कौन से तीव्र–कोमल स्वर लगते हैं, उनमें सुरसंगतियाँ कौन कौन सी हैं, वर्ज्या–वर्ज्य, आरोही–अवरोहि, प्रबल स्वर, दुर्बल स्वर, विशेष पहचान के स्वरविन्यास, इत्यादि। बीनकारनें सब कें उत्तर ठीक दिये जैसे कि राग के वास्तविक स्वरूप को शाब्दिक वर्णनद्वारा दर्शाते गये। यह सब होने के पश्चात् शास्त्रकारने कहा, हमारा शास्त्र भी तो यही कहता है जो आपने अभी अभी इस राग के संबंध में कृपा करके बताया था। "सचमुच!" बीनकारने पूछा। "बिलकुल सच! "लीजिए अभी पढ़ के सुनाता हूँ," शास्त्रकारने राग नियम का श्लोक एवं उसका अर्थ समझाया। "अरे ये तो सब हमारी ही बातें इसमें भी लिखी हुई हैं। पंडितजी, अब हम मान गये आपके शास्त्र को, क्यों कि इन्हीं पुरानी चीज़ों के ज़ोर पर इन रागोंके क़ायदे लिखे हुए हैं। हम भी अपने क़ायदे इन्हीं चीज़ों पर से बयान करते हैं। कहीं और से तो लाते नहीं। आपके शास्त्र में भी यही बातें बयान की हुई हैं। अब हम तो सब से शास्त्र भी देखने की सिफारिश करेंगे।" अतएव प्राचीन आदर्शों का, पुरानी परंपरागत चीज़ों का पर्याप्त संग्रह एक संगीत अध्यापक के पास होना चाहिए। पुरानी संगीत शिक्षा प्रणाली में तो इन चीज़ों की महत्ता, कला श्री एवं शास्त्र की, दोनों दृष्टिओं से थी। बिना चीज़ों के भिन्न भिन्न नमूनों के संग्रह के राग के संपूर्ण स्वरूप की कल्पना उस समय हो नहीं सकती थी, अतएव उनकी महत्ता शास्त्र दृष्टि से थी। अतिरिक्त इसके, उच्च श्रेणी की कलाकृतियों के रूप में ये चीज़ें हमारी संगीत का जीवन प्रवाह ही थी। आज़ भी कलाकृतियों के रूप में उनका स्थान वही है जो प्राचीन शिक्षा प्रणाली में था। यद्यपि आजकल संगीत छात्रों को स्वरज्ञान, रागज्ञान एवं कुछ ताल का अनुभव प्रथम से ही कराया जाता है एवं संगीत के सर्वसाधारण नियम तथा राग नियम समझाये जाते हैं, जिसके कारण राग नियम समझाने के लिये चीज़ें सीखने की आवश्यकता भी नहीं हो, तथापि कलाकृतियों के रूप में ये उत्तम आदर्श, जिनको सुनकर, कण्ठस्थ करके अपनी कल्पनाशक्ति जगाना आवश्यक होता है, संगीत शिक्षक के पास अवश्य होने चाहिए। प्रत्यक्ष कलाकृतियाँ ही तो कलावन्तों को मार्गदर्शक होती हैं।

आज की सामाजिक, आर्थिक परिस्थिति में प्राचीन शिक्षा प्रणाली के अनुसार संगीत अध्ययन–अध्यापन लगभग असंभव ही है। किसी संगीत विद्यार्थी के पास न द्रव्य न समय है कि वह किसी उस्ताद की निग्रानी में महिनों, सालों तक स्वर ही स्वर भरे, पुर्जी पुर्जी करके एक स्थायी सीखनेमें हफ्ते नहीं, महिनों बिता दें। आजकल तो किसी अच्छे सूरीले शिक्षक के पास प्रारंभिक स्वर, राग तालों के पाठ लेकर उनका ख़ूब एकाग्रता के साथ अभ्यास करके उन पर पूरा अधिकार प्राप्त करके पश्चात् अनेक गुणीजनोंके पास चीज़ें एवं गायकीयोंका अभ्यास करके गुण संपादन किया जा सकता है। ये प्राथमिक शिक्षा देनेवाले संगीत अध्यापक ही अति महत्त्व के होते हैं। शिष्य के कण्ठस्वर एवं कानों को अयोग्य मार्ग पर ले जाकर बिगाड़ना नहीं, वरन् उनमें रहती हुई संगीत ज्योति को जगाना, वह एक अतिमहत्त्वका उत्तरदायित्व संगीत शिक्षक के मत्थे रहता है। अतएव यह प्राथमिक शिक्षा देनेवाले अध्यापक

स्वयं सुरीले रसिक एवं छात्र की शक्ति एवं प्रवृत्तियों को ठीक ठीक समझने वाले ही होने चाहिए। जहाँ प्रथमतः ही छात्र के कानों में बेसुरा, बेताल, नीरस गायन वादन पड़ा, अयोग्य रीति से कण्ठस्वर का उच्चारण, अयोग्य रीतिसे शब्दोच्चार एवं तान का अभ्यास करने की, व्यर्थ ज़ोरसे चिल्लाने की आदत हुई, फिर वह छात्र संगीत में यशस्वी होना कठिण है।

हमारे यहाँ अभीतक कण्ठस्वर के उच्चारण की शास्त्रोक्त रीतियाँ प्रचलित हुई नहीं हैं। आनुवंशिक गायक वादकों के यहाँ खरज भरना एवं साफ आकार खोलकर गाना, आरंभ में कम से कम तीन वर्ष तक केवल आलाप, छोटे छोटे, विलंबित, मध्यलय में, राग में आते हुए स्वरों के मुक़ामों पर यथायोग्य ध्यान पहुँचाते हुवे गाना, ये ही कण्ठस्वर को सुस्वर, मधुर एवं क्रियासिद्ध बनाने की रीतीयाँ प्रचलित हैं। वे लोग एकदम आरंभ में ही द्रुत तानें नहीं गवाते। जबतक आलाप एवं चीज़ोंके द्वारा राग के स्वर एवं मुक़ाम कण्ठ में ठीक शुद्ध नहीं होते, कण्ठस्वर में सुस्वरता, ओज, स्थिरता एवं माधुर्य नहीं आता, तब तक उसको दौड़ भाग करवाने से कण्ठस्वर को एवं कान के सूरीलेपनको हानि पहुँचती है, ऐसी उन लोगों की दृढ़ भावना है। यह उनकी भावना यथायोग्य है। वास्तव में द्रुत लय में गाने बजाने के सामर्थ्यपर ही संगीत का माधुर्य निर्भर नहीं है, जैसा कि आजकल समझा जाता है। जिसकी तान यंत्र की भाँति अतिद्रुत लय में चलती है, तबलिये के साथ द्वन्द्व करने में जो समर्थ है, वही सब से श्रेष्ठ गायक समझा जाय, यह आवश्यक नहीं है। चाहे जितनी द्रुत तान क्यों न हो, तबलिये को चाहे जैसे आड़ी चौड़ी लय में अपने साथ घुमाने में समर्थ क्यों न हो, यदि सूरीलापन, राग गायकी एवं चीज़ को सम्हाल न सके, वह गायक कभी भी श्रेष्ठ नहीं समझा जायगा। किंबहुना रागदारी संगीत के उज्ज्वल, गंभीर, भव्य सौंदर्य को विद्रूप बनाने में एवं उसको बदनाम करने में ये उटपटांग तैयारियाँ पर्याप्त यशस्वी हुई हैं। ज़ोर से धुमश्चक्रि करते हुवे, हाथ पैर पटकते हुवे, आक्रोश करते हुए गाने को ही कुछ लोग रागदारी संगीत समझते हों, तो कोई आश्चर्य नहीं। इस दुरवस्था का कारण अपने सामर्थ्य के परे बड़े बड़े उस्तादों का केवल अनुकरण करने के प्रयत्नों में ही है। 'गणेशजी की मूर्ति, बिना मूर्तिकारकी कला सीखे, बनाने गये और निकल आया बंदर,' यही अवस्था होती है। अतएव तैयारी यही एक ध्येय संगीत शिक्षा में होना नहीं चाहिए।

संगीत सीखने वालों में कई प्रकार के कण्ठस्वर वाले, कई प्रकार की श्रवण कुशाग्रता वाले आते हैं। किसी का कण्ठस्वर मोटा भारी एवं ढाला होता है तो किसी और का पतला एवं उँचा होता है। उनमें स्त्री, पुरुष, बालक इत्यादि भी भिन्न भिन्न कण्ठस्वर वाले होते हैं। इन सब प्रकार के कण्ठस्वरों के—अंगस्वभाव, शक्ति, ऊँची—नीची मर्यादा पर लक्ष्य पहुँचाते हुवे भिन्न भिन्न प्रकार से शिक्षा देना आवश्यक हो जाता है। इस बात पर जिस संगीत अध्यापक का ध्यान रहता है, वही अपने शिष्यों को संगीत क्षेत्र में सफल पाता है। अयोग्य मार्ग से शिक्षा पाने के कारण जीवनी भर अपने कंठ स्वर का स्वाभाविक माधुर्य खो बैठे हुए संगीत विद्यार्थीओं के सैकड़ों उदाहरण आज भी हमारे दृष्टि पथ पर पड़ते हैं। कई छोटी लड़कियों ने बड़े उस्तादों का अनुकरण करने के प्रयत्न में अपने कण्ठस्वर का माधुर्य तो क्या, स्त्रीत्व भी खोया हुआ दिखाई देता है। अपने सुस्वर कोमल कण्ठ में न जँचने वाले गमक, हलक, जबड़ा तान इत्यादि का दिन प्रतिदिन अभ्यास करके कण्ठ स्वर में कर्रापन लाया

हुआ कई छोटी लड़कीयों के गाने में स्पष्ट होता है। उस्ताद अपने घराने की गायकी सिखा देते है, पर लड़की के कण्ठस्वर की जाति, उसकी शक्ति, उसकी मर्यादा न देखते हुए व्यर्थ त्वरा करके सदा के लिये कण्ठस्वर बिगाड़ देते हैं। हाँ, धीरे धीरे कंण्ठस्वर की जातिपर योग्य लक्ष पहुँचाते हुवे, सामर्थ्य के बाहर आलाप तान लेने के प्रयत्न में कहीं बेसुरा एवं बौंगापन न आवे, इस बातपर सतर्क रहते हुए सिखाते, तो संभव है घराने की गायकी का एक हिस्सा लड़की के कण्ठ में आ जाय पर जल्दबाज़ी में बिगड़े हुए ही कण्ठस्वर अधिक सुनाई देते हैं। फिर विशेष आश्चर्य यह है कि बिचारी शिष्या को तो शंका भी नहीं आती कि अयोग्य रीती से अभ्यास होने के कारण उसके कण्ठस्वर का सर्वनाश हुआ है। उसको उस्ताद की गायकी हूब–हूब गाते आने में ही धन्यता लगती है। सुनने वालों पर चाहे जो परिणाम हो, पर "उस्ताद का रंग पूरा अपने गाने में आ गया और क्या चाहिए!" इसी विचार में वह एकचित्त हो जाती है। एक संगीत प्रेमी ने तो मुझसे एक प्रश्न पूछा, "क्यों महाराज, संगीतका ही धंदा-रोज़गार करने वाले आजकल के गायकों में से सैकड़ा अस्सी गायकों के कणस्वर मधुर क्यों नहीं होते?" इस प्रश्न का उत्तर यही है कि तुरंत बाज़ी, दो ही तीन वर्ष की शिक्षा पा कर किसी प्रकार गायक नहीं तो कमसे कम संगीत शिक्षक बनने की आकांक्षा। संगीत अध्यापक स्वयं सुरीला, रसिक, अनुभवी, विचारवंत एवं दक्ष न हो तो वह शिष्यों को किस प्रकार योग्य मार्ग पर सिखा सकता है! अर्ध कच्चे संगीत अध्यापकों के शिष्यों का गाना सुपरिणामी न हुआ तो आश्चर्य हि क्या?

निसर्गतः सांगीतिक बुद्धि रखने वाले छात्रों के भी भिन्न प्रकार होते हैं। किसी के कान अर्थात् श्रवण कुशाग्रता अच्छी होती है, पर कण्ठस्वर अनुकूल नहीं होता। ऐसे छात्रों को प्रारंभिक शिक्षा के पश्चात् किसी वाद्यका ही अभ्यास करना चाहिए। ऐसे छात्रों को वाद्य सीखने की सूचना देना यह भी संगीत अध्यापक का एक कर्तव्य है। किसी संगीत छात्र का कण्ठस्वर अच्छा होता है तो उसमें श्रवण कुशाग्रता नहीं होती। सुरीला, बेसुरा गाना बजाना एवं ध्वनिरचना में कोई विशेष माधुर्य हो तो वह उसके समझमें नहीं आता है। ऐसे विद्यार्थी को तो प्रथम पर्याप्त प्रमाण में गाना बजाना सुनना चाहिए। अपने कण्ठ से एक भी स्वर निकालने से पहले उसको सुन सुन कर अपना श्रवण सामर्थ्य बढ़ाना चाहिए। ऐसे विद्यार्थी को सुरीला गाना बजाना सुनाने के जितने अवसर संभव हो प्राप्त कर देना, इस बात पर संगीत अध्यापक को लक्ष्य पहुँचाना चाहिए। जिस संगीत छात्र के कान भी कुशाग्र हों और कण्ठस्वर भी मधुर हो उसको संगीत क्षेत्र में यश प्राप्त करने में कोई संदेह नहीं होता। ऐसे छात्र संगीत अध्यापक के पास रक्खी हुई मौल्यवान् वस्तु ही के रूप में समझना चाहिए, जिसको किंचित् भी हानि न पहुँचे, वरन् वह अपने पूर्ण तेज से प्रकाशमान् हो, इस बातपर अति सावधानी रखते हुए उसको सिखाना, यह बड़ा भारी उत्तरदायित्व संगीत अध्यापक का होता है। छात्रों के अंगस्वभाव, उनके कण्ठस्वर का धर्म, उनकी आर्थिक, सामाजिक परिस्थिति इत्यादि पर ध्यान पहुँचा कर ही उन प्रत्येक की संगीत शिक्षा का मार्ग लगाना चाहिए वर्षानुवर्ष परिश्रम करके श्रोताओं को तो क्या, पर स्वयं अपना मनोरंजन न कर सका, तो उस संगीत विद्यार्थी को, जो वास्तव में संगीत विद्या का, संगीत कला का निःसीम भक्त करके उसकी सेवा में तन–मन–धन अर्पण किया हुआ हो तो कितनी निराशा होती

होगी! ऐसी निराशा में मरणप्राय दुःख में सदा के लिये डूबे हुए कई सज्जन मेरे देखने में आये है। योग्य मार्गदर्शन न होने के कारण निसर्गतः रहते हुए सांगीतिक गुणों का नाश हो कर ही रहता है, और निराशा पल्ले पड़ती है। अथवा कण्ठस्वर अनुकूल न हो तो किसी वाद्य पर अभ्यास करना अथवा स्वर रचना, गीत रचना करना, वाद्यवृंद चलाना इत्यादि कई विशेषज्ञता के मार्ग हमारे विद्यार्थीओं के सम्मुख है, जिनमें से केवल एक ही पर अपनी अपनी परीस्थिति के अनुसार परिश्रम करके उसी में प्रावीण्य संपादन किया जा सकता है।

(अखिल भारतीय आकाशवाणी के सौजन्य से)

---

# पं. ओंकारनाथजी का 'प्रणव भारती'

(पुस्तक-परीक्षण)

लेखकः श्री. चैतन्य देसाई, तारापूर.

(गताङ्क से आगे)

## नारदोक्त श्रुति

पृष्ठ ४९ पर 'सर्वसाम्यात्समो ज्ञेयः...' 'श्रुतयोऽन्या द्वितियस्या' ('द्वितियस्य' चाहिए) आदि श्लोक नाट्यशास्त्र के कोई प्रति में से उद्धृत किया है, जो 'सम' अलंकार के वर्णन में आया है। 'सम' अलंकार के साथ इसका कोई सम्बन्ध नहीं है, इसलिए यहाँ (नाट्यशास्त्र में) असम्बद्ध हैं, यानि प्रक्षिप्त होना चाहिए। पुराने विषय अगले ग्रंथकार संग्रहित करते हैं, इसका यह एक उदाहरण है। पृष्ठ ५० पर यही श्लोक 'शिक्षा ग्रंथ' में से कह कर दिये हैं, जो वास्तविक नारदीय शिक्षा के सातवें अनुवाक् में ९ से १४ तक के हैं। नारद ने श्रुती की संख्या नहीं दी है! नारदोक्त श्रुति वर्णन बहुत ही त्रुटित और क्लिष्ट है। शिक्षा ग्रंथ और साम गान पर लिखने वाले पाश्चात्य या भारतियों में से सायमन्, हॉग्, बर्नेल, सामाश्रमी इत्यादि विद्वानों ने नारदोक्त श्रुति सम्बन्धी कुछ भी लिखा हुआ मालूम नहीं होता। यदि किसी लेखक का आधार न मिलने के कारण नारदोक्त श्रुति बाबत पं. ओंकारनाथजी भी विवरण न कर सके, तो भी यह विषय समझ में नहीं आया, ऐसा वे क्यों लिखे? आखिर उन्होंने कुछ बेढंगे तर्क तो रख ही दिये हैं! वे लिखते हैं:—"दीप्तामुदात्ते जानीयात् दीप्तां च स्वरिते विदुः। अनुदात्ते मृदुर्ज्ञेया....। इस उद्धरण से सामगान परंपरा में उच्च-नीच स्वरों के सम्बन्ध से स्वरों के परस्पर अंतराल के परिवर्तन के कारण बदलती हुई उन स्वरों की अवस्थाओं को दिखाने के लिए इन श्रुति-जातियों का उपयोग किया गया है, ऐसा बलवत्तर अनुमान कर सकते हैं" (पृष्ठ ५१)। अच्छा, तो अंतराल का परिवर्तन हो

का कार्य है। ठुमरी में राग की शुद्धता को प्राधान्य नहीं है। हाँ, इतना ज़रूर है कि दूसरे मिलते-जुलते रागों की मिलावट (मिश्रण) की जाय तो वह इस तरह करनी चाहिए कि वह सुसंगतियुक्त, सुन्दरता बढ़ानेवाली रहे।

टप्पा छोटी और लम्बी वक्र तानों से भरा हुआ रहता है। चपल गति से चलता है; और पंजाबी भाषा में रहता है। उसकी सुन्दरता रस भाव की अपेक्षा चमत्कृति-जन्य रहती है।

तराने का विस्तार लयकारी के चमत्कारों से होता है। गले की और जिव्हा की तैयारी के लिये उसमें खूप गुंजाइश रहती है।

यह सब शास्त्रीय संगीत की जो विशेषताएँ हैं, उनके आधार पर ही संगीत के मूल्य-अंकन के सिद्धान्त बनते हैं। किसी भी कला को न केवल सीखने के लिये, बल्कि उसे समझकर रस ग्रहण करने के लिये भी अभ्यास और भूमिका की आवश्यकता होती है। प्रारम्भ में यह बात कठिण अवश्य लगती है, परन्तु अन्त में उसका फल भी उतना ही मधुर होता है। संगीत ऐसी ही कला है।

# भारतीय संगीत में भक्तिगान का स्थान

लेखक : **श्री- श्रीकृष्ण नारायण रातंजनकर**, खैरागढ़

भारतीय संगीत में भक्तिगान एक महत्त्वपूर्ण विभाग है। परमात्मा पर हार्दिक प्रेम रखते हुवे सदैव उसके नाम का स्मरण, संकीर्तन करने को भक्ति कहते हैं। वास्तव में, भक्ति में धर्मभेद, जातिभेद नहीं होता। किसी भी रूप में, किसी नाम से, परमात्मा का चिन्तन करनेवाले, फिर वे हिन्दु, मुसलमान, ईसाई, ब्राह्मण, क्षत्रिय, शूद्र, कोई हो, सब एक ही श्रेणी के सत्पुरुष होते हैं। इन संतों के हृदय में बहता हुवा प्रेम-निर्झर उनकी वाणी से अति मधुर हो कर बाहर पड़ता है। उनके मुख से अनायास निकले हुवे शब्द गंभीर अर्थ-भाव लिये हुए व्यक्त होते हैं। अतएव महान् भक्तों के रचे हुवे ये गीत गाये जाने वाले हों, इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है।

भारत में, हिन्दु समाज में, भक्तिमार्ग मुख्यतः वैष्णव एवं भागवद्धर्म से उत्पन्न हुवा है। भिन्न भिन्न अवतारों में भगवान् विष्णु ने दीन दुखियों का दुष्टों से रक्षण करने के हतु से की हुई लीलाओं का वर्णन कृष्ण द्वैपायन व्यास मुनि ने श्रीमत् भागवत में किया है। उसी के आधार पर अनेक भक्तों ने कविताएँ लिखी हैं। यही साहित्य वैष्णव पंथ का एक मुख्य अंग है। यह प्रथा प्राचीन काल से चली आयी हुई है। पर विशेषतः जब से बौद्ध धर्म का प्रभाव मंद हो कर हिन्दु धर्म पुनश्च प्रस्थापित होने लगा; श्री आदि शंकराचार्य, श्री वल्लभाचार्य, श्री रामानुजाचार्य जैसे महान् ज्ञानीओं ने द्वैताद्वैतादि मीमांसाओं द्वारा हिन्दुधर्म के गम्भीर सिद्धान्तों को जनता के सन्मुख स्पष्ट किया, तब से भक्तिमार्ग एक विशेष महत्ता पा कर लोकप्रिय एवं प्रचलित हुआ। सगुण उपासना का प्रसार सर्वत्र हो कर

स्थान स्थान पर शिवालय एवं ठाकुर द्वार उत्पन्न हुवे। इन देवस्थानों में दिन प्रति दिन नित्य क्रम से प्रातः एवं संध्या समय पर भजन, कीर्तन नृत्यादि के प्रयोग होने लगे। इन भजन कीर्तनों में कौन से, किस प्रकार के गीत गाये जाते थे, इस बात पर निश्चित रूप का कोई उल्लेख नहीं मिलता। संभव है, आरम्भ में जाति गीत, तदनंतर रागों में बँधे हुवे प्रबन्ध, वस्तु, रूपकादि गीत अधिकतर संस्कृत में रचे हुवे, गाये जाते हों। संगीत ग्रंथों में कुछ उदाहरण जातिओं के, प्रबन्धों के दिखाई देते हैं। उनमें एक आध दो प्राकृत भाषा में भी हैं। पर इनकी प्रत्यक्ष धुनें लुप्त होने के कारण इनको अब कोई नहीं गाता।

प्राचीन संस्कृत गेय पदों में जयदेव कवि का गीत-गोविन्द अब भी गायकों में प्रचलित है। इन पदों को अष्टपदियाँ कहते हैं। यह प्राचीन प्रबन्धों का ही एक प्रकार है। इन पदों के राग भी उसी प्राचीन समय के, अर्थात् ईसवी ११ वीं शताब्दि के हैं, जिनके स्वरूप आज प्रचलित नहीं हैं। गायक लोग इन अष्टपदियों को आजकल के प्रचलित किसी भी राग में बिठा कर गाते हैं। फलस्वरूप आज एक ही अष्टपदी, कोई केदारे में, कोई बागेश्री में, कोई हिंदोल में और कोई वसंत में गाते हैं। सब से लोकप्रिय एवं लोकप्रसिद्ध अष्टपदी "विहरति हरिरिह सरसि वसन्ते" यह है। इसका राग-नाम गीत-गोविन्द की छपी हुई पुस्तक में "वसन्तरागेण गीयते" कह कर वसन्त कहा गया है। यह प्राचीन वसन्त आज के प्रचलित वसन्त से भिन्न था। उसमें पंचम वर्ज्य, ऋषभ कोमल एवं शेष सब स्वर शुद्ध होते थे। यह वसन्त जयदेव के पश्चात् लगभग ५०० वर्ष के ग्रंथों में मिलता है। संगीत रत्नाकर के शुद्ध विकृत स्वरों का सन्तोषजनक निश्चय अभी नहीं हुवा है। अतएव उसमें कहे हुए रागों के स्वरूप हम लोग निकाल नहीं सकते। तत्पश्चात् के ग्रंथों में वसन्त का स्वरूप वही है जो कि ऊपर बताया गया है। दाक्षिणात्य संगीत में तथा बंगाल के कीर्तनों में यह वसन्त अब भी प्रचलित है। जयदेव स्वयं बंगाली था; बीरभूम का रहनेवाला था। अतएव इसी वसन्त में इस अष्टपदी को गाने में वस्तुस्थिति के निकट तो हम लोग अवश्य होंगे। ईसवी ११ वी शताब्दि में वसन्त का स्वरूप क्या था, इस बात पर निश्चय करना तो असंभाव्य सा है। अस्तु।

जयदेव कवि के पश्चात् से ही प्राकृत भाषाओं का साहित्य बढ़ने लगा। शौरसेनी, मागधी, पाली, मैथिली, पैशाची, द्राविडी, महाराष्ट्री, गुर्जर; इत्यादि देशी भाषाओं में ही से प्रादेशिक भाषाएँ ब्रिजभाषा, पूर्वीबोली, बंगाली, बिहारी, आसामी, उडिया, पंजाबी, मारवाडी, गुजराथी, मराठी, कन्नड, तेलगु, इत्यादि भाषाओं की घटना हुई। और उनमें स्वतंत्र काव्य नाटकादि बनने लगे। इधर सगुण उपासना का भी प्रचार बढने लगा। मंदिरों की देवताओं के सन्मुख भक्त गण प्रेम के साथ गाने बजाने लगे। भक्तिमार्ग में अनेक पंथ निर्माण हुए। शैव, वैष्णव, शाक्त, गणेश, षण्मुख, हनुमान् दत्तात्रेय आदि के भक्त, नाथपंथी, उदासीन, दिगम्बरपंथी, इत्यादि भिन्न भिन्न प्रकार उपासना के बने और अपने अपने पंथ का उपदेश भक्तगण कविताद्वारा देने लगे। शिवालयों में एवं ठाकुरद्वारों में इस प्रकार नित्य प्रति-दिन गायन, वादन, नृत्यद्वारा देवता की उपासना करने की प्रथा पड़ी, जो अभी आज दिन तक चालू है।

पिछली सात आठ सदियों में समस्त देश भर, प्रान्त प्रान्त में अनेक महान् भक्त हुए, जिन्होंने अपनी अपनी प्रादेशिक भाषाओं में सैकड़ों पद लिखे और गाये। बंगाल में श्री चैतन्य महाप्रभु, गौरांग, चण्डिदास; आसाम में शंकरदव;; बिहार में विद्यापति उत्तर प्रदेश में सूरदास,

कबीर, तुलसीदास, बैजू बावरा, स्वामी हरिदास; गुजराथ में नरसी मेहता, राजपुताने में मीराबाई, महाराष्ट्र में श्री ज्ञानेश्वर, एकनाथ, नामदेव, तुकाराम, रामदास, कर्नाटक में पुरन्दरदास, श्री त्यागराज स्वामी, ये विशेष उल्लेखनीय हैं। इनके रचे हुवे पद आज भी भावुक जनता बड़े प्रेम के साथ गाती है। मंदिरों में कथा-पुराण, प्रवचनों में इन्हीं सन्त कवियों ने निर्माण किया हुआ प्रादेशिक साहित्य उपयोग में लाया जाता है। ये सब पद गेय हैं। तानालापों के साथ, रागदारी ढंग में गाये जा सकते हैं। यह काव्य भांडार इतना लोकप्रिय हुआ कि घर घर में इनका गायन सुनाई देता है। शादी-विवाहों में, यात्रा-मेलों में, गाँव-गाँव में, इन्हीं पदों का गायन प्रचलित हुवा, जो अब भी वैसे ही है। इन पदों की रचना सरल, सीधी सादी, उत्कट भाक्ति से भरा हुवा अर्थ भाव, धुनें भी सरल, सादी, अतएव वे यदि सब जगह प्रचलित हुवे तो क्या आश्चर्य ?

रागदारी गायक-वादकों ने भी इस नये भाषा साहित्य से पर्याप्त लाभ उठाया। मंदिरों में गाये जाते हुए भजन कीर्तनों को लेकर उनको रागदारी ढंग में गाते हुए ध्रुवपद गायकी उन्होंने प्रचलित की। भजन–कीर्तन एवं रागदारी ध्रुवपद गायकी में भेद यह रहा कि भजन–कीर्तन का उद्देश्य परमात्मा का नाम–स्मरण नम्रता एवं भक्तिभाव युक्त करना, यह था जब कि ध्रुवपद गायन में स्वर एवं लय के चमत्कारों का शृंगार रचना, यह उद्देश्य रहा। भजन में पुनः पुनः भगवन्नामोच्चारण एवं भगवान् की लीलाओं का वर्णन होता है। ध्रुवपद में गीत के शब्दों को विविध स्वरालाप, गमकादि अलंकारों से एवं लयकारी से सजाना, जिससे राग तथा ताल का वैभव भली भाँति व्यक्त हो जाय। आज भी यदि हम लोग बड़े बड़े देवस्थानों में जा कर वहाँ के दैनिक संगीत कार्यक्रम ध्यानपूर्वक सुने तो पूर्वप्रसिद्ध, अधुना प्रसिद्ध रागों में एवं तालों में मृदंग के साथ गायन–वादन होता हुवा सुनाई देगा। सम्भव है, हमारे यहाँ के भक्तिगान एवं ग्रामीण संगीत का अभ्यास करने पर हमको कई ग्रंथ गत विषयों पर, जो अब तक स्पष्ट नहीं हैं, प्रकाश मिले !

हमारे यहाँ के भजन–कीर्तनों में बहुत बड़ा विभाग भगवान् कृष्ण के चरित्र से सजा हुवा है। कृष्ण को परमात्मा का पूर्णावतार समझा जाता है। उसके चरित्र की, उसके बाल–लीलाओं की, जमुना–तट पर उसने की हुई खेल–कूद, जिसका उद्देश्य दुष्टों का संहार एवं दीन दुःखियों की रक्षा यही था, द्वारकाधीश कृष्ण, कुरुक्षेत्र में अर्जुन को गीताद्वारा उपदेश देने वाला पार्थसारथी, इत्यादि भूमिकाओं का एक एक घटना पर सैकड़ों पद, जिनमें शृंगार, वीर, करुण, हास्यादि रसों का वैभव ओत प्रोत भरा हुवा है, भक्तों ने रचे। सूरदास, रामदास, हरिदास स्वामी, मीराबाई जैसे गायन–प्रेमी भक्तों के पद रागदारी गीतों के लिये मार्गदर्शक हो गये। रागदारी गीत–ख़्याल, ठुमरी, होली–इत्यादि में यही कृष्ण–लीलाओं का वर्णन अलंकारशास्त्र में आये हुए नायक–नायिका प्रकरण के आधार पर बँधे हुवे होते हैं।

( अखिल भारतीय आकाशवाणी की सोजन्यसे )

# भारत नृत्य

लेखकः श्री. राय उमानाथ बली, लखनऊ.

नृत्य आदिम मानव वर्ग में कला का मूल रूप है; वास्तव में वह मानव–क्रियाशीलता का द्योतक है। यह कला हमारे विचारों और भावों की लहरी को उद्दीप्त करती है; जिससे आगे चलकर काव्य, तक्षण, चित्र तथा संगीत आदि कलाओं का स्फुरण होता है। नृत्य भारत की प्राचीन कला है। नृत्य रूप में जंगली जातियाँ अपने सामाजिक जीवन का स्वरूप प्रकट करती थीं। उनके नृत्य शुद्ध और ताल लय में पूर्ण होते थे। इस कला के उद्भव तथा विकास का इतिहास केवल ग्रंथों से ही नहीं प्राप्त है। अपि तु इसके प्रत्यक्ष प्रमाण भी मिलते हैं। अब भी जंगली जातियाँ अपनी कला से यह सिद्ध करती हैं कि नृत्य उनके सामाजिक जीवन का एक विशेष अंग है। उनका नृत्य स्वाभाविक और शुद्ध है। उनको नृत्य की शिक्षा देने वाला कोई नहीं होता। वे बिना शिक्षा क ही प्रकृति तथा माता–पिता से प्राप्त होने वाले संस्कारों की सहायता से स्वयं नृत्य करते हैं और अपने आन्तरिक भावों को उसके द्वारा प्रगट करते हैं।

नृत्य कला का स्वरूप सामाजिक है। नृत्य से ही नाट्य की उत्पत्ति हुई है। नाट्य का जन्म ललित तथा सूक्ष्म कलाओं के संयोग से हुआ है। नाट्य दर्शक का मन उन विषयों और चरित्रों में लीन कर देता है जो नाटच में दिखाये जाते हैं। जो मुख्य कलाएँ मिल कर नाट्य को सफल तथा आकर्षक बनाती हैं, वे काव्य, संगीत और नृत्य हैं। सृष्टि के प्राथमिक काल में भी मनुष्य को आनन्द प्रदान करने वाले यही नृत्य तथा नाट्य थे। भारतीय नाट्यशास्त्र एक क्षण में नहीं निर्मित हुआ। इसकी उत्पत्ति प्राथमिक आर्यों के समय हुई थी। और इसने अपना पूर्ण स्वरूप सैकड़ों वर्षों में क्रमशः अनेक अपरिपक्व अवस्थाओं को पार करने के बाद पाया है। प्राचीन आर्य लोग सभ्यता की आरम्भिक दशा में होते हुए भी अपना कुछ समय आमोदप्रमोद में व्यतीत करते थे। वे अपने भावों को अपनी सभ्यता एवं अनुभव के अनुसार विविध नृत्यों में भी प्रकट करते थे। उस समय मनुष्यों की आवश्यकताएँ थोड़ी थीं और उनका अनुभव भी साधारण था। जैसे–जैसे मानव सभ्यता का विकास होता गया वैसे–वैसे कला का भी विकास हुआ।

नाट्य की उत्पत्ति मनुष्य की उत्पत्ति से भी पहले हुई। यह संसार–चक्र क्या है? यह एक नाटच है जिसमें पृथ्वी, चन्द्र, तारे आदि नृत्य करते हैं। विश्व का रूप, भगवान का रूप, भगवान के चरित्र और मनुष्य मात्र की कल्पनाएँ इसी नृत्य से प्रकट होती हैं। लय से समय का ज्ञान होता है। लय के साथ–साथ ब्रह्माण्ड का पूरा काम होता है। दिन और रात, सुबह और शाम ये लय है। यही नृत्य है। लय से नृत्य और नृत्य से लय का गूढ़ सम्बन्ध है। वायु का चलना, समुद्र की लहरें, ऋतु–परिवर्तन, ये लय और नृत्य हैं। यही ब्रह्माण्ड एक नाटच है, जिसमें जीवन–मरण, खेल–कूद, सब नृत्य के रूप में चल रहे हैं।

नाटच तथा नृत्य के व्यावहारिक रूप की प्राचीनता का पता लगाना कठिन है। जैसे ऋग्वेद के 'संवाद सूक्त' से नृत्य का कुछ पता चलता है, उसी प्रकार पंचालिका, पुत्रिका, पुत्तलिका आदि शब्दों से नाटच की उत्पत्ति का हाल मिलता है। ये काष्ठ की बनाई हुई कठपुतली

थी, जिनके द्वारा क्रीड़ा-विलास (मनोरंजन-खेल) होते थे। क्रमशः इन्हीं से संस्कृत-नाट्य की जड़ पड़ी। 'बृहत्कथा' में एक कन्या का परिचय दिया गया है जो असुरमाया की पुत्री थी और पंचालिका से क्रीड़ा करती थी। 'बाल-रामायण' में भी राजशेखर का पंचालिका के द्वारा सीता को वेष दिखलाना नाट्य का प्रथम स्वरूप कहा जा सकता है। इसी के पश्चात् छाया-नाट्य का भी आरम्भ हुआ। इसका पता 'उत्तर राम चरित' में सीता की छाया से और 'विक्रमोर्वशीय' में उर्वशी की छाया से चलता है।

'पाणिनि' ने अपनी 'अष्टाध्यायी' में कृशाश्व और शिलाली नामक दो बड़े नर्तकों का उल्लेख किया है; परन्तु उन नर्तकों की कला का रूप नहीं जाना जा सकता। कहा जाता है कि इन दोनों नर्तकों ने 'नाट्य-सूत्र' बनाये थे जो लुप्त हो गये हैं।

सब से प्राचीन ग्रन्थ जिसमें भारतीय-नाट्य का सर्वांगीण विशद वर्णन मिलता है, भरत मुनि रचित "नाट्य-शास्त्र" है।

भरत मुनि ईसा की प्रथम या दूसरी शताब्दी के आरम्भ में हुए हैं। उनके ग्रंथ से मालूम होता है कि वे व्यास और मनु के समान विद्वान् एवं बहुमुखी प्रतिभा-सम्पन्न थे। भरत ने विशुद्ध भारतीय नाट्य-कला को पुष्ट बना कर क्रीड़ा, विलास और मनुष्य के हृदय को प्रसन्न करने वाले विषय-तत्त्व भी सामने रख दिये हैं। उन्नति के बाद अवनति और अवनति के बाद उन्नति यह प्राकृतिक नियम है। अनुमान होता है कि भारतवर्ष में भरत मुनि से पहले नाट्य-कला अपनी चरम सीमा तक पहुँचने के बाद विकारों से अक्रान्त होने लगी थी, क्यों कि बाद में नर्तक अच्छी दृष्टि से नहीं देखे जाते थे। वे अपने तथा अपने सम्बन्धियों के द्वारा नाट्य-स्वरूप धारण करके धन कमाने लग गए थे और 'रूप जीवी' एवं 'जय जीवी' कहलाने लगे थे। ऐसे समय में भरत ने अपनी विचार शक्ति से तथा नाट्य के प्रौढ़ ज्ञान से 'नाट्य-शास्त्र' को रच कर फिर से नाट्य को महत्त्वपूर्ण उच्च कला के रूप में प्रदर्शित किया।

नाट्य-शास्त्र में ३६ अध्याय हैं, उनमें नाट्य, नृत्य, नृत्त, अभिनय, रंगमंच, वस्त्राभूषण, दृश्य, काव्य, रस, संगीत, वाद्य आदि का विशद वर्णन किया गया है।

जैसे साहित्य के ज्ञान के लिये भाषा का ज्ञान होना आवश्यक है, उसी प्रकार नृत्य के ज्ञान के लिये नृत्य की भाषा अर्थात् अभिनय का ज्ञान आवश्यक है। नृत्य के भाव केवल नेत्रों द्वारा देखने से ही समझ में नहीं आ सकते, जब तक कि अभिनय भाषा का ज्ञान न हो। अतएव नृत्य के भाव अभिनय के ज्ञान से ही समझे जा सकते हैं।

**"नृत्यं गीताभिनयनं भावतालयुतं भवेत् ॥**
**आस्येनालम्बयेद्गीतं हस्तेनार्थं प्रदर्शयेत् ।**
**चक्षुर्भ्यां दर्शयेद्भावं पादाभ्यां तालमादिशेत् ॥**
**यतो हस्तस्ततो दृष्टिर्यतो दृष्टिस्ततो मनः ।**
**यतो मनस्ततो भावो यतो भावस्ततो रसः ॥**

अर्थात् नृत्य और गाने के साथ अभिनय हो और वह ताल लय सहित भावों को प्रकट करें। मुख से गावै, गान के अर्थ को हाथों और आखों से अभिनय द्वारा समझावे, पैरों से ताल दे। जहाँ हाथ जाय दृष्टि भी उधर जावे; जहाँ दृष्टि जावे, मन भी उधर साथ-साथ जाय; जहाँ मन जाय, भाव भी वहाँ साथ रहे। जहाँ भाव है वहीं रस उत्पन्न हो जाता है।

नृत्य का उद्देश्य मनोविनोद है और नर्तक का कार्य अभिनय, गान और नृत्य से रस उत्पन्न करना है। दर्शक केवल काव्य या लेख के श्रवण करने से रस का

# पं. ओंकारनाथजी का 'प्रणव भारती'

( पुस्तक—परीक्षण )

लेखकः श्री. चैतन्य देसाई, तारापूर.

( गताङ्क से आगे )

## प्राचीनों के स्वर-संवाद

पंडितजी लिखते हैं, "ये सब श्रुतियाँ संवाद सिद्ध हैं। श्रुतियों में नव और त्रयोदश के अन्तर से संवाद सम्बन्ध प्रसिद्ध है। उस काल में नाद की कम्पन संख्या को नापने की प्रक्रिया का प्रचार हो या न हो, गणित मूल्य देख कर सिद्ध करने के यत्न की शक्यता या आवश्यकता प्रतीत हुई हो या न हुई हो, यह नितान्त सत्य है कि इन सब श्रुतियों का संवाद-सम्बन्ध कानों से सुन कर ही **नाप कर ही** निर्णीत किया गया हो। कहने की आवश्यकता नहीं है कि संगीतोपयोगी नादों में संवाद होना अनिवार्य है।" (पृ. ६३; मोटा टाईप हमारा। ले.)

**देवल** से **पटवर्धन-ओंकारनाथ** तक के सभी श्रुति वाले लेखक 'स्वर-संवाद' नाम से चिल्ला कर वाचकों को धोका दे रहे हैं! क्या पाश्चात्य स्वर-शास्त्र से सिद्ध हुवे तृतीयादिक (षड्ज-गंधार आदि) सभी संवाद अपने प्राचीन संगीत शास्त्रकारों को ज्ञात थे? प्राचीन—मध्ययुगीन भारतीय, ग्रीक, अरब आदि के और अपने वर्तमान खाँ साहेब, बुवा साहेब, बाई साहिबा आदि के गाने बजाने में कम-ज्यादा सुरीले यानि संवादी सभी स्वर लगते होंगे, यह दलील यहाँ काम की नहीं है। भरत और रत्नाकर ने लिखे हुवे स्वर-वर्णन में जो स्वर-संवाद बताये हैं, उन्हीं का ही यहाँ काम है। प्राचीन ग्रंथ-वचनों में से न निकलते हुए स्वर-संवाद उन्हीं पर ज़बरदस्ती लादना धूर्तता और साहस है। सारांश, प्राचीन ग्रंथकारों ने दिये हुवे स्वर-संवाद ही बताइये, फिर उससे हमारे पूज्य भरत नारदादि ऋषि-मुनि आज के सुधरे हुवे ज़माने की नज़र में मूर्ख भी ठहरे तो शर्म की कोई बात नहीं!

## प्राचीनों के स्वर-संवाद कौन से थे?

**भरतनाट्यशास्त्र** में षड्जग्राम में षड्ज-पंचम, ऋषभ-धैवत, गंधार-निषाद और षड्ज-मध्यम इतने ही परस्पर संवादी युगल कहे हैं। इसी बाबत का पंडितजी ने भरत का जो वचन उद्धृत किया है, उसमें 'षड्ज-मध्यमौ' ये शब्द खो गये हैं (पृ. ६८)। यहाँ पंडितजी ने 'मध्यम-तार षड्ज' संवाद गिना है, वहाँ उपलक्षणा से कोई आपत्ति नहीं, लेकिन यह बात भरत-वचन में नहीं है (पृ. ६५); यानि उसको पंडितजी ने जोड़ दिया है, परन्तु भरत ने कहा हुआ सीधा-साधा षड्ज-मध्यम संवाद पंडितजी ने ला पता कर दिया है! **मध्यमग्राम** में के स्वर-संवाद षड्जग्राम के अनुसार ही हैं, किन्तु वहाँ षड्ज-पंचम के बदले ऋषभ-पंचम संवाद है, जो षड्जग्राम में नहीं होता है। (भरत-नाट्य-शास्त्र-निर्णयसागर प्रति—२८।२४)

नववीं और तेरहवीं श्रुतियों पर स्थापित स्वर परस्पर संवाद करते हैं, यह भारतीय स्वर-संवाद का एकमेव

सिद्धान्त भरत मुनि ने ही कहा है, " ययोश्च नवत्रयोदशकं परस्परतः श्रुत्यन्तरे तावनोन्यसंवादिनौ।" (नाट्यशास्त्र २८।२४)। स्वर-संवाद के लिये अपने किसी भी ग्रंथकार ने इसके अतिरिक कोई दूसरा नियम कहा नहीं है, यह महत्त्व की बात है।

स्वर-संवाद का यही भरतोक्त नियम आगे के सभी ग्रंथकारों ने–मतंग, शार्ङ्गदेव, रामामात्य, सोमनाथ, पुंडरीक विठ्ठल, आदि ने– अक्षरशः दोहराया है। इनमें से मतंग और शार्ङ्गदेव महत्त्व के ग्रंथकार माने गये हैं। इसीलिये इनके वचन देखना पर्याप्त होगा।

**मतंग** ने " संवादिनस्तु पुनः **समश्रुतिकत्वे** सति त्रयोदशनवान्तरत्वेनाववोद्धव्याः। (बृहद्देशी पृ. १४) इसमें 'समश्रुतिकत्वे'. यह शर्त ज़्यादा है, जिसका मतलब है कि संवादी जोड़ के दोनों स्वर समान श्रुति-संख्या के होना चाहिए। यानि चार चार श्रुतिवाले, तीन तीन श्रुतिवाले इत्यादि हो कर नौ, तेरह श्रुत्यन्तर पर स्थित हो, तभी दोनो का संवाद होता है। चार श्रुतिवाले स्वर से तीन या दो श्रुति वाला स्वर नौ या तेरह श्रुति पर स्थित होते हुवे भी उनका परस्पर संवाद होता नहीं है। समश्रुतिकत्व की यह शर्त आगे के अन्यान्य ग्रंथकारों ने भी दोहराई है।

**शार्ङ्गदेव** ने भरत-मतंग का यही नियम अन्य शब्दों में और अधिक स्पष्टता से कहा है:–"श्रुतयो द्वादशाष्टौ वा ययोरन्तरगोचराः। मिथः संवादिनौ तौ स्तः....। (१।३।४८, ४९)। नवमी या तेरहवीं श्रुति पर स्थित स्वर और आठ या बारह श्रुति छोड़ कर आगे का स्वर दोनों वचनों का एक ही अर्थ है, जो टीकाकार कल्लिनाथ और रागविबोधकार सोमनाथ आदि और कई आधुनिक लेखकों ने भी बताया है, पंडितजी ने भी ठीक ठीक दिया है (पृष्ठ ७६)। २४ श्रुतिवाले स्व. **तेलंग** जी ने रत्नाकर-सोमनाथ के ये श्लोक और विवाद का नियम समझने में कुछ गड़बड़ी की थी और 'आज कुछ और कल कुछ' उलट-पुलट करके लिखनेवाले सर्वमत-संग्राहक एक श्रुति-लेखक श्री **पटवर्धन** इंजिनियर ने स्व. तेलंगकृत गड़बड़ी पर एक पाँव करके बताई है! (देखिए:–'संगीत कला विहार' मासिक जानेवारी १९५८, पृ. २४)। खैर! प्राचीन भारतीय संगीत शास्त्र में नौ तेरह का ही सिद्धान्त स्वर-संवाद के लिये बतला दिया है, जो स्वर-संज्ञा से कहेंगे तो (१) षड्ज-मध्यम और (२) षड्ज-पंचम ये दो ही स्वर-संवाद होते हैं; यानि अपने संगीत शास्त्रकारों को इन दो संवादों के अलावा कोई और संवाद मालुम थे, यह बात उनके ग्रंथ-वचनों से तो सिद्ध नहीं कर सकते और ग्रंथाधार बिना यानि मनगढन्त बातें प्रमाणित कैसी हो सकती हैं?

[षड्जग्राम और मध्यमग्राम में के मध्यम-निषाद नौ श्रुत्यन्तर के कारण संवादी होना चाहिए, किन्तु यहाँ मतंग का 'समश्रुतिक' नियम विरुद्ध जाता है, क्यों कि शुद्ध निषाद द्विश्रुतिक है, जिसके कारण 'नरो वा कुञ्जरो वा' करके रत्नाकर ने (शार्ङ्गदेव ने) "निगौ अन्यविवादिनौ। रिधयो रेव वा स्यातां तौ, तयोर्वा रिधावपि॥" (१।३।४९) ऐसा कहकर पिंड छुडाया है। शुद्ध मध्यम-निषाद का परस्पर नवश्रुतिक संवाद मानने में समश्रुतिक वाले पक्ष का मतभेद है, यह बात टीकाकार कल्लिनाथ ने बताई है। 'समश्रुतिक' की शर्त भरत मुनि को भी संमत होगी, क्यों कि आपने संवादी जोडियों में म-नी जोड़ी नहीं गिना है, उलटे निषाद को मध्यम का सिर्फ अनुवादी कहा है (भ. ना. शा. २८:२५)। रत्नाकर-टीकाकार **सिंहभूपाल** ने म-नि संवाद केवल मध्यमग्राम में बतलाया

है, लेकिन उसका कोई अर्थ नहीं है। भरत का संक्षिप्त अनुवाद दत्तिल ने किया है। उसने भी "मिथः संवादिनौ ज्ञेयौ त्रयोदशनवान्तरौ। १८॥" इतना ही कहा है। शार्ङ्गदेव के पश्चात् के रामामात्य, सोमनाथ, पुंडरीक आदि सभी ग्रंथकारों ने नौ-तेरह का संवाद ही दुहराया है। इन सब में व्यंकटमखी ही एक स्पष्ट लेखक था; उसने नौ-तेरह का नियम दे कर शुद्ध मध्यम और शुद्ध निषाद का नवश्रुतिक अंतर होते हुवे भी संवाद का निषेध किया है (१४७–४८)। वह परम्परा प्राप्त है ही। इसके अतिरिक्त दाक्षिणात्य शुद्ध निषाद वास्तव में तीव्र धैवत होने से संवाद असंभव ही है। रत्नाकर के बाद मध्यमग्राम नष्ट हुवा था, जाति-मूर्छनादि भी प्रचार से मिट गये थे, इसलिये इन ग्रंथों का इस बाबत में कोई भी महत्त्व नहीं है।

प्राचीन स्वर-संवाद के मामले में दूसरी एक महत्त्व की बात रही है जिसकी ओर अभी तक अपने लेखकों का ध्यान नहीं पहुँचा है। स्वरसंवाद के उपयोग के बारे में अपनी और प्राचीनों की कल्पनाओं में कुछ फर्क है और 'समश्रुतिक' का नियम वहीं पैदा होता है। प्राचीन संगीत के ठाठ (जाति) षड्ज-संचालक से पैदा करने में आते थे, उस प्रयोग में जिस स्वर पर षड्ज भाव प्रस्थापित होता था, उसको 'अंश' और 'वादी' संज्ञा देते थे। इस प्रयोग में कभी 'वादी' के बदले उसके 'संवादी' को ले कर चलने में सुविधा रहती थी। यानि अगले स्वरान्तर समान होने से षड्ज के बदले मध्यम या पंचम वही काम देता था। प्राचीन संवादी-विवादी-अनुवादी सम्बन्ध इसी दृष्टि से देखने से 'समश्रुतिक' नियम का सामंजस्य मालुम होता है और संवाद की प्राचीनों की कल्पनानुसार और कुछ प्रकाश डाला जा सकता है। संवादी स्वरों का यह दृष्टि-बिन्दु मतंग ने स्पष्टता से दिया है, जो रत्नाकर के टीकाकारों ने भी उद्धृत किया है। मतंग मुनि लिखते हैं:—"किं तत् संवादित्वं नाम? यद् वादिस्वरेण रागस्य रागत्वं जनितं तन्निर्वाहकत्वं नाम संवादित्वम्।........संवादी-प्रयोगो यथाः—यस्मिन् गीते योंऽशत्वेन परिकल्पितः षड्जस्तस्य स्थानमध्यमः क्रियमाणो रागः न भवेत्।" इत्यादि (पृ. १४)।

प्राचीन संगीत में 'अंश' और 'वादी' शब्दों के अर्थ भी कुछ निराले थे। मूर्च्छना—प्रक्रिया में तथा जाति-ग्राम रागों में अंश व्यवस्था में कभी वादी की जगह संवादी ले कर एक ही ठाठ से अन्य ठाठ का काम निकालते थे, इसलिये संवादी स्वर वादी स्वर यानि मूल स्वर का सजातीय यानि समश्रुतिक होना ज़रूरी था। प्राचीन संवादी स्वरों का यह कार्य देखते हुवे संवादी का अर्थ केवल मध्यम-पंचम-भावी करना पर्याप्त न होगा। साथ साथ सभी मध्यम-पंचम-भावी स्वरों का परस्पर संवादी समझना प्राचीनों की दृष्टि से ग़लत भी होगा। मध्यम के ऊपर का षड्ज मध्यम का संवादी प्राचीनों ने नहीं कहा है; उसी प्रकार अन्य स्वर कि जिनको आज संवादी माना जाता है, प्राचीन संगीत में संवादी नहीं कहलाते थे। अलग अलग सप्तक में रहा हुवा एक ही स्वर आज संवादी माना जाता है, प्राचीन में नहीं माना गया, उसको सिर्फ द्विगुणित आदि कहा है।]

कुछ भी हो स्थूल दृष्टि से कह सकते हैं कि प्राचीन संगीतशास्त्रकारों को केवल षड्ज-मध्यम भावी और षड्ज-पंचम भावी ऐसे दो ही स्वर-संवाद मालुम थे। भारतीय संगीत के समकालीन और सम्बन्धित ग्रीक एवं ईरानी-अरबी संगीतशास्त्र में भी यही प्रचार था। (अरबी-इरानी संगीत शास्त्र में केवल पंचम संवाद से स्वर-स्थापना

करते थे, इस विषय पर बाद में चर्चा करेंगे। अरबी-ईरानी संगीत शास्त्र का प्रभाव संगीत-पारिजात पर भी पड़ा हुवा दिखाई देता है। षड्ज+पंचम और पंचम + षड्ज ये दो ही संवाद तथा षड्ज + पंचम संवाद से २२ श्रुति निकालने की बात संगीत पारिजात ने कही है ( श्लोक ४१ तथा ८१ ), जो बिलकुल नहीं है।)

## मायनर-मेजर-तृतीय-संवाद का असत्य

षड्ज के साथ कोमल गांधार का संवाद होता है, उसको मायनर-थर्ड का संवाद और षड्ज-तीव्र गांधार -संवाद को मेजर-थर्ड का संवाद पाश्चात्य ध्वनिशास्त्र कहता है, उसे एक प्रगति के समान अपने संगीत शास्त्र में प्रविष्ट कर लेना ज़रूरी है किन्तु अपने प्राचीन या मध्यकालीन संगीतशास्त्रकारों को इन और ऐसे ऐसे सुंदर और महत्त्व के स्वर-संवाद मालूम थे, इस बारें में तनिक भी प्रमाण नहीं मिलता है। इन संवादों को प्राचीन ग्रंथों के नामों से बताना लगभग असत्य और ढोंगबाज़ी कहा जा सकता है। पं. ओंकारनाथजी ने मायनर-तृतीय संवाद को षट्श्रुतिक और मेजर-तृतीय को सप्तश्रुतिक लिख डाला है, जब कि श्रुतियों का विषय ही संदिग्ध है। वहाँ षट्श्रुतिक, सप्तश्रुतिक नाम निश्चित करना वंध्यापुत्र के नामकरण के समान है। क्या भरतादिक से व्यंकटमखी तक एक आधने भी षट्-सप्त श्रुतिक संवाद कहा है? तो फिर प्राचीनों के नौ-तेरह श्रुतिक संवाद में अपने छः सात वाले संवाद घुसानेवाले यह पंडितजी कौन? पंडितजी लिखते हैं:- "भारतीय संगीत की यही विशेषता है कि उसके सारे स्वरों में परस्पर षट्-श्रुतिय, सप्त-श्रुति, नव-श्रुति और त्रयोदश-श्रुति के अन्तर से संवाद होता हैं" ( पृष्ठ७८ ) संगीत की विशेषता का यहाँ सवाल ही नहीं किन्तु अपने प्राचीन ग्रंथकारों ने क्या लिख रखा है, उसी का ही सवाल है।

## भैरव में मध्यम अंश कौन से प्राचीनों ने कहा?

षट्-सप्त श्रुतिक की गप्पें हाँकते पंडितजी उसमें और एक गोली मार देते हैं:- "प्राचीनों ने इसी दृष्टि बिन्दु को ध्यान में रखकर भैरव में मध्यम को अंश माना है" (पृ.७८)। पंडितजी से मिले हुए यह प्राचीन कौन? **भरत** नाट्यशास्त्र में 'शुद्ध साधारित' आदि सात शुद्ध ग्राम रागों का नामोल्लेख आया है, जो मैंने 'संगीत कला विहार' मासिक में मेरे एक लेख में वर्षों पहले बताया है। भरत मुनि ने और किसी अन्य रागों के नाम या वर्णन नहीं दिया है। उसके बाद के ग्रंथकार **मतङ्ग** के 'बृहद्देशी' में भैरव का वर्णन नहीं पाया जाता। संगीत रत्नाकर में **शार्ङ्गदेव** ने प्राचीन और अपने समय के प्रचलित देशी रागों में ( १ ) शुद्ध भैरव (२) भैरव इस प्रकार दो राग दिये हैं, दोनों का वर्णन देखने से, दोनों में से किसी में भी **मध्यम अंश** नहीं कहा है:-

( १ ) **भैरव** (प्राचीन):-इसमें रे, प, वर्ज्य हैं।

"..........**भैरवस्तत्समुद्भवः**। ८१
धांशो मान्तो रिपत्यक्तः प्रार्थनायां समस्वरः ॥"

( २ ) **भैरव** ( देशी )

"धैवतांशग्रहन्याससंयुतः स्यात्समस्वरः।
तारमन्द्रोऽयमाषड्जगान्धारं शुद्ध भैरवः
॥१६३॥" (सं. र. २।२)

इनमें प्राचीनोक्त भैरव राग तो उपरोक्त में से पहला ही है, और प्राचीन देशी दोनों भैरव प्रकारों में अंश तो धैवत ही है। अब रत्नाकर के बाद 'प्राचीन' ग्रंथकार रहा भी कौन सा? रत्नाकर-समय के पश्चात् मध्यकाल प्रारंभ होता है, उसमें के प्रथम ग्रंथकार

**रामामात्य** ने भैरव तो लिखा ही नहीं, **सोमनाथ** ने भैरव "धांशग्रहसंन्यासः संपूर्णो भैरवः प्रातः।" इस प्रकार धैवत अंश वाला दिया है (राग-विबोध ४।११)। और उसी ज़माने के **पुंडरीक विठ्ठल** ने "धांशग्रहन्यास-युतश्च पूर्णः प्रातः प्रयुज्येत स भैरवाख्यः।" इस तरह धैवत अंश वाला ही भैरव दिया हुवा होने के कारण वह भी पंडितजी की मदद कर नहीं सकता। प्राचीनों का भैरव यही प्रचलित भैरव हो सकता है क्या? प्रचलित हिन्दुस्तानी भैरव में मध्यम अंश यानि वादी माना जाता है क्या? इतना होते हुवे भी मध्यमांश-वाला प्राचीनों का भैरव पंडितजी को कहीं से प्राप्त हुवा भी हो तो उस ग्रंथ का नामनिर्देशन पंडितजी ज़ाहीर करने की कृपा करेंगे तो अच्छा होगा। (संगीत पारिजात ने शुद्ध भैरव 'धादिम' दिया है (श्लोक ३७८) और वसंत भैरव में 'मध्यमांश' विकल्प से दिया है। यह दोनों राग अपने भैरव ठाठ के ही हैं। भावभट्टने 'अनूपसंगीतविलास' में अनेक मतों की अल्प चर्चा करके 'धैवतांशग्रहन्यास' वाले भैरव का स्वीकार किया है। यह सभी ग्रंथ आधुनिक हैं।)

## वेदव्यासजी ने सुना हुआ गांधार!

तानपुरे के खर्ज में से सुनाई देता हुवा सप्तश्रुति गांधार यानि स्वयंभू गांधार, इसके लिये पंडितजी ने वेदव्यास का हवाला दिया है, जिसका आधार महाभारत में आया हुआ एक श्लोक का उल्लेख किया है:—"वीणेव मधुरालापा गान्धारं साधु मूर्च्छति।" यहाँ 'मूर्च्छति' शब्द का अर्थ गंधार की मूर्छना से होने वाला राग, इस प्रकार करना चाहिए, जिससे गांधार नामक राग वेदव्यासजी को यहाँ अभिप्रेत था कि स्वर आलाप भी किसी राग का ही होता है, न कि किसी एक स्वर का इस विषय पर मैंने 'भरतोक्त राग' नामक शीर्षक लेख द्वारा 'संगीत कला विहार' में पहले ही अपने विचार बताये हैं। **माघ, भारवी** जैसे बड़े विद्वान कवि भी संगीत में से कई एक कल्पनाएँ विपर्यस्त करके काव्य में मूर्खता से किस तरह भर देते हैं, इसका एक उदाहरण **हेमचन्द्राचार्य** ने अपने 'काव्यानुशासन' में दिया हुवा है (का. शा. ३।४०८) सारांश, काव्यों में के दृष्टान्त शास्त्राधार नहीं हो सकते। स्वयंभू गंधार का या **तानपुरे में से सुनाई देता हुवा गंधार का यद्किंचित् उल्लेख किसी भी संस्कृत—प्राकृत ग्रंथों में नहीं आया है,** न षड्जगंधार—संवाद की तनिक भी खबर किसी प्राचीन ग्रंथकार ने लिखी है। तब स्वयंभू गंधार ने भरत—रत्नाकर आदि बड़े बड़े संगीत शास्त्रकारों को छोड़कर बेचारे वेदव्यासजी को ही पकड़ा, यह कैसा चमत्कार!

## भारतीय संगीतशास्त्र और गणितशास्त्र

पं. ओंकारनाथजी लिखते हैं:—"भरत—कोहलादि आचार्यों के पूर्व जब ये श्रुतियाँ सिद्ध की गई होंगी, तब उस काल में नाद की कम्पन संख्या को नापने की प्रक्रिया का प्रचार हो या न हो, उनका गणित—मूल्य देखकर उन्हें सिद्ध करने के यत्न की शक्यता या आवश्यकता प्रतीत हुई हो या न हुई हो, किन्तु यह नितान्त सत्य है कि इन सब श्रुतियों का संवाद—सम्बन्ध कानों से सुन कर ही, नाप कर निर्णित किया गया होगा" (पृष्ठ ६२)। फिर आगे चलकर कहते हैं कि "भारत का प्राचीन गणितशास्त्र उच्चकोटि का था।" (जो किसी शंकराचार्य के एक व्याख्यान सुनने से पंडितजी को मालूम हुआ!) "विश्व को गणित का ज्ञान देनेवाले प्राचीन ग्रंथकार गणिती नहीं थे" ऐसा कहना "सत्य का अनादर होगा।" फिर प्राचीन ग्रंथकारों ने स्वर श्रुति का गणितागत नाप क्यों नहीं दिया? इस सवाल के जवाब में पंडितजी एक और हनुमान—उड्डाण

मारकर लिखते हैं:— अरे बाबा! समझते नहीं? "वस्तुतः प्राचीन ग्रंथकारों ने श्रुति स्वरों में गणित का सम्बन्ध जोड़ना अनावश्यक समझा होगा। श्रुति स्वरों के अन्तर नापने के लिये अहोबल के सदृश जिन्होंने गणित का उपयोग किया है, उन सब ने भी अनुभव पाया है कि गणित से स्वर श्रुतियाँ पूर्णरूप से सुलझती नहीं है। गणित से स्थापित स्वर या श्रुतिको जब कान 'जज' बन कर जाँचता है, तब उनका यथार्थ रूप प्रत्यक्ष होता है। इसीलिये सूक्ष्म नाद को जाँचकर उसकी नपी तुली अवस्था में उसे ग्रहण करने वाला कान ही इन ग्रंथकारों ने आधारभूत माना है। कान ही उनका मुन्सफ रहा" ........ (पृष्ठ १२४—५)। पंडितजी के इस प्रतिपादन में अज्ञान और असत्य दोनों अनेकशः रहे हुवे हैं।

पाश्चात्य स्वरशास्त्र में दिये हुवे स्वर-संवाद-विवाद हार्मोनिक्स बीट्स् वगैरह स्वर-संभार संशोधकों ने पहले से आखिर तक तो कान से ही सुने, फिर संवाद-विवाद की परीक्षा करनेवाले कई यंत्र भी बनाये, उनसे जाँच की, स्वर-कम्पन को ग्राह्य हो सकने के लिये कम्पन-संख्या के $\frac{2}{1}$, $\frac{3}{2}$ आदि गणित-प्रमाण गणित से निश्चित किये। सांगीतिक स्वर किसी तरह पैदा होता है और ऊँचा नीचा कहलाता है। उसका रहस्य पाश्चात्य शोधकोंने खोज लिया। उसकी प्रत्येक अवस्था नापनेवाले सूक्ष्मातिसूक्ष्म यंत्र बनाये और स्वरोत्पत्ति-स्वरग्रहण में श्रवणेंद्रिय कैसा और क्या कार्य करता है, उसका भी पता चलाया, तब तो हमारे पंडितजी जैसे गवैये तानपुरा कोने में रख कर $\frac{81}{80}$, कॉमा और लिम्मा को समझे न समझे भी कागज़ पर उतारने लगे! पाश्चात्य शोधकों ने यह महान् कार्य भी उनके सराईत तीक्ष्ण कान की साक्षी से ही तो किया; इतना ही नहीं बल्कि कान को भी पता न चल सके ऐसे अति सूक्ष्म स्वरों को और बड़े बड़े स्वर-परीक्षक, गायक वादकों के कान को घपले में डाल दे, ऐसे अटपटे और विवाद्य स्वरान्तरों को कान से क्या पर आँखों से भी आप देख सकें, इस तरह साक्षात्कारी यंत्रों से प्रत्यक्ष भी किया! किसी बड़े की लगबग से ऊँचे घाट पर बैठ कर, पेट भर कर, तीर्थ प्रसाद खा कर, तुंदिलतनु हो करके, यहाँ-वहाँ के चार श्लोक ऐरों-गैरों को सुनवाकर पंडित और आचार्य कहला गये लोग अपने बड़े नाम से और बड़े स्थान से भारतीय संस्कृति, भारतीय गणितशास्त्र, भारतीय स्वरशास्त्र आदि मोहक नारे लगा कर लोगों को बना कर अपना ठिकाना मज़बूत बनाने की कोशिश करते हैं! पंडितजी का भारतीय गणितशास्त्र की बढ़ाई का नारा भी उसी प्रकार का माना जायगा, ऐसा डर लगता है! खैर! पाश्चात्य शास्त्रकारों ने दुनियाभर के स्वर और श्रुतियाँ पहले कान से और यंत्रों से बराबर जाँच कर और नाप कर बाद में उनके हिसाब का गणित भी निकाला। आपने आधुनिक ध्वनि-विज्ञान पढ़ा नहीं, क्लेमेंट्स, फिरोज-फ्रामजी, मुळे आदि के पुस्तकों में से यथाकथित श्रुति-स्वरान्तरों के तैयार यानि सेकण्ड-हॅण्ड कम्पनाङ्क तोड़ मोड़ कर उतार लिये, इसलिये आपका ख्याल हुआ कि आधुनिक स्वरशास्त्र में 'गणित से ही स्वर की स्थापना' करने में आती है। ध्वनि-विज्ञान के अनेक शाखाओं में से आप सिर्फ गुणोत्तर और संख्यांक दूसरों से मांग लाये, इसलिये आपकी समझ हुई कि आधुनिक स्वरशास्त्र में सब कुछ इतना ही है और जो कुछ है उससे तो गणित से स्वर स्थापना की जाती है! अब आप कहते हैं कि केवल कान से स्वर-श्रुतियाँ पूर्णरूप से समझी जाती है और समझाई जाती हैं, गणित से नहीं; गणित की खिटपिट फ़ुज़ूल है, तो फिर श्रुतियाँ समझाने के लिये आपने केवल गणित का ही सहारा ले कर स्वरश्रुति पर ऐसी पुस्तक क्यों लिखी?

(....क्रमशः)

# समाचार

( हमारे संवाद-दाताओं द्वारा प्राप्त )

## बेलगाँव

### अखिल भारतीय गांधर्व महाविद्यालय मण्डल द्वारा आयोजित तृतीय अखिल भारतीय संगीत-शिक्षक परिषद् एवं संगीत महोत्सव

दिनांक २१ डिसम्बर से २४ डिसम्बर १९५७ तक चार दिन उपरोक्त परिषद् एवं संगीत महोत्सव बेलगाँव में सम्पन्न हुआ। इस परिषद् की घोषणा छः महिने पूर्व से ही हम सुन रहे थे। परिषद् की घोषणा सुनकर सभी संगीत-शिक्षकों का उत्साह बढ़ता जा रहा था तथा आशा के साथ उसकी प्रतीक्षा किये बैठे थे कि इस समारोह में उन्हें आदर एवं अनुरोध के साथ निमंत्रण आएगा परन्तु उनमें से कुछ लोगों को इस बाबत ( निमंत्रण की बाबत ) निराशा ही हुई। अर्थात् उन्हें किसी प्रकार का निमंत्रण तो प्राप्त हुवा ही नहीं और उन्हें स्वयं वहाँ जा कर रु. पाँच दे कर अपना प्रतिनिधि-पत्र प्राप्त करना पड़ा। इतना होते हुवे भी हर्ष की बात यह थी कि वहाँ पहुँचने पर स्वागत-समिति के कार्यकर्ताओं ने बड़ी उमंग और उत्साह के साथ सब सदस्यों का हार्दिक स्वागत किया एवं उनको संगीत-महोत्सव के मंडप की ओर ले गये।

दि. २१ डिसम्बर को शाम के ६ बजे परिषद् के उद्‌घाटन के पूर्व उपस्थित सब प्रतिनिधियों तथा कलाकारों ने स्वर्गीय पलुस्करजी की धर्मपत्नी श्रीमती रमाबाई के निधन पर शोक प्रकट करने हेतु एक प्रस्ताव पास किया तथा दो मिनट मौन रह कर उस पुण्यात्मा के प्रति श्रद्धांजली अर्पण की।

इसके बाद स्थानीय संगीत विद्यालय के कलाकारों द्वारा प्रस्तुत प्रार्थनागीत से कार्यवाही प्रारम्भ हुई। उसके पश्चात् स्वागताध्यक्ष सावंतवाडी के राजा बहादूर शिवराम राजे भोसलेजी ने अपना प्रास्ताविक भाषण दिया, जिसमें उन्होंने गांधर्व महाविद्यालय मण्डल के विद्वानों का आभार माना तथा संगीत कला का महत्त्व बताते हुवे कहा कि यही एक ऐसी कला है जिससे न केवल मानव प्रभावित होते हैं किन्तु पशु-पक्षी तथा प्रकृति का कण-कण इस कला से वंचित नहीं है। तत्पश्चात् मण्डल के अध्यक्ष प्रो. बी. आर. देवधरजी ने अपने भाषण में अपने गुरुवर्य स्व. विष्णु दिगम्बरजी के संगीत-प्रचार सम्बधी महत्त्वपूर्ण कार्यों का उल्लेख किया और संगीत की उन्नति का सारा श्रेय एक प्रकार से उन्हीको है यह बताया। श्री. देवधरजी ने इस परिषद् के लिये दिल्ली के संगीत नाटक अकादमी द्वारा प्राप्त रु. २,५००) की द्रव्य सहायता की अपने भाषण में घोषणा की एवं अकादमी को मण्डल की ओर से हार्दिक धन्यवाद दिये।

उसके बाद अध्यक्षपद का चुनाव हुवा। इस पद के लिये दिल्ली के संगीत नाटक अकादमी की सेक्रेटरी श्रीमती निर्मला जोशी का नाम सुझाया जिसका अनुमोदन पं. लालमणि मिश्र, बेलगाँव के कलेक्टर श्री. आर. रामचन्द्रन, मंडल के प्रधान मंत्री श्री. शंकरराव बोडसजी ने किया। इसके उपरान्त श्रीमती निर्मला जोशी द्वारा परिषद् का उद्‌घाटन हुआ।

इसके पश्चात् परिषद् सफल होने की शुभकामना

सम्बन्धी जो सन्देश आये थे वे पढ़कर सुनाये गये। सन्देश भेजनेवालों के नाम इस प्रकार हैं:– १–हिज हायनेस राजा साहेब, मैसूर, २–मद्रास के राज्यपाल माननीय श्री. पी. व्ही. राजमन्नार, ३–बम्बई राज्य के मुख्य मंत्री माननीय श्री. यशवंतराव चव्हाण, ४–सौराष्ट्र के भूतपूर्व मुख्यमंत्री माननीय श्री मोहनलाल सुखादिया, ५–पंजाब के मुख्य मंत्री श्री. एस्. प्रतापसिंह, ६–श्रीमती कमलादेवी चट्टोपाध्याय, ७–श्रीमती इंदिरा गांधी, ८–पद्मश्री पं. ओंकारनाथ ठाकुर, ९–उपकुलपति श्री. ए. सी. जोशी १०–श्रीमती हंसा मेहता, इत्यादि।

उपर्युक्त व्यक्तियों के शुभ संदेशों में से संगीतज्ञों द्वारा भेजा हुआ संदेश केवल एक ही ( पं. ओंकारनाथजी का ) था। अन्य संगीतज्ञों ने या तो संदेश भेजे ही नहीं या उनके भेजे हुवे संदेशों को पढ़ा नहीं गया होगा। शायद संगीत शिक्षक परिषद में भी बड़े बड़े राजा-महाराजाओं एवं प्रतिष्ठित व्यक्तियों के संदेश ही गां. महाविद्यालय मंडल की दृष्टीसे महत्त्व पूर्ण है ?

संदेश-वाचन के बाद अध्यक्ष महोदय का भाषण हुवा जिसमें श्रीमती निर्मला जोशी ने स्वागताध्यक्ष तथा गांधर्व महाविद्यालय मंडल का आभार मानते हुवे कहा कि "आपने मुझे अध्यक्षस्थान दे कर मेरे ऊपर बड़ी ज़िम्मेदारी रखी है और संगीत सम्बन्धी विचार-विनिमय करने का जो मुझे अवसर दिया है उसके लिये मैं आप लोगों की अत्यंत आभारी हूँ।" आपने अपने भाषण में कहा कि स्वतंत्रता प्राप्ति के पूर्व संगीत कला एक दृष्टि से राजा-महाराजाओं को क्रीत ( खरीदी हुई ) दासी थी जिसका कार्य केवल अपने आश्रयदाता का मनोरंजन करना यही था। किन्तु आज वह कला दासी न रहकर एवं स्वतंत्र हो कर आम जनता के सामने आई है। साधारण मानव भी अपनी इच्छानुसार इस कला का उपयोग कर सकता है। अर्थात् संगीत कला के बन्धन टूट चुके हैं और उसका हर तरह से प्रसार तथा प्रचार हुआ है, यह हमारे लिये बड़ी खुशी की बात है। आगे चल कर आपने गांधर्व महाविद्यालय मण्डल को धन्यवाद दिया, जिसके परिश्रम से इस कला का इतना प्रसार हुआ है। आपने ध्रुपद गायकी एवं लोक संगीत पर भी ज़ोर देने का सुझाव किया और कहा कि हम सबों को शास्त्रीय संगीत की अधिक से अधिक उन्नति करने का प्रयत्न करना चाहिए। अन्त में संगीत नाटक अकादमी के कार्यो का वर्णन करते हुवे अपना भाषण समाप्त किया।

बाद में परिषद में आये हुवे वयोवृद्ध तथा प्रख्यात कलाकारों को मण्डल की ओर से उनके सन्मानार्थ शाल तथा पुष्पहार भेंट किये। इन कलाकारों के नाम इस प्रकार हैं:—१–उस्ताद बड़े गुलाम अली २–श्री. मल्लिकार्जुन मन्सूर ३–मास्टर कृष्णराव फुलंब्रीकर ४–श्री. जगन्नाथबुवा पुरोहित ५ श्रीमती हिराबाई बडोदेकर, ६–श्री. नारायणराव व्यास ७–श्रीमती गंगूबाई हनगल ८–श्रीमती लक्ष्मीबाई जाधव ९–श्री. व्ही. ए. कागलकर १०–श्री. शिवरामबुवा वझे ११–श्री. बाबुरावजी गोखले १२–श्री. वामनराव पाध्ये १३–श्री. ब्रह्मानन्दजी व्यास १४–श्री. बाळासाहेब रुकडीकर १५–खाँ साहेब महबूब खाँ १६–खाँ साहेब शमसुद्दीन खाँ १७–श्री. बाबूराव कुमठेकर १८–श्री. दत्ताराम पर्वतकर १९–श्री. विठ्ठलराव कोरगाँवकर २०–नृत्याचार्य पं. नारायण प्रसादजी २१–श्री. ल. रा. पटवर्धन २२–श्री. ग. ह. रानडे २३–श्री. बाबूभाई बँकर २४–श्रीमन्त सरदार आबासाहेब मुझुमदार आदि।

इस कार्यक्रम के बाद स्वागत समिति के कार्यकर्ता डॉक्टर एन्. आर. कुलकर्णी ने आभार प्रदर्शन किया तथा राष्ट्रगीत के साथ यह उद्‌घाटन समारम्भ समाप्त हुवा।

इस परिषद् में संगीत शिक्षकों के अधिवेशन हुए जिनमें कई एक विद्वानों ने लेख पढ़े। जिन लोगों ने इन अधिवेशनों में लेख पढ़े उनके नाम इस प्रकार हैं:— (१) श्री. शरच्चन्द्र परांजपे द्वारा 'संगीतशिक्षकों की परम्परा तथा उसके मूलभूत सिद्धान्त' इस विषय पर, (२) श्री. बाबूभाई बँकर द्वारा 'वाद्यवृन्द का विकास' पर (३) श्री. आबासाहेब मुझुमदार द्वारा 'हिज़ाज़ राग' पर, (४) श्री. कशालकरजी का 'संगीत में संशोधन की आवश्यकता,' (५) श्री. मारुलकरजी का 'भक्ति गीतों के साथ जनता का सम्बन्ध' पर। इन लेखों पर किसी प्रकार की चर्चा तक भी न हुई यह एक खेदकी बात है।

इन लेखों के अतिरिक्त कुछ प्रस्ताव भी पास किये गये जो इस प्रकार हैं:—(१) गत तीन वर्षो में जिन संगीतकारों का स्वर्गवास हुवा उनके प्रति श्रद्धांजलि अर्पण की गई। (२) सब सरकारी तथा गैर सरकारी संस्थाओं से संगीत शिक्षकों को 'पार्ट-टाईम' के बजाय 'फुल-टाईम' शिक्षक करके नियुक्ति करने का अनुरोध किया गया। (३) संगीत शिक्षण के लिये वाद्यों पर लगाया जाने वाला सेल्स् टॅक्स माफ किया जाय। (४) सरकार से संगीत के वाद्य निर्माण के लिये अच्छे कारखाने खोलने का आग्रह किया गया। (५) किसी शिक्षण संस्था में संगीत शिक्षक की नियुक्ति करते समय संगीत-उपाधि के अतिरिक्त अन्य किसी उपाधि पर ज़ोर न दिया जाय। (६) संगीत शिक्षकों का दर्जा तथा ज्ञान बढ़ाने के लिये सरकार की ओर से आर्थिक सहायता की मांग की जाय।

इस परिषद् के अन्तर्गत जो संगीत की बैठक हुई उनमें कई नवोदित तथा निम्नलिखित कुछ प्रसिद्ध कलाकारों ने भाग लिया:— सर्वश्री उस्ताद बड़े गुलाम अली, नारायण व्यास, मल्लिकार्जुन मन्सूर, मास्टर कृष्णराव, भीमसेन जोशी, कुमार गंधर्व, वामनराव सडोलीकर, राम मराठे, लालमणी मिश्र (विचित्र-वीणा), रामराव परसतवार (जलतरंग), ए. कानन, श्रीमती हिराबाई बडोदेकर, गंगूबाई हनगल, मालबिका रॉय, लक्ष्मी शंकर, कौसल्या मंजेश्वर, इत्यादि।

इस प्रकार यह परिषद् सफलतापूर्वक समाप्त हुई।

**उज्जैन—**

**संगीत गोष्ठी एवं संगीत कला मण्डल की स्थापना**

स्थानीय मोरसली के मन्दिर में तथा मालव कला मंदिर में प्रसिद्ध सितारवादक श्री. धनंजय पुजारी के उज्जैन आने पर उनके सन्मानार्थ संगीत गोष्ठियों का आयोजन किया गया। श्री. प्यारेलाल श्रीमाल ने श्री. पुजारी का उपस्थित समाज को परिचय कराया। उसके बाद श्री. पुजारीजी का सितारवादन हुवा जिनके साथ तबले पर संगत उज्जैन के प्रसिद्ध तबला-वादक मा. रामनारायणजी ने की। कुछ समय पश्चात् ब्यावर निवासी श्री. सम्पतलालजी कत्थकने भी आप के साथ तबले पर संगत की। इस आयोजन में उस्ताद भस्सू खाँ, मा. शालिग्रामजी, आचार्य खांडेपारकरजी आदि नगर के गणमान्य कलाकार एवं प्रतिष्ठित नागरिक सम्मिलित हुए।

दूसरे दिन श्री. पुजारीजी की अध्यक्षता में कलाकारों की एक सभा बुलाकर अध्ययनार्थ "संगीत कला मण्डल" की स्थापना की गई।

---

## संगीत–प्रतियोगिता

मा. शा. माधवनगर, उज्जैन, की ओर से अन्तर्शालेय सरल संगीत प्रतियोगिता का आयोजन किया गया जिसकी अध्यक्षता नगर के सुप्रसिद्ध कलाकार पं. शालिग्रामजी ने की। सर्वश्री प्यारेलाल श्रीमाल तथा श्यामसुन्दरजी शर्मा निर्णायक थे। श्रींकान्त एकबोटे इस प्रतियोगिता में प्रथम रहे। आयोजन कर्ता ओं में श्री. दिनेशचन्द्र शास्त्री का नाम उल्लेखनीय है।

---

सिहोर ( भूपाल )

### गणतंत्र दिवस

राजकीय महारानी लक्ष्मीबाई कन्या उच्च विद्यालय, सिहोर में गणतंत्र दिवस के उपलक्ष्य में दि. २६ एवं २७ जनवरी को एक सांस्कृतिक कार्यक्रम आयोजित किया गया। इसमें झंडा–वन्दन, आरती–नृत्य, कत्थक नृत्य, लोक नृत्य, टॅब्लो, कॉमिक, मुशाहरा, शास्त्रीय संगीत, भजन, आदि विविध प्रकार के कार्यक्रम एवं नाटक हुवे।

इस कार्यक्रम में कलेक्टर महोदय की पत्नि एवं उच्च अधिकारियों की पत्नियाँ उपस्थित थीं। कार्यक्रम की शुरुवात 'ओपनिंग सॉंग' से हुई। शास्त्रीय संगीत में कु. सरोज, कु. विद्या, कु. उर्मिला कुलश्रेष्ठ, कु. व्हिक्टोरिया जाफरी तथा संस्था के विद्यार्थियों का गाना एवं कु. कांचन तथा श्री. टिकले की छः वर्षीय बालिका का नृत्य अत्यंत प्रशंसनीय रहा। शास्त्रीय संगीत एवं नृत्य के कार्यक्रम विद्यालय के संगीत अध्यापक श्री. नारायण षणकर एवं कु. रायरीकर के निर्देशन में तैय्यार किये गये थे। नाटक एवं कॉमिक श्रीमती शर्मा. श्री. वेलणकर इत्यादि के निर्देशन में तैयार किये गये थे।

कार्यक्रम संध्या के छः बजे से रात के दो बजे तक दोनों दिन चलते रहे.

---

भूपाल

### गणतंत्र दिवस

दि. २७ जनवरी को आदिवासी संघ की ओर से सदर मंझिल में एक सांस्कृतिक कार्यक्रम सम्पन्न हुवा। इस कार्यक्रम में मध्य प्रदेश के राज्यपाल माननीय श्री हरि विनायक पाटसकरजी एवं अन्य मंत्री गण, उच्च अधिकारी वर्ग उपस्थित थे।

आदिवासियों ने अनेक प्रकार के लोकनृत्य, लोकगीत और विविध मनोरंजक कार्यक्रम से उपस्थित लोगों को प्रभावित किया।

---

### सांस्कृतिक कार्यक्रम

दि. २६ जनवरी को शिशु विद्यालय में सांस्कृतिक कार्यक्रम एवं नाटक गणतंत्र दिवस के उपलक्ष्य में हुआ। इस कार्यक्रम में शास्त्रीय एवं लोकसंगीत, लोकनृत्य, वाद्यवादन एवं नाटक का आयोजन किया गया था।

कार्यक्रम प्रशंसनीय रहा।

---

दि. २६ जनवरी को तात्या टोपे नगर के विद्यालय में गणतंत्र दिवस बड़ी धूमधाम से मनाया गया। कार्यक्रम का प्रारंभ वंदना से हुआ। तदनन्तर नृत्य, लोकगीत, इत्यादि कार्यक्रम हुए।

कार्यक्रम अत्यन्त सफल रहे।

# राग पूरिया–एकताल ( विलंबित )

रचयिता : श्री. अमरेशचन्द्र चद , लखनऊ.

कैसे धीर धरूँ री अब माई, दरस बिन दूखन लागे नैन ।
जब तें तुम बिछुरे मोरे पीतम, कबहूँ न पायो चैन ॥

## स्थायी.

| गमंगरी | (सा)–निध | नि | – | मं | ग | ग | –मं | ध | नि | री | सा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कैऽसेऽ | धीऽरध | रूँ | ऽ | री | ऽ | अ | ऽब | मा | ऽ | ऽ | ई |
| ४ | | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | |

| ,सा नि ी | ग | ग,रीगमंध | नि | –मं | धग | ग | –,मंमं | गनि | री | सा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऽद रस | बि | न,दूऽऽऽ | ऽ | ऽख | ऽन | ला | ऽ,गेऽ | नैऽ | ऽ | न |
| ४ | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | |

| गमंधगमं–गरी | (सा)–निध | नि | – | |
|---|---|---|---|---|
| कैऽऽऽऽऽसेऽ | धीऽरध | रूँ | ऽ | इत्यादि |
| ४ | | × | | |

## अंतरा

| निधमंग | मं,धमंध | सां | सां | ,निध | नि | – | निरीं | गं | रीं | सां | सां |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जऽबऽ | तें,ऽऽऽ | तु | म | ,बिछु | रे | ऽ | मोरे | पी | ऽ | त | म |
| ४ | | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | |
| निधमंध | सांसांनिध | मि | – | मंग | मंरी | ग | ,गमं | निनि | मंध | मंग | रीसा |
| कऽबऽ | हूँऽऽऽ | ऽ | ऽ | नऽ | पाऽ | ऽ | ,योऽ | चैऽ | ऽऽ | ऽऽ | ऽन |
| ४ | | × | | ० | | २ | | ० | | ३ | |

# राग पूरिया – त्रिताल ( मध्यलय )

रचयिता : श्री. पी. जी. सरकार, लखनऊ.

लचक चलत गोरी पनिया भरन को, पनघट पे ठाडो कान्ह ।
सब सखियाँ मिल देगी गारी, सास ननंद की रही वारी,
अब न करो तुम लड़कैया ॥

## स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (ग)मं | मं | ग | (ग)मं | ग | रि | सा | सा | (नि)सा | नि | ध | नि | रि | रि | सा | – |
| ल | च | क | च | ल | त | गो | री | प | नि | या | भ | र | न | को | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| नि | नि | सा | रि | ग | – | – | – | गमं | ध | ग | मं | ग | रि | सा | सा |
| प | न | घ | ट | पे | ऽ | ऽ | ऽ | ठाऽ | ऽ | ऽ | डो | ऽ | का | ऽ | न्ह |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

## अंतरा

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (ध)मं | मं | ग | ग | (ध)मं | – | ध | ध | सां | – | सां | – | (नि)सां | रिं | सां | – |
| स | ब | स | खि | याँ | ऽ | मि | ल | दे | ऽ | गी | ऽ | गा | ऽ | री | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| (नि)सां | – | सां | सां | नि | रिं | सां | – | नि | ध | नि | – | (ध)मं | – | ग | – |
| सा | ऽ | स | न | नं | द | की | ऽ | र | ही | ऽ | ऽ | वा | ऽ | री | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| नि | ध | नि | रि | ग | – | मं | ग | (ध)मं | मंध | ग | म | ग | रि | सा | – |
| अ | ब | न | क | रो | ऽ | तु | म | ल | ड़ऽ | ऽ | कै | ऽ | या | ऽ | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

# राग हंसकिंकिणी–एकताल (विलंबित)

रचयिता : श्री. माधव नारायण नातू, गाज़ियाबाद.

कबकी मैं ठाड़ी पिया के बाट मों अँखिया लगाये ।
सुरजन पिया तुम बेगी पधारो, उन बिन जियरा अकुलाय ॥

### स्थायी

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | म | | | सा | | | | | |
| सा | ग | ,गमधप | ,ग॒ | सा | — | नि॒ | सा | सा | निसा | ग | म |
| क | ब | ,कीऽऽऽ | ,मैं | ठा | ऽ | ऽ | ऽ | ड़ी | ऽऽ | पि | या |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| | | प | | | | | | | म | सा | |
| प | — | नि॒ | ध | प | म | ग | म | धपमप | ग॒ | री | — |
| के | ऽ | बा | ऽ | ट | मों | अँ | खि | याँऽऽऽ | ल | गा | ऽ |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| | | | म | | | | | | | | |
| सा | साग | गमधप | ,ग॒ | | | | | | | | |
| ये | कब | कीऽऽऽ | ,मैं | | | | | | | | |
| ३ | | ४ | | | | | | | | | |

इत्यादि.

### अंतरा

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | सां | सां | | | सां | | | | | |
| म | प | नि | नि | सां | — | नि | सां | सां | निसां | रीं | सां |
| सु | र | ज | न | पि | ऽ | ऽ | ऽ | या | ऽऽ | तु | म |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| | | | | | | नि॒ | सां | | | | |
| नि | — | सांगं | रीं | सां | — | धनिसां— | ध | प | — | म | मप |
| बे | ऽ | गीऽ | प | धा | ऽ | ऽऽऽऽ | रो | ऽ | ऽ | उ | नऽ |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| म | | | | | | प | | | | म | सा |
| ग | — | म | — | सां | नि॒ | ध | प | म | प | ग॒ | री |
| बि | ऽ | न | ऽ | जि | ऽ | य | रा | अ | कु | ला | ऽ |
| ३ | | ४ | | × | | ० | | २ | | ० | |
| | | | म | | | | | | | | |
| सा | साग | ,गमधप | ,ग॒ | | | | | | | | |
| य | कब | ,कीऽऽऽ | ,मैं | | | | | | | | |
| ३ | | ४ | | | | | | | | | |

इत्यादि स्थायी के अनुसार.

# ताल रूपक—मात्रा ७, विभाग ३

लेखक : श्री. कोळबा पिंपळघरे, नागपूर.

रूपक ताल में सात मात्राएँ एवं तीन विभाग होते हैं; इस ताल में काल अर्थात् 'खाली' नहीं है। प्रायः दूसरे तालों में 'सम' का रूप 'ध'कारात्मक शब्दों द्वारा दर्शाया जाता है। इसके आतिरिक्त ताल के पूर्वाङ्ग के जितने अक्षर रहते हैं वे सब 'ध'कार के रूप में और उत्तराङ्ग के शब्द 'त'कार के रूप में रहते हैं। किन्तु रूपक ताल पहिले ही सूचना देता है कि 'मेरा रूप देखो और फिर आगे बढ़ो'। अर्थात् इस ताल का रूप 'त'कारात्मक शब्द में है। 'ति'पर इस ताल का 'सम' दर्शाया जाता है। कुछ लोग इस ताल में सम का उच्चार 'ति' शब्द पर ही करते हैं, परन्तु ताल देते समय ताली के बजाय खाली दिखाते हैं। मेरे बिचार में यह कृत्य ग़लत है। क्यों कि ताल में सम को वादी माना गया है और इसीलिए उस स्थान पर ताली ही देना सार्थ है।

### रूपक ताल—ठेका

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ति | ति | ना | धी | ना | धी | ना |
| × | | | २ | | ३ | |

### ठेका—दूसरा प्रकार—(विलंबितख़्याल के योग्य)

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| तिं | ऽता | तिरकिट | धीं | तिरकिट | धीं | धाधा |
| × | | | २ | | ३ | |

### पेशकार और उसके कुछ प्रकार

१—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| धींऽऽक्ड, | धिंधा | धिना | धाऽऽक्ड | धाती | धाधा | धिंधा |
| × | | | २ | | ३ | |
| तिऽऽक्ड | तिंता | किना | धाऽऽक्ड | धाती | धाधा | धिंधा ॥ |
| × | | | २ | | ३ | |

२– धिना धिंऽऽक्ड धिंधा | धाऽऽक्ड धाती | धाधा धिंधा
× २ ३
किना तिऽऽक्ड, तिंता | धाऽऽक्ड धाती | धाधा धिंधा ||
× २ ३

३– धिना तिरकिट धिंधा | धाऽऽक्ड धाती | धाधा धिंधा
× २ ३
किना तिरकिट तिंता | धाऽऽक्ड धाती | धाधा धिंधा ||
× २ ३

४– धिऽऽक्ड धिंधा तिरकिट | धाऽऽक्ड धाऽऽक्ड | धाधा धिंधा
× २ ३
तिऽऽक्ड तिंता तिरकिट | धाऽऽक्ड धाऽऽक्ड | धाधा धिंधा ||
× २ ३

## तोड़ा

धिंधा तिरकिट धा;धिं | धा,तिर किटधाऽ; | धिंधा तिरकिट ||
× २ ३

## गत–१

धाऽतिर घिडनग दिनतक | धाऽतिर घिडनग | दिनतक धाऽ
× २ ३
ताऽतिर किडनग तिनतक | धाऽतिर घिडनग | दिनतक धाऽ ||
× २ ३

## गत–२

घिडनग धाऽतिर घिडनग | दिनतक धाऽतिर | घिडनग दिनतक
× २ ३
किडनक ताऽतिर किडनक | दिनतक धाऽतिर | घिडनग दिनतक ||
× २ ३

९

## गत– ३

धा,घिडनग विरधिरघिडनग तूऽनाऽकिडनग | घिरघिरघिडनग धाऽतिरघिडनग ।
×  २
घिरघिरघिडनग तूऽनाऽकिडनग
३

ता,किडनग तिरतिरकिडनग तूऽनाऽकिडनक | घिरघिरघिडनग धाऽतिरघिडनग ।
×  २
घिरघिरघिडनग तूऽनाऽकिडनग ॥
३

## तोड़ा

घिरघिरघिडनग तूऽनाऽकिडनग धा;घिरघिर | घिडनगतूऽनाऽ किड़नग,धा;
×  २
घिरघिरघिडनग तूऽनाऽकिडनग ॥
२

## बेदम तिहाई का मुखड़ा

घिरघिर,कत् घिरघिर,कत् घिरघिर,कत् | तिक्क्डान् ऽ,तिक् | क्डान् तिक्क्डान्
×  २  ३
घिरघिर,कत् तिक्क्डान् धाऽ;घिरघिर | कत्तिक् क्डान्धाऽ; | घिराधर,कत् तिक्क्डान् ॥
×  २  ३

## तिहाई का मुखड़ा

धिंऽतिरकिटतक तागेतिट कताऽधि | नाऽधाऽ तूऽनाऽ | कत्ताधीना धातीना,धा
×  २  ३
तीना,धाती नाऽऽऽ; धातीना,धा | तीना,धाती नाऽऽऽ; | धातीना,धा तीना,धाती ॥
×  २  ३

# राग पूरियाधनाश्री – मसीदखानी गत – त्रिताल

रचयिता : श्री. एम्. महेन्दर हैदराबाद.

### स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | मंप |
| | | | | | | | | | | | | | | | | दिर |
| मंध | मंरी | ग | प | सां | सां | सां | निरीं | निध | पप | मंप | धप | धमं | गरी | सा, | मंप | |
| दाऽ | धिर | दा | रा | दा | दा | रा | दिर | दाऽ | दिर | दाऽ | राऽ | दाऽ | दाऽ | रा, | दिर | |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | | |

### अंतरा

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | | | | गग |
| | | | | | | | | | | | | | | | | दिर |
| म | पप | मंप | धप | सां | सां | सां | गंमं | गंरीं | सांसां | निरीं | निध | प | मंग | रीसा, | मंप | |
| दा | दिर | दाऽ | राऽ | दा | दा | रा | दिर | दाऽ | दिर | दाऽ | राऽ | दा | दाऽ | राऽ, | दिर | |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | | |

# राग रामदासीमल्हार – त्रिताल (मध्यलय)

रचयिता : श्री. भास्कर हरि गोडबोले, पूना.

राम नाम सुमर तू मन मेरे, छिन में कटत सब पाप घने रे ।
'सिरीरंग' कहत गुरुजन को सुमत, एक नाम भव सकल निवारे ॥

## स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ग॒ | ग॒ | म | री | री | सा | सा | नि॒ | सा | री | ग | म | प | म | ग |
| रा | ऽ | म | ना | ऽ | म | सु | म | र | तू | म | न | मे | ऽ | रे | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| म | रा | प | म | नि॒ | प | सां | सां | ध नि॒ | प | म | प | ग | म | री | सा |
| छि | न | में | क | ट | त | स | ब | पा | ऽ | प | घ | ने | ऽ | रे | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

## अंतरा

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प | ध | नि | सां | नि | सां | सां | सां | नि | सां | रीं | नि | सां | सां | ध नि॒ | प |
| सि | रि | रीं | ऽ | ग | क | ह | त | गु | रु | ज | न | को | सु | म | त |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |
| म | — | प | ग | म | म | प | नि॒ | प | सां | ध नि॒ | प | ग | म | री | सा |
| ए | ऽ | क | ना | ऽ | म | भ | व | स | क | ल | नि | वा | ऽ | रे | ऽ |
| ० | | | | ३ | | | | × | | | | २ | | | |

# राग देसी – त्रिताल ( मध्यलय )

रचयिता : श्री. गजाननराव आयलवार, नागपूर.

असुवन की लरियाँ बिनत, मन मुरझाई कलियाँ
चुन चुन अनगिन, बिरहा बैंनन की तार गुंद हार ।
रूठ गये पीत, प्रेम, अनुराग, छाय रहे दिन रैन
बैराग, भाये नहीं रस 'मधुर' राग, अब कौन
जतन पाये सुख चैन ॥

## स्थायी

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (री)नि़॒ | सा | री | प | (म)ग॒ | री | ग॒ | सा | री | (सा)नि़॒ | सा | सा | री | म | ग॒ | री |
| अ | सु | व | न | की | ऽ | ल | रि | याँ | ऽ | ऽ | बि | न | त | म | न |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| ग॒ | सा | री | नि़॒ | सा | सा | (नि॒)ध॒ | प़ | म़ | प़ | सा | सा | (ग॒)री | ग॒ | री | सा |
| मु | र | झा | ऽ | ई | क | लि | याँ | चु | न | चु | न | अ | न | गि | न |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| री | म | री | (प)म | प | प | (नि॒)ध॒ | प | प | सां | प | पध | (म)पप | (प)ग॒ | री, | (री)नि़॒ |
| बि | र | हा | बै | ऽ | न | न | की | ता | ऽ | र | गुंऽ | दुऽ | हा | र, | अ |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| सा | (म)री | — | प | | | | | | | | | | | | |
| सु | व | ऽ | न | | | | | | | | | | | | |
| ३ | | | | | | | | | | | | | | | |

इत्यादि

## अंतरा

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| री | म | प | (नि॒)ध॒ | प | ध | म | प | प | सां | सां | रीं | (रीं)नि॒ | सां | — | सां |
| रू | ऽ | ठ | ग | ये | पी | ऽ | त | प्रे | ऽ | म | अ | नु | रा | ऽ | ग |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |
| (रीं)नि॒ | सां | रीं | (मं)पं | (मं)गं॒ | रीं | गं॒ | सां | रीं | नि॒ | सां | (नि॒)सां | — | (नि॒)ध॒ | — | प |
| छा | ऽ | य | र | हे | ऽ | दि | न | रै | ऽ | न | बै | ऽ | रा | ऽ | ग |
| ३ | | | | × | | | | २ | | | | ० | | | |

